॥ श्रीः ॥

विद्याभवन संस्कृत ग्रन्थमाला



महाकविश्रीराजशेखरविरचिता

# विद्धशालभञ्जिका

'प्रकाश' हिन्दी व्याख्योपेता

व्याख्याकारः—

पं० र[illegible]कान्त त्रिपाठी

[illegible]पी-एच० डी० ( स्कालर )

संस्कृत विभाग : लखन[illegible] विश्वविद्यालय, लखनऊ



चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१

THE

VIDYABHAWAN SANSKRIT GRANTHAMALA

125



# VIDDHAS'ĀLABHAÑJIKĀ

OF

## RĀJAS'EKHARA

EDITED WITH THE PRAKĀS'A HINDĪ COMMENTARY

BY

**RAMĀKĀNTA TRIPĀTHĪ**

Ph. D. ( Scholar ), Sanskrit Department,

Lucknow University,

Lucknow.

THE

CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN

VARANASI-1

1965

# भूमिका

## काव्य : दृश्य एवं श्रव्य

संस्कृत अलंकारशास्त्रियों में वामन सर्वप्रथम एवं अग्रगण्य हैं जिन्होंने ग्रन्थ-रचना में रूपक (दृश्यकाव्य) को श्रेष्ठ माना है। अपने में पूर्ण होने से चित्र की तरह रूपक आश्चर्यजनक होता है। चित्रवत्ता के कारण ही दृश्यकाव्य श्रेष्ठ है। यह रूपक ही है जिससे कथा, आख्यायिका एवं महाकाव्य आदि निःसृत हैं[1]।

रूपक अपने में पूर्ण है, आख्यायिका और महाकाव्य आदि इसी के रूप परिवर्तन हैं। रूपकों को अधिक श्रेय देने का वामन ने एक ही कारण दिया है। रूपक प्रत्येक वस्तु में वर्तमान रहने से पूर्ण है, अतः रूपक चित्र के समान विचित्र है। परन्तु रूपक का चित्र के साथ तुलना करने में क्या महत्त्व है? विशेष साकल्य का क्या अर्थ है? इसको वामन ने समझाने का प्रयत्न नहीं किया है। वे विशेषताएँ क्या हैं, जो महाकाव्य एवं आख्यायिका आदि में नहीं प्राप्त होतीं, परन्तु जो रूपक में वर्तमान हैं, इन सब प्रश्नों को वामन ने विस्तृत रूप में समझाने का अल्प प्रयास भी नहीं किया है।

वामन के मत का अनुसरण करते हुए संस्कृत साहित्य एवं दर्शन के प्रौढ़ विद्वान एवं आलोचक अभिनवगुप्त ने नाटक को रसास्वाद की दृष्टि से अन्य की अपेक्षा पूर्ण माना है। अभिनवगुप्त का कथन है कि जहाँ तक रस के आनन्द का—रसास्वाद का—सम्बन्ध है, मुक्तक में उतना आनन्द नहीं आता है, क्योंकि विभाव एवं अनुभाव आदि का वर्णन इसमें नहीं होता है। अतः एक पूर्ण प्रबन्ध में ही सम्यक् रूप से रसास्वाद की प्राप्ति सम्भव है। ब्रह्मानन्द

---

१. सन्दर्भेषु दशरूपकं श्रेयः। तद्धि चित्रं चित्रपटवद् विशेषसाकल्यात्। ततोऽन्यभेदक्लृप्तिः। ततो दशरूपकादन्येषां भेदानां क्लृप्तिः कल्पनमिति। दशरूपकस्य हि इदं सर्वं विलसितं कथाख्यायिके महाकाव्यमिति। (काव्यानुशासन सूत्र और विवृति १३—३०, ३२)

स्वाद सहोदर रस का आनन्द प्रबन्ध काव्य की अपेक्षा नाटक से ही होता है, यह जब मञ्च पर प्रस्तुत किया जाता है[1]। वेष-भूषा, चाल-ढाल और प्रवृत्ति आदि का काव्य में केवल वर्णन मात्र होता है। परन्तु नाटक में सामाजिक प्रत्यक्ष रूप से इन सबको चक्षु इन्द्रियों से देखता है। अतः रसास्वाद का अन्तिम उत्कर्ष नाटक से ही प्राप्त होता है। नाटक की अपेक्षा कम रसास्वाद महाकाव्य से प्राप्त होता है। सबसे कम रसास्वाद मुक्तक से होता है[2]।

यद्यपि अभिनवगुप्त ने भाषा, वेष आदि की प्रत्यक्षता के कारण दृश्य का अविलम्ब प्रभाव स्वीकार किया है, फिर भी श्रव्यकाव्य में इसकी योजना का अभाव प्रमाणित नहीं होता है। अभिनवगुप्त ने स्पष्टरूप से इस बात का उल्लेख किया है कि काव्यानुभूति सहृदय से सम्बन्धित है। सहृदय ने यदि काव्य का अनुशीलन कर लिया है, जिसके कुछ प्राक्तन संस्कार हैं वो भाव आदि के उन्मीलन के द्वारा काव्य के विषय का साक्षात्कार किया जा सकता है।[3] कहने का सारांश यह है कि यदि दृश्यकाव्य समस्त बातों को प्रत्यक्ष रूप से उपस्थित कर देता है तो श्रव्यकाव्य में इसकी उपस्थिति के लिए सहृदय की कल्पना अपेक्षित है।

अभिनवगुप्त के बाद 'शृंगार प्रकाश' और 'सरस्वतीकण्ठाभरण' के रचयिता भोज ने कवि और काव्य को नट और अभिनय की अपेक्षा उच्च स्थान प्रदान किया है। भोज ने अपने ग्रन्थ के प्रारम्भ से ही इस बात का उल्लेख किया है कि रसास्वादन सामाजिक व श्रोतागण के द्वारा तभी किया जाता है, जब यह

---

१. तच्च ( रसास्वादोत्तर्पकारकं विभावादीनां समप्राधान्यम् ) प्रबन्ध एव भवति। वस्तुतस्तु दशरूपक एव। यदाह वामनः—सन्दर्भेषु दशरूपकं श्रेयः। तद्धिचित्रं चित्रपटवद् विशेषसाकल्यात्। (अभिनव भारती, षष्ठ अध्याय, पृ. २८७)

२. तद्प्रसचर्वणया तु प्रबन्धे भाषावेषप्रवृत्त्यौचित्यादिकल्पनात्, तदुपजीवनेन मुक्तके। ( अभिनव भारती, षष्ठ अध्याय, पृ० २८७ )

३. तेन ये काव्यान्यसि प्राक्तनपुण्यादिहेतुबलादिति सहृदयास्ते परिमितविभावादुन्मीलनेऽपि परिस्फुट एव साक्षात्कारकल्पः काव्यार्थः स्फुरति। अतएव तेषां काव्यमेव प्रीतिव्युत्पत्तिकृदनपेक्षितनाट्यमपि। ( अभिनवभारती, षष्ठ अध्याय, पृ० २८७ )

एक प्रवीण नट के द्वारा अभिनीत होता है या प्रबन्ध काव्य में महाकवि के द्वारा वर्णित होता है। किसी पदार्थ के श्रवण मात्र से जितना आनन्द आता है, उतना उस पदार्थ के साक्षात्कार करने पर नहीं। इसीलिये भोज ने कवि को नट की अपेक्षा उच्च स्थान प्रदान किया है एवं काव्य को अभिनय की अपेक्षा अधिक महत्त्व दिया है[१]।

संस्कृत अलंकारशास्त्र में नाटककार के लिए अन्य शब्द नहीं प्रयुक्त होता है। नाटककार को भी कवि ही कहा जाता है। नाटक को भी 'काव्य' ही नाम से सम्बोधित करते हैं। भोज का यहाँ यह कथन कि कवि और काव्य को नट एवं अभिनय की अपेक्षा अधिक महत्त्व देना चाहिए, अभिनवगुप्त के मत से सूक्ष्म विरोध प्रकट करता है। भोज के अनुसार नाट्यकार कवि का, जिसने रस के आनन्द के लिए काव्य लिखा है—जिसमें आनन्द प्राप्त करने के लिए नट के योग की आवश्यकता नहीं प्रतीत होती, नट की अपेक्षा विशेष महत्त्व है—जो ( नट ) रङ्गमञ्च पर सामाजिक के समक्ष अभिनयों के द्वारा उसे अभिनीत करता है। यहाँ काव्य का तात्पर्य नाट्यकी पाठ्य पुस्तक से है। नाटक को दृश्य काव्य की भी संज्ञा दी गई है। नाटक का जब तक रङ्गमञ्च पर प्रदर्शन नहीं किया जाता है—जब नाटक के अध्ययन से ही आनन्द की प्राप्ति होती है, तब न नाटक काव्य ही कहा जाया करता है। भोज ने कवि और काव्य का जो प्रयोग किया है, वह नाटककार और उसके 'नाटक' के लिए ही है। भोज इन्हीं को नट और उसके अभिनयों की अपेक्षा विशेष महत्त्व देते हैं।

---

१. स ( रसः ) च अनुभवैकगम्यत्वाद् असर्वविषयत्वाच्च दुरवसेयः। सम्यगभिनयेषु वा विदग्धशैलूषैः प्रदर्श्यमानः सामाजिकैश्च धार्यते। प्रबन्धेषु वा महाकविभिः यथावद् आख्यायमानः विदुषां मनीषा विषयमवतरति। तत्र न तदा पदार्थाः प्रतीयमानाः स्वदन्ते, यथावग्मिनां वचोभिरावेद्यमानाः। तदाह—

'अत्यणिवेसा णवि तह चित्तविआसं कुणन्ति सच्चेविआ।
जह उणते उम्मिल्लन्ति सुकविवअहिं सुसोसंता॥

अतोऽभिनेतृभ्यः कवीनेव बहुमान्यामहे अभिनयेभ्यश्च काव्यमेवेति।

( शृंगारप्रकाश, चतुर्थप्रकाश ३-४ )

काव्य में अनुभाव एवं विभावों का वर्णन रहता है। इन्हींको रङ्गमञ्च पर प्रयोग करने के कारण नाट्य कहा जाया करता है[1]। नाट्य जब अभिनीत किया जाता है, तब हमें प्रत्यक्ष साक्षात्कार होता है। इसके विपरीत काव्य में कवि की अद्‌भुत वर्णनाशक्ति भी किसी पदार्थ के स्वरूप का जीता-जागता चित्रण कर देती है। यही नाट्य और काव्य में सूक्ष्म अन्तर है। अतः एक सहृदय सामाजिक के लिए नाट्य—जिसका अभिनय न हो रहा हो एवं काव्य में कुछ भी भेद नहीं है। एक उत्कृष्ट नाटक के लिए नट एवं नाट्यशाला की कोई आवश्यकता नहीं है। सामाजिक पढ़ने से ही आत्मविभोर हो जायगा। पुनः जहाँ तक नाट्य ( दृश्य ) एवं काव्य ( श्रव्य ) इन दोनों की मार्मिकता का प्रश्न है, वहाँ भी परस्पर कोई भेद नहीं है। यदि दृश्य काव्य के मनोहर दृश्य दर्शक के मानस पटल पर सदैव के लिए अङ्कित हो जाते हैं, तो श्रव्य काव्य की मनोहर पंक्तियाँ भी सहृदयों के कण्ठ में सदैव के लिए विराजमान हो जाया करती हैं।

## नाटिका

भरतमुनि ने नाट्यशास्त्र में 'नाटिका' का उल्लेख 'नाटी' नाम से किया है। इनके अनुसार 'नाटी' की उत्पत्ति 'नाटक' और 'प्रकरण' के योग से हुई है। अभिनवगुप्त ने भरतमुनि के 'नाटी' सम्बन्धी लक्षणों की व्याख्या करते हुए लिखा है कि आचार्य के अनुसार नाटिका में दो नायिकाएँ होनी चाहिए— एक 'स्वकीया' जो देवी होती है और दूसरी उच्चकुल की सुन्दरी होती है।

रामचन्द्र-गुणचन्द्र के अनुसार नाटिका चार अङ्कों की होती है। इसमें स्त्री पात्रों की बहुलता के साथ शृंगार रस की प्रधानता रहती है। अतएव कैशिकी वृत्ति का प्राधान्य होना स्वाभाविक ही है। स्त्री पात्रों में देवी, दूती, सखी, चेटी एवं कन्या आदि का समावेश होता है। इसका नायक धीरललित होता है, अतएव सर्वत्र राज्योचित व्यवहार का प्रदर्शन होता है। नाटिका का फल स्त्री-

1. अनुभावविभावानां वर्णना काव्यमुच्यते।
तेषामेव प्रयोगस्तु नाट्यं गीतादिरञ्जितम्॥
( व्यक्तिविवेक में उद्‌धृत )

लाभपूर्वक राज्य-प्राप्ति है[१]। कन्या और देवी एक साथ ही इस रूपक की नायिका होती हैं। 'देवी' को वयोवृद्धा, मानिनी, दक्षा और चतुरा के रूप में चित्रित करना चाहिए। कन्या को मुग्धा एवं अपूर्व सुन्दरी के रूप में प्रदर्शित करना चाहिए। क्षत्रियवंशज, नय, विनय, लज्जा, महत्त्व एवं गाम्भीर्य आदि धर्म दोनों में चित्रित किया जाना चाहिए। प्रायः कन्या के प्रति अनुराग को जान लेने पर 'देवी' राजा पर क्रोध का प्रदर्शन करती है। राजा उसको प्रसन्न करने का प्रयत्न करता है। राजा और कन्या परस्पर रति का प्रदर्शन करते हैं। इस प्रकार नाटिका में शृंगाररस के अङ्गों का बार बार निबन्धन किया जाता है[२]।

कन्या और देवी के प्रसिद्ध एवं अप्रसिद्ध होने से नाटिका के चार भेद होते हैं—( १ ) देवी अप्रसिद्धा, कन्या प्रसिद्धा, ( २ ) देवी अप्रसिद्धा, कन्या अप्रसिद्धा, ( ३ ) देवी प्रसिद्धा, कन्या अप्रसिद्धा और ( ४ ) देवी प्रसिद्धा, कन्या प्रसिद्धा[३]।

आमुख

जहाँ सूत्रधार, विदूषक, नटी या मार्ष के साथ वार्तालाप करते हुए वक्रोक्ति ( साक्षात् विवक्षित अर्थ का अप्रतिपादक ) और स्पष्टोक्ति ( साक्षात् विवक्षित अर्थ का प्रतिपादक ) के द्वारा प्रस्तुत कार्यार्थ के उपक्षेपक को व्यक्त करे, वहाँ आमुख होता है। इसे प्रस्तावना के नाम से भी अभिहित किया जाता है[४]।

---

१. चतुरङ्का बहुस्त्रीका नृपेशा स्त्री महीफला।
कल्प्यार्था कैशिकी मुख्या............
( नाट्यदर्पण पृ० १०६ )

२. देवी दक्षाऽपरा मुग्धा, समा धर्मो द्वयो पुनः।
क्रोधप्रसादप्रत्यूहरतिच्छद्मादिभूरिह:॥
( नाट्यदर्पण, पृ० १०७ )

३. अख्यातिख्यातितः कन्या देव्योर्नाटी चतुर्विधा॥
( नाट्यदर्पण पृ० १०८ )

४. विदूषकनटीमार्षैः प्रस्तुताक्षेपि भाषणम्।
सूत्रधारस्य वक्रोक्त-स्पष्टोक्तैर्यत् तदामुखम्॥
( नाट्यदर्पण पृ० १३६ )

हमारे देश में रूपक के प्रारम्भ में प्रस्तावना देने की प्रथा रही है। वैसे .ा पूर्वरङ्ग के पाठ्य आदि कई भेद हैं किन्तु उनमें से प्ररोचना एवं नान्दी .ा ही विशेष महत्त्व है। क्योंकि पूर्वरंग के कुछ अंग या तो निष्फल हैं अथवा उनका प्रयोग अवश्यम्भावी नहीं है। प्रायः सभी कवियों के द्वारा ईप्सित ग्रन्थ की निर्विघ्न समाप्ति के लिए आरम्भ में आशीर्वचनात्मक एवं नमस्कारात्मक स्तुति की जाती है, इसी को नान्दी कहते हैं। यह नमस्कारात्मक स्तुति देव, द्विज एवं नृप आदि के प्रति की जाती है[1]। शारदातनय ने अपने 'भाव-प्रकाशन्' में नान्दी का निम्न स्वरूप दिया है—

( i ) शंकर के बैल नन्दी ने सृष्ट्यारम्भ में नृत्य करते हुए कल्पना के योग से रंगता प्राप्त कर ली थी। इसलिए उस रूप के सम्बन्ध से रूपक के प्रारम्भ में देवता आदि को नमस्कार या मंगलारम्भ किया जाता है, वह 'नान्दी' है।

( ii ) अथवा जो क्रिया सामाजिकों को प्रसन्न करे, वह 'नान्दी' है।

( iii ) अथवा पूर्वरंग के सम्बन्ध से नाट्यारम्भ में प्रसन्नार्थ बाईस अंगों वाली क्रिया को 'नान्दी' कहते हैं[2]।

प्रायः कवि ही नान्दी का पाठ करता है। इसीलिए नाटक में 'नान्द्यन्ते सूत्रधारः' का प्रयोग मिलता है। इसके विपरीत जहाँ कवि नान्दी नहीं करता है अपितु सूत्रधार एवं स्थापक व पारिपार्श्विक ही नान्दी करते हैं, वहाँ 'नान्द्यन्ते सूत्रधारः' का प्रयोग नहीं किया जाता।

आमुखाङ्गभूतनाट्यपात्रप्रवेशविधिः—पात्र ( मुख्य नायक आदि की भूमिका धारण करने वाले नट आदि ) के मञ्च पर प्रथम समय प्रवेश करने की अनेक विधियाँ हैं। कहीं समान इतिवृत्त वाले वाक्य को लेकर उसी के समान इतिवृत्त वाले वाक्य को लेकर उसी के समान उक्ति का प्रयोग करते हुए पात्र प्रवेश करते हैं। कहीं समान वाक्यार्थ को लेकर पात्र मञ्च पर प्रवेश

---

१. आशीर्वचनसंयुक्ता नित्यं यस्मात् प्रयुज्यते।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता॥

( नाट्यशास्त्र ५-२४ ),

२. भावप्रकाशन् , सप्तम अधिकार, पृष्ठ १९६।

करता है। कहीं काल ( ऋतु आदि ) का वर्णन करते हुए श्लेष से किसी पात्र के प्रवेश की सूचना दी जाती है और कहीं पर आह्वान के द्वारा ( यह वह आ रहा है, इस प्रकार के वचनों द्वारा ) पात्रों का मञ्च पर प्रवेश कराया जाता है।

## वृत्त

वृत्त दो प्रकार का होता है—मुख्य और प्रासंगिक। प्रबन्ध में सर्वव्यापक होने के कारण इष्ट फल से युक्त प्रधानवृत्त मुख्यवृत्त कहा जाता है। अंग वृत्त प्रासंगिक वृत्त कहा जाता है। यह वृत्त मुख्य वृत्त का अनुयायी होने के कारण इसका अवयव है। कोई वृत्त स्वभावतः ही मुख्य या प्रासंगिक की संज्ञा को नहीं प्राप्त करता है अपितु समस्तफलों में कवि के विशेष रूप से अभिप्रेत फल से युक्त वृत्त को मुख्य वृत्त कहते हैं। इससे व्यतिरिक्त प्रासंगिक वृत्त होता है। दशरूपककार के अनुसार जो वृत्त दूसरे प्रयोजन के लिए होता है किन्तु प्रसंग से जिसका स्वयं का भी फल सिद्ध होता है, वह प्रासंगिक, वृत्त है।[1] संक्षेप में हम कह सकते हैं कि मुख्य वृत्त मुख्य फल से सम्बन्धित रहता है एवं प्रासंगिक वृत्त गौण फल से युक्त रहता है।

वृत्त का फिर से चार तरह का विभाजन होता है—सूच्य, प्रयोज्य, ऊह्य और उपेक्ष्य[2]। नीरस वृत्त का रंगमञ्च पर प्रदर्शन करना अनुचित है। इसी प्रकार सरस होने पर भी जो वृत्त रंगमञ्च पर प्रदर्शन के योग्य नहीं है, उसकी सूचना ही विष्कम्भक आदि के द्वारा दिलवानी चाहिए। प्रयोज्य वृत्त सूच्य के ठीक विपरीत है। नट सामाजिकों के सामने वाचिकादि अभिनयों के द्वारा प्रयोज्य का अभिनय करता है। जिस वृत्त का स्वयं वितर्क किया जाय, वह ऊह्य कहलाता है। व्रीडा आदि के जनक होने से जिसकी अवहेलना अथवा उपेक्षा कर दी जाय, वह उपेक्ष्य कहलाता है।

प्रयोज्य के अतिरिक्त इन सूच्य आदि वृत्तांशों की सूचना पाँच प्रकार के अर्थोपक्षेपकों द्वारा दी जाती है। ये अर्थोपक्षेपक निम्न हैं—विष्कम्भक, प्रवेशक,

---

१. प्रासङ्गिकं परार्थस्य स्वार्थो यस्य प्रसङ्गतः।
— (दशरूपक, प्रथम प्रकाश, १२)

२. सूच्यं प्रयोज्यमम्यूहम्, उपेक्ष्यं तच्चतुर्विधम्। (नाट्यदर्पण, पृष्ठ २७)

अङ्कास्य, चूलिका और अङ्कावतार। यहाँ हम प्रवेशक और विष्कम्भक का ही वर्णन करेंगे क्योंकि इन्हीं दोनों का ही प्रबन्ध में बहुलता से निरूपण होता है। विष्कम्भक दो प्रकार का होता है—शुद्ध एवं संकीर्ण। यदि भूतकालीन अथवा वर्तमान-कालीन वृत्त ( अरञ्जक अथवा रञ्जक कैसा भी हो ) का अभिनय एक दिन में असम्भव हो, तो वह प्रेक्षकों को साक्षात् उपलभ्यमान न हो सकेगा। अतएव अङ्क में उसका निबन्धन न करके समासरहित अथवा अदीर्घ समासयुक्त संस्कृत भाषा के माध्यम से मध्यम श्रेणी के पात्रों द्वारा अंक के आदि में सूचित कराना चाहिए। ऐसा विष्कम्भक शुद्ध कहलाता है। अधम पात्रों के उपस्थित रहने से विष्कम्भक संकीर्ण हो जाता है। अधम पात्रों के रहने से संकीर्ण विष्कम्भक में प्राकृत का भी प्रयोग होता है। विष्कम्भक में मध्यम श्रेणी के पात्रों का रहना आवश्यक है, नहीं तो वह 'प्रवेशक' हो जायेगा। यह विष्कम्भक अंक के आदि में भी और दो अङ्कों के बीच में भी आ सकता है।

विष्कम्भक की सभी उपर्युक्त बातें प्रवेशक में पायी जाती हैं। केवल इतना ही अन्तर है कि प्रवेशक में केवल अधमकोटि के पात्रों का ही प्रयोग होता है, जो प्राकृत बोलते हैं। यह दो अङ्कों के बीच में ही होता है। नाटक, प्रकरण, नाटिका और प्रकरणी में ही प्रवेशक और विष्कम्भक का प्रयोग करना चाहिए[1]।

वृत्त के पुनः निम्न भेद होते हैं—प्रकाश, स्वगत, अपवारित, जनान्तिक एवं आकाशोक्ति। जो वृत्त गोपनीय न होकर अपने से व्यतिरिक्त दूसरों के सुनने योग्य हो ( अर्थात् रंगमञ्च पर उपस्थित पात्रों के भी सुनने योग्य हो ) उसे 'प्रकाश' कहते हैं। जो दूसरों के लिए गोप्य अपने मन में ही स्थित रखने योग्य हो, उसे 'स्वगत' कहते हैं। जब उपस्थित व्यक्ति की ओर से घूमकर कोई रहस्य की बात की जाती है, तब वहाँ 'अपवारित' होता है। जब त्रिपताकाकर की मुद्रा से रंगमञ्च पर उपस्थित अन्य लोगों की ओट करके दो व्यक्ति इस प्रकार बातचीत करें कि उनसे व्यतिरिक्त अन्य व्यक्ति न सुनें, तब 'जनान्तिक'

---

१. एवं प्रवेशको नीचैः, परार्थः प्राकृतादिना ।
एतौ प्रभूतकार्यत्वात्, नाटकादि चतुष्टये ॥
( नाट्यदर्पण, पृ० २९ )

होता है। रंगमञ्च पर प्रविष्ट पात्र वहाँ दूसरे पात्र के विना ही आकाश की ओर मुख करके स्वयं ही प्रश्न और प्रत्युत्तर करे, वहाँ आकाशोक्ति होती है[१]।

वृत्त में सुखावबोध होने के लिए परिमित पद्य और गद्य का होना श्रेयस्कर है। सामाजिकों को समासबहुल एवं कर्कश गद्य दुर्बोध होने के कारण रसास्वाद नहीं करा सकता है। वृत्त में दिष्ट प्रधान फल से ही सम्बद्ध अवान्तर कार्यों की योजना करनी चाहिए। रूपक में उन्हीं अवान्तर वृत्तों का आयोजन करना चाहिए जो प्रधानफल के साधक हों। नदी, समुद्र, सूर्योदय एवं चन्द्रोदय आदि का भी यथावसर वर्णन करना चाहिए। वसन्त आदि ऋतुओं का एवं मधुपान, जलक्रीडा आदि का भी वर्णन करना चाहिए। सभी रसों में केवल एक ही रस की प्रधानता होनी चाहिए। इसके अतिरिक्त अन्य रसों को गौण स्थान मिलना चाहिए एवं अन्त में अद्भुत रस का भी समावेश करना चाहिए। श्लेष, उपमा एवं यमक आदि अलंकारों का भी निवेश करना उचित है। अंगभूत रस का नियोजन इस प्रकार होना चाहिए कि वह मुख्य रस का विरोध न कर पाए।

पहले कहे हुए या पूर्व प्रकाशित किए हुए वृत्त को यदि प्रयोजनवश पुनः कहने की आवश्यकता हो तो उसे कान में ही कहलाना चाहिए जिससे पुनरुक्त दोष न आ पाए। सकल प्रबन्ध में रसारोहणार्थ रञ्जक भावों का वर्णन करना चाहिए। नायक अथवा रस के विरुद्ध और अयुक्त वृत्त को या तो छोड़ देना चाहिए या उनमें उचित संशोधन कर देना चाहिए[२]।

## अर्थ प्रकृति

अर्थ प्रकृतियाँ पाँच हैं—बीज, पताका, प्रकरी, बिन्दु व कार्य। रूपक के

---

१. प्रकाशं श्राव्यमन्येषा, स्वगतं स्वहृदि स्थितम्।
परावृत्य रहस्याख्याऽन्यस्मै तदपवारितम्॥
त्रिपताकान्तरोऽन्येन, वक्यो यस्तज्जनान्तिकम्।
आकाशोक्तिः स्वयम्प्रश्न-प्रत्युत्तरमपात्रकम्॥
( नाट्यदर्पण, पृ० ३० )

२. अयुक्तं च विरुद्धं च नायकस्य रसस्य वा।
वृत्तं यत् तत् परित्याज्यं प्रकल्प्यमयथाऽन्यथा॥
( नाट्यदर्पण, पृष्ठ ३० )

प्रारम्भ में थोड़ा सा उद्दिष्ट वह तत्त्व जो रूपक के इतिवृत्त के मुख्य साध्य का उपाय है 'बीज' है। यह तत्त्व इतिवृत्त में धान आदि के बीज के समान पल्लवित होता है। जिस प्रकार कृषक वृक्ष एवं फल आदि की इच्छा से भूमि में बीज का निक्षेप करता है, उसी प्रकार नायक आदि पात्र भी धर्म, अर्थ एवं कामरूप फल के लिए आमुख के बाद बीज-वपन करता है। गम्भीर होने के कारण आरम्भ में बीज को सूक्ष्मरूप से निर्दिष्ट किया जाता है। अपने अर्थ में प्रवृत्त जो चेतन हेतु प्रधान के प्रयोजन को सम्पादित करता है उसे 'पताका' कहते हैं। स्वार्थ की अपेक्षा न करता हुआ एवं कृतैकदेशगत होता हुआ भी मुख्य नायक के प्रयोजन को सम्पादित करने वाला चेतन सहायक 'प्रकरी' कहा जाता है। जैसे वृक्ष की रक्षा के लिए छोटे-छोटे साधनों की आवश्यकता पड़ती है, उसी प्रकार नायक को भी धर्म, काम तथा अर्थरूप वृक्ष की रक्षा के लिए ऐसे ही छोटे-छोटे सहायकों की आवश्यकता पड़ती है, इन्हें ही 'प्रकरी' कहते हैं।

नाट्य में कुछ अनुष्ठानों के प्रति व्यवधान उपस्थित हो जाता है। ऐसी परिस्थिति में उस कार्य के सम्पादनार्थ नायक व प्रतिनायक आदि के अनुसन्धान को विभागात्मक फल-लाभ के प्रति उपायभूत होने के कारण 'बिन्दु' कहते हैं। यथा बीज-वपन के बाद बिन्दु-निक्षेप करना पड़ता है, उसी प्रकार नाटक का नायक भी अपने धर्म, अर्थ एवं कामरूप फल के लिए 'बीज' वपन के अनन्तर बिन्दु निक्षेप करता है। 'बिन्दु' के रूप में नायक के प्रयत्नों का अभिव्यञ्जन होता है। यह 'बिन्दु' वृत्त में ठीक उसी तरह से प्रसारित होता है, जैसे तैलबिन्दु जल में प्रसारित होता है। बीज-फलकारी साधन समूह को 'कार्य' कहते हैं। धनिक आदि विद्वानों के अनुसार धर्म, अर्थ एवं काम रूप त्रिवर्ग पुरुषार्थ 'कार्य' है। साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ भी धनिक से सहमत हैं किन्तु यह मत ठीक नहीं है, क्योंकि इन विद्वानों के मतानुसार कार्य नामक अर्थप्रकृति स्वयं प्रयोजन है। फिर प्रयोजन उसका स्वसंसिद्धि हेतु कैसे बन सकता है?

### अवस्था पञ्चक

नायक के प्रधान वृत्त में आरम्भ, यत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति और फलागम

अवस्थाएँ अवश्य निबद्ध होती हैं[१]। किसी भी फल की प्राप्ति के लिए नायकादि में इच्छा होती है एवं उस फल के प्रति औत्सुक्य भी पाया जाता है। इसी फलौत्सुक्य को 'आरम्भ' कहते हैं[२]। मुख्य साध्य के प्रति यह विचार आना कि यह इसके द्वारा साध्य है, यही आरम्भ है। व्यापार में होने वाली त्वरा ( चेष्टा ) को प्रयत्न कहते हैं[३]। 'इस उपाय के बिना फल-प्राप्ति नहीं होगी' इस निश्चय से मन में जो उत्सुकता होती है, वही प्रयत्न है। इसके अन्तर्गत नायक या नायिका अपनी इष्ट वस्तु को प्राप्त करने के व्यापार में संलग्न रहते हैं। औत्सुक्य मात्र का पाया जाना प्रारम्भ है, फल के लिए की गई चेष्टा यत्न है। यही प्रारम्भ और यत्न में भेद है।

हेतुमात्र से फल की किञ्चित् सम्भावना 'प्राप्त्याशा' है[४]। प्राप्त्याशा का विश्लेषण इस प्रकार किया जा सकता है—प्रधान फल के लाभ की आशा 'प्राप्त्याशा' है। इसमें फल-प्राप्ति के विषय में निश्चय नहीं होता क्योंकि फल अनेक विघ्नों एवं शंकाओं से युक्त रहता है। उपायों की सफलता से होने वाला कार्य-निर्णय 'नियताप्ति' है[५]। नियताप्ति में फल-प्राप्ति निश्चित हो जाती है। नायक के लिए साक्षात् रूप से अर्थात् अव्यवहित होने वाली इष्टार्थ की सम्भूति 'फलागम' है। धनञ्जय के अनुसार भी समस्तफल की प्राप्ति 'फलागम' है[६]।

## सन्धि विचार

नाटक में कई कथांशों का निबन्धन रहा करता है। उन प्रत्येक कथांशों का प्रयोजन भी भिन्न-भिन्न ही हुआ करता है। एक ही प्रयोजन को लक्ष्य में

---

१. आरम्भ-यत्न-प्राप्त्याशा-नियताप्ति फलागमाः।
नेतुर्वृत्ते प्रधाने स्युः पञ्चावस्था ध्रुवं क्रमात्॥ (नाट्यदर्पण, पृ० ४४)

२. फलायौत्सुक्यमारम्भः··· ।( वही, पृ० ४४ )

३. प्रयत्नो व्यापृतो त्वरा ।( वही, पृ० ४५ )

४. फलसम्भावना किञ्चित् प्राप्त्याशा हेतुमात्रतः। ( वही, पृ० ४५ )

५. नियताप्तिरुपायानां साकल्यात् कार्य निर्णयः। ( वही, पृ० ४६ )

६. समग्रफलसंपत्तिः फलयोगो यथोदितः।
( दशरूपक, प्रथम प्रकाश, २२ )

रखकर जहाँ भिन्न-भिन्न कथांश परस्पर अन्वित कर दिए जाते हैं, वहाँ पर भिन्न-भिन्न कथांशों का अवान्तर प्रयोजन से सम्बन्धित होना ही सन्धि है। साहित्य दर्पणकार के अनुसार एक प्रयोजन में अन्वित कथांशों के अवान्तर सम्बन्ध को 'सन्धि' कहते हैं[1]।

सन्धि शब्द का अर्थ है—सन्धान करना। नाटक के किसी भी कथानक का उचित रूप से निर्वाह करने के लिए उसको भागों में विभक्त कर देना चाहिए। इससे कथानक का सन्धान उचित रूप में हो जाता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि सन्धियों का मुख्य उद्देश्य है—कथानक का उचित रूप में सन्धान करना। इसके अतिरिक्त सन्धि के कई अङ्ग भी हैं। रूपक में उनका भी नियोजन अत्यन्त उपादेय है। नाटक की रचना करते समय यदि नाटककार सन्धि के अङ्गों पर ध्यान देता है तो उसके लिए इष्ट अर्थ का समावेश सुगम हो जाता है। वह नाटक में सरलतापूर्वक एवं कुशलता के साथ अपने अभीष्ट अर्थों का समावेश कर सकता है। रूपक में बहुत सी बातें ऐसी हैं जिनका रंगमञ्च पर प्रदर्शन उचित नहीं माना गया है। सन्धि के अङ्गों का ध्यान रखने से उन निषिद्ध कथांशों का परित्याग भी सरलतापूर्वक किया जा सकता है। नाटककार के लिए जिस बात को प्रकट करना अभीष्ट है, उसे प्रकट करने के लिए भी नाटककार को संध्यङ्गों का ध्यान रखना चाहिए। यदि नाटककार संध्यङ्गों का ध्यान नहीं रखता तो बहुत सम्भव है कि वह किसी प्रकट करने योग्य वस्तु को भूल जाय। इसलिए भी सन्धि के अङ्गों का ध्यान रखना आवश्यक है। सन्धि के अङ्गों का एक प्रयोजन यह भी है कि इनसे दर्शकगण में नाटक के प्रति विराग नहीं उत्पन्न हो पाता, क्योंकि संध्यङ्गों से रचना अत्यन्त सुगठित हो जाती है। रूपक में चमत्कार लाने के लिए भी संध्यङ्गों की सहायता लेनी पड़ती है। संध्यङ्गों का ध्यान रखने से वृत्तान्त क्षीण नहीं हो पाता है। कथा के प्रति लोगों में रुचि जाग्रत रहती है। सम्भवतः संध्यङ्गों के इन्हीं उद्देश्यों को ध्यान में रखते हुए भरतमुनि ने नाट्यशास्त्र में कहा है 'जिस प्रकार अंगहीन मनुष्य युद्ध के अयोग्य होता है, उसी प्रकार अंगहीन काव्य भी प्रयोग के लिए अनुपयुक्त ही

---

१. एकेन प्रयोजनेनान्वितानां कथांशानामवान्तरैकप्रयोजनसम्बन्धः सन्धिः।
(साहित्यदर्पण, षष्ठ परिच्छेद, पृ० ३११)

रहता है[1] ।' किन्तु इन संध्यङ्गों का समस्त रूपकों में क्रमशः प्रयोग हो, यह आवश्यक नहीं है। यदि इन संधियों से एवं इनके अङ्गों से कथानक का निर्वाह ठीक रूप में हो जाता है, तब तो इनका प्रयोग करना चाहिए। वस्तुतः मुख्य बात तो यह है कि यदि नाटककार अपनी नाटक रचना पर स्वयं ध्यान दे तो सन्धि एवं सन्ध्यङ्ग उस नाटक में स्वयं ही आ जायेंगे। परन्तु यदि कोई नाटककार सन्धि एवं सन्ध्यङ्ग के फेर में पड़कर नाटक-निर्माण में संलग्न रहेगा तब तो उसका नाटक, नाटक न होकर सन्धि एवं सन्ध्यङ्ग की उदाहरणमाला बन जायेगा। इसलिए यदि सन्धियों से कथानक में व्याघात उपस्थित हो तो इन संधियों का यथास्थान परित्याग भी कर देना चाहिए।

मुख, प्रतिमुख, गर्भ, अवमर्श और निर्वहण ये पाँच सन्धियाँ हैं। ये पाँच सन्धियाँ प्रारम्भ आदि अवस्थाओं से अनुगत रहती हैं। मुखसन्धि में प्रारम्भावस्था, प्रतिमुख सन्धि में यत्न, गर्भसन्धि में प्राप्त्याशा, अवमर्श में नियताप्ति और निर्वहण सन्धि में फलागम का सन्निवेश रहता है। इन पाँचों सन्धियों में मुख और निर्वहण संधियों की मुख्यता है, क्योंकि प्रतिमुख, गर्भ एवं अवमर्श सन्धियों का यथावसर परित्याग भी किया जा सकता है। जब तक हम रूपक में आरम्भावस्था का वर्णन नहीं करेंगे नाटक प्रारम्भ ही नहीं हो सकता। यदि हम फलप्राप्ति का प्रदर्शन नहीं करते, नाटक अधूरा ही रहेगा। प्रारम्भ और फलप्राप्ति इन दो अवस्थाओं के वर्णन करने का तात्पर्य है कि मुख और निर्वहण सन्धियों का समावेश स्वयं ही हो जाएगा।

रूपक की प्रथम सन्धि मुखसन्धि है। इस सन्धि में रूपक के बीज की सूचना दी जाती है। रस एवं भाव आदि से रमणीय मुखसन्धि प्रारम्भावस्था में होने के कारण मुख के समान है। मुखसन्धि में बीज अल्परूप से ही प्रकाशित रहता है, प्रतिमुख सन्धि में प्रधानोपाय के उद्घाटन से बीज का प्रबल रूप में प्रकाशन होता है। मुखसन्धि में बीज का वपन होता है, प्रतिमुख सन्धि में आकर वही बीज फूटने लगता है। परन्तु इस सन्धि में भी बीज कुछ अस्पष्ट दशा में रहता है। लाभालाभ की गवेषणा के द्वारा जिसमें बीज का औन्मुख्य

१. नाट्यशास्त्र ( २१—५४ )
(Translation of the Natya Shastra by M. Ghosh)
२ वि० भू०

हो, वह गर्भ नामक संधि है। प्रतिमुख सन्धि में किञ्चित् प्रकाशित हुए बीज का बार-बार आविर्भाव, तिरोभाव तथा अन्वेषण होता रहता है किन्तु गर्भ सन्धि में—प्राप्त्याशा से परिच्छिन्न होने के कारण—फल का ऐकान्तिक निश्चय नहीं हो पाता। जहाँ व्यसन, शाप, दैवी आपत्ति या क्रोध आदि से फल-प्राप्ति में विघ्न उपस्थित हो जाता है, वहाँ 'अवमर्श' सन्धि पायी जाती है। रूपक के प्रधान वृत्तांश में कथावस्तु के बीज का विकार ( उत्पत्ति, उद्घाटन, फलोन्मुखता आदि ) प्रारम्भ आदि अवस्थाएँ, विचित्र भाव, उपाय ( बिन्दु आदि ) और मुख, प्रतिमुख, गर्भ एवं विमर्श आदि संधियाँ एक अर्थ के लिए नायक, प्रतिनायक, नायिका, अमात्य आदि के व्यापारों के साथ सम्यक् औचित्य से जब सम्पन्न कर दी जाती हैं, तब फलागमावस्था से परिच्छिन्न निर्वहण सन्धि की प्राप्ति होती है।

## नायक

भारतीय नाटक के नायक में धैर्य का पाया जाना अत्यन्त आवश्यक है। यही कारण है कि नायक के सभी भेदों के साथ 'धीर' विशेषण अवश्य प्रयुक्त किया जाता है। नाट्यदर्पणकार के अनुसार मध्यम और उत्तम नायक के स्वभाव के अनुसार चार प्रकार के भेद हैं—धीरोद्धत, धीरोदात्त, धीरललित और धीरशान्त[1]। देवताओं को धीरोद्धत के रूप में चित्रित करना चाहिए। सेनापति और मन्त्रियों को धीरोदात्त के रूप में निबद्ध करना चाहिए। राजा का चित्रण धीरललित के कोटि में करना चाहिए। ब्राह्मण और वैश्य धीरशान्त होते हैं।[2] धीरोद्धत नायक अनवस्थित, शौर्यादि के गर्व से युक्त, कूट प्रयोग करने वाला

१. उद्धतोदात्तललितशान्ता धीरविशेषणाः ।
वर्ण्याः स्वभावाश्चत्वारः नेतॄणां मध्यमोत्तमाः ॥

( नाट्यदर्पण, पृ० २६ .

२. देवा धीरोद्धता ज्ञेया ललितास्तु नृपाः स्मृताः ।
सेनापतिरमात्यश्च धीरोदात्तौ प्रकीर्तितौ ॥
धीरप्रशान्ता विज्ञेया ब्राह्मणा वणिजस्तथा ।

( नाट्यशास्त्र, अध्याय ३४—१८,१९)

एवं स्वप्रशंसी होता है[1]। धीरोदात्त कोटि का नायक अति गम्भीर होता है। उसके मन पर क्रोध, शोक आदि का कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। वह न्याय करने वाला, क्षमावान् और स्थिर प्रकृति होता है। इस कोटि का नायक स्वप्रशंसा-रहित हुआ करता है। इसका गर्व संयत रहता है। वह अपने प्रण को जीवन के अन्त तक निभाता है एवं शरण में आए हुए की रक्षा करता है। वह लोक व्यवहार और शास्त्र का ज्ञाता एवं धर्म में रुचि रखने वाला होता है[2]। स्थिरता, दृढ़ता आदि गुण सामान्यतः प्रत्येक नायक में पाए जाते हैं परन्तु इन गुणों की पराकाष्ठा धीरोदात्त नायक में ही देख पड़ती है।

धीरललित नायक शृंगारी होता है। वह मंत्रियों के ऊपर राज्य-भार छोड़ देने से राज्य की चिन्ता से मुक्त रहता है। इसका स्वभाव अत्यन्त मृदु होता है। यह गीतादि में भी अनुराग रखता है[3]। इसमें शृंगार रस की प्रधानता पायी जाती है। अतएव इसका समस्त आचरण सुकुमार हुआ करता है। धीरप्रशान्त नायक अहंकार से सर्वथा रहित, कृपालु एवं विनम्र (गुरुजन आदि की आज्ञा का उल्लंघन न करना) होता है[4]।

नायिका के प्रति व्यवहार आदि की दृष्टि से उपरोक्त नायकों के पुनः चार भेद किए जा सकते हैं—अनुकूल, दक्षिण, शठ और धृष्ट। जो नायक एक ही नायिका में अनुरक्त रहता है, उसे 'अनुकूल' नायक कहते हैं। दक्षिण नायक एक साथ ही कई नायिकाओं में अनुराग रखता है परन्तु उसका व्यवहार सभी नायिकाओं से एक समान होता है। धृष्ट नायक लज्जाहीन हुआ करता है। वह अपनी पूर्वा नायिका से अपने नवीन प्रेम को छिपाता नहीं है। इसके विपरीत शठ नायक अपने नवीन प्रेम को छिपाया करता है।

प्रकृति-भेद के अनुसार नायक के तीन भेद होते हैं—उत्तम, मध्यम और अधम। उत्तम नायक विनम्र, मधुर, त्यागी, दक्ष, प्रिय बोलने वाला, बातचीत करने में कुशल एवं युवक होता है। इसी प्रकार इसमें और भी उत्तम गुण पाए

---

१. धीरोद्धतश्चण्डो दर्पो दम्भी विकत्थनः। ( नाट्यदर्पण, पृ० २७ )
२. धीरोदात्तोऽतिगम्भीरो न्यायी सत्वी क्षमी स्थिरः। ( वही, पृ० २७ )
३. शृंगारी धीरललितः कलासक्तः सुखी मृदुः। ( वही, पृ० २७ )
४. धीरशान्तोऽनहङ्कारः कृपालुर्विनयी नयी। ( वही, पृ० २७ )

जाते हैं। मध्यम प्रकृति के नायक में न तो बहुत उत्कृष्ट और न बहुत अपकृष्ट गुण पाए जाते हैं। निम्न प्रकृति का नायक पापी, घुसखोर, आलसी, कृतघ्नी, हीन सत्त्व, स्त्री-लोलुप, रूक्ष और जड़ होता है।

नायक के पुनः तीन भेद किए जा सकते हैं—दिव्य, अदिव्य एवं दिव्यादिव्य। देवता दिव्य, मनुष्य अदिव्य और मनुष्य का रूप धारण किए देवता दिव्यादिव्य होते हैं। इस प्रकार कुल मिलाकर नायक के १४४ भेद होते हैं।

नायक में पुरुषत्व युक्त आठ सात्त्विक गुणों का होना परमावश्यक है। ये सात्त्विक गुण निम्न हैं—तेज, विलास, माधुर्य, शोभा, स्थैर्य, गाम्भीर्य, औदार्य एवं ललित। इन्हीं उपरोक्त गुणों के कारण ही नायक की उत्तमता, मध्यमता या अधमता निर्धारित की जाती है।

## नायिका

यद्यपि नाटक आदि रूपक में नायक का विशेष महत्त्व है, तथापि नायिका का इससे कम महत्त्व नहीं है; विशेषकर शृंगाररस-प्रधान रूपक में। आचार्य भरत ने नाट्यशास्त्र में नायिकाओं के चार भेदों का उल्लेख किया है—दिव्या, नृप-पत्नी, कुलस्त्री और गणिका।

काम और अर्थ का प्राधान्य होने से ललितोदात्त रूपक में पण्यकामिनी का निबन्धन करना चाहिए। प्रहसन से भिन्न रूपक में गणिका को नायक के प्रति निचित करना चाहिए। 'दिव्या' नायिका दिव्य कुल से उत्पन्न रहती है। इसी प्रकार नृप-पत्नी भी उच्चवंशोद्भूता होती है। अवस्था तथा कामभावना के आधार पर कुलजा आदि नायिकाएँ तीन प्रकार की होती हैं—मुग्धा, मध्या और प्रगल्भा। मुग्धा नायिका यौवन और कामभावना से युक्त रहा करती है। अनभिज्ञ होने के कारण यह सुरत आदि क्रीड़ाओं से विपरीत रहा करती है। मध्या नायिका यौवन और कामभावना दोनों से पूर्ण रहा करती है। इसके अन्दर कामभावना का स्वल्प उद्रेक पाया जाता है। यह सुरत की मूर्च्छा के अन्त तक रह सकती है। नायक के प्रतिकूल आचरण करने पर यह मान प्रकट करती है। ऐसी अवस्था में उसके तीन भेद होते हैं—धीरा, अधीरा और धीराधीरा। प्रिय के अपराध करने पर धीरा मध्या वक्रोक्ति के द्वारा उसके हृदय को दुखित करती है। अधीरा नेत्रों में अश्रु भरे हुए कठोर वचन सुनाती है। धीराधीरा मध्या रुदन

करने के साथ ही साथ व्यंग्य वचनों का प्रयोग भी करती है। प्रगल्भा नायिका में यौवन, क्रोध और काम अत्यन्त दीप्त रहा करता है। वह प्रिय के द्वारा स्पर्श किए जाने पर ही अपने चैतन्य का त्याग कर देती है। वह अचेतन सी हो जाती है। मध्या नायिका के समान इसके भी तीन भेद हैं—धीरा, अधीरा और धीराधीरा। धीरा प्रगल्भा या तो आवश्यकता से अधिक नायक का सत्कार करती है या सुरत के प्रति उदासीनता प्रकट करती है। अधीरा प्रगल्भा क्रोध में आकर नायक की ताडना करती है। धीराधीरा प्रगल्भा व्यंग्य और कठोर वचन कहती है।

नायिकाओं का वर्गीकरण अन्य आधार पर भी किया जा सकता है। नायक के सम्बन्ध के आधार पर नायिका के पुनः तीन भेद किए जा सकते हैं—स्वीया, अन्या और सामान्या। 'स्वीया' नायिका नायक की स्वयं परिणीता पत्नी होती है। 'अन्या' या तो किसी व्यक्ति की अनूढा कन्या हो सकती है या किसी की विवाहिता पत्नी। तीसरी श्रेणी की नायिका साधारण स्त्री होती है।

उपर्युक्त सभी नायिकाएँ प्रकृति भेद से तीन तरह की होती हैं—उत्तमा, मध्यमा और अधमा। उत्तम प्रकृति की स्त्री लज्जायुक्त; मृदु स्वभाव वाली, धीरा, गम्भीरा, स्मित हास करने वाली, विनीता, कुलजा, चतुरा और स्नेहला होती है। मध्यम प्रकृति की स्त्री में मध्यम गुण और नीच प्रकृति की स्त्री में नीच गुण पाए जाते हैं।

अवस्था के भेद से नायिकाएँ आठ प्रकार की होती हैं—प्रोषितप्रिया, विप्रलब्धा, खण्डिता, कलहान्तरिता, विरहोत्कण्ठिता, वासकसज्जा, स्वाधीनभर्तृका और अभिसारिका। जिस नायिका का प्रिय धनोपार्जन, राज-प्रयोजन आदि के कारण देशान्तर में स्थित रहता है, शृंगारादि से रहित वह नायिका 'प्रोषितप्रिया' कहलाती है। समय पर प्रिय के न आने से दुःखित नायिका को 'विप्रलब्धा' से अभिहित किया जाता है। 'खण्डिता' नायिका असूया से युक्त रहती है। 'कलहान्तरिता' नायिका नायक के अपराध करने पर ईर्ष्या तथा कलह के कारण उसका परित्याग कर देती है और बाद में पश्चात्ताप भी करती है। अनपराधी प्रिय ( जिसने अन्य स्त्री के साथ सुरत आदि क्रीड़ाएँ नहीं की हैं ) के आगमन में विलम्ब देखकर उत्सुकता से उसकी प्रतीक्षा करने वाली नायिका 'विरहोत्कण्ठिता' कहलाती है। प्रिय के आगमन के समय हर्ष से अपने को सँवारती हुई

नायिका 'वासकसज्जा' कहलाती है। 'स्वाधीनभर्तृका'-नायिका का पति इसके वश में रहता है। सुरतार्थिनी नायिका स्वयं नायक के पास गमन करे या प्रिय को अपने समीप बुलाए, 'अभिसारिका' कही जाती है।

## विदूषक

नाट्य में विदूषक का प्रयोग प्रधानरूप से हास्य के निमित्त ही किया जाता है[1]। इसका मुख्य कार्य हास्य का उत्पन्न करना ही बताया गया है। नाट्यदर्पणकार के अनुसार विदूषक खल्वाट होने के कारण, दन्तुर, कुब्जेपन और विकृताननत्वादि आंगिक विकारों के द्वारा, आकाशावलोकन, गमनादि नेपथ्य विकारों द्वारा एवं असम्बद्ध, निरर्थक और अश्लील भाषण आदि वाचिक विकारों के द्वारा हास की उत्पत्ति करता है[2]। पुनः इनके मतानुसार विदूषक शान्ति को कलह के द्वारा और कलह को शान्ति के द्वारा नष्ट करता है। राजा की वियोगावस्था में विनोददान के द्वारा विदूषक उसको प्रसन्न रखता है। साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने भी आगे चलकर यह बताया है कि विदूषक प्रेम-व्यापार में नृप का अनन्य मित्र हुआ करता है। यह अपने कर्म, रूप एवं भाषण के द्वारा हास्य की अभिव्यक्ति करता है। यह ईर्ष्यालु, कलहप्रिय एवं अपने कर्तव्य का ज्ञाता भी होता है[3]। इसके अतिरिक्त विदूषक नायक का अन्तरङ्ग मित्र भी हुआ करता है। वह प्रेम विषयक व्यापार में प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप से नायक के साथ परिहास भी किया करता है।

इसके अतिरिक्त विदूषक पूर्वरङ्ग में भी उपस्थित होकर कथावस्तु का संकेत करता है। यह पूर्वरङ्ग में त्रिगत के अवसर पर सूत्रधार और उसके सहायक के

---

१. हास्यकृच्च विदूषकः ( दशरूपक, द्वितीय प्रकाश, नवीं कारिका ) विदूषको हास्यनिमित्तं भवति ( नाट्यदर्पण, पृ० १७७ )

२. हास्यं चास्याङ्गनेपथ्यवचोभिस्त्रिधा। तत्राङ्गहास्यं खल्वति-दन्तुर-विकृताननत्वादिना। नेपथ्यहास्यमल्पायताम्बरलोल्लोठितविलोकित-गमनादिना। वचो हास्यमसम्बद्धानर्थकाश्लीलभाषणादिना भवति।

( नाट्यदर्पण, पृ० १७७ )

३. कर्मवपुर्वेषभाषाद्यैः। हास्यकरः कलहरतिर्विदूषकः स्यात्स्वकर्मज्ञः।

( साहित्यदर्पण, तृतीय परिच्छेद, पृ० १०६ )

साथ प्रवेश करता है। विदूषक सहसा मञ्च पर आकर पहेलीयुक्त बात करता है। तदनन्तर वह कुछ प्रश्न करता है। यथा—यहाँ कौन है? किसने विजय प्राप्त की? आदि, आदि। इसके साथ वार्तालाप करते हुए सूत्रधार कथावस्तु की सूचना देता है[१]।

भरत के अनुसार विदूषक द्विज होता है। इसके दाँत बड़े-बड़े और आँखें रक्त वर्ण की होती हैं। यह कुबड़ा और विकृत रूप वाला होता है[२]। इसके द्विज होने का अभिप्राय यह है कि विदूषक शूद्र जाति का नहीं हो सकता। शारदातनय ने भी भरत के शब्दों को यत्किञ्चित् परिवर्तनों के साथ दुहराया है[३]। द्विज होने के कारण विदूषक यज्ञोपवीत धारण किए रहता है। यह अपने हाथ में छड़ी भी लिए रहता है जिसे दण्डकाष्ठ अथवा कुटिलक कहते हैं। ब्राह्मण जाति का होने से स्वभाव से ही वह पेटू, मधुर-प्रिय एवं भीरु होता है।

नायक के चार भेदों के आधार पर विदूषक के भी चार भेद हैं—लिङ्गी, द्विज, राजजीवी और शिष्य; जो क्रमशः दिव्य, नृप, अमात्य और ब्राह्मण नायक के विदूषक होते हैं[४]। शारदातनय ने चारों प्रकार के नायकों के विदूषकों के गुणों का उल्लेख किया है। देवताओं का विदूषक सत्यवादी, भूत, वर्तमान और भविष्य का ज्ञाता, कृत्याकृत्य का विशेषज्ञ, तर्क और वितर्क करने वाला और यथार्थ इष्टिवादी हुआ करता है। राजा का विदूषक शिष्ट परिहास करने वाला, अर्थ और स्त्रियों में शुद्ध मन वाला और देवी की परिचारिकाओं का

---

१. तथा च भारती भेदे त्रिगतं सम्प्रयोजयेत् ॥
विदूषकस्त्वेकपदां सूत्रधार········।
असम्बद्धकथाप्रायां कुर्यात् कथानिकां ततः ॥
वितण्डां गण्डसंयुक्तां नालीकं च प्रयोजयेत्।
कस्तिष्ठति जितं केनेत्यादिकाव्य······॥
(नाट्यशास्त्र, पञ्चम अध्याय, पृ० २४२)

२. वामनो दन्तुरो कुब्जो द्विजन्मा विकृताननः।
खलतिः पिङ्गलाक्षश्च स विधेयो विदूषकः॥
(नाट्यशास्त्र, अध्याय ३५—५७)

३. भावप्रकाशन, पृ० २८९, दशम अधिकार।

४. नाट्यशास्त्र, अध्याय ३४, १६-२०।

प्रियतम होता है। वह अन्तःपुर में भी भ्रमण किया करता है। वह ईर्ष्यालु, कलह-युक्त और प्रणय-कोप में देवी को प्रसन्न करने वाला होता है। अमात्य का विदूषक अश्लील वक्ता, दम्पति के अपराधों का प्रकाशक, भक्ष्य और अभक्ष्य सभी पदार्थों का प्रेमी होता है। इसके अंग और वेष सभी विरूप होते हैं। वणिक् के विदूषक का वेष, अङ्ग, वचन एवं परिहास सभी विरूप होता है[1]।

ब्राह्मण होते हुए भी विदूषक प्राकृतभाषा का ही प्रयोग करता है। भरत ने स्पष्टरूप से कहा है कि विदूषक को वार्तालाप करते समय प्राच्य प्राकृत का प्रयोग करना चाहिए[2]। इसी नियम का उल्लेख सागरनन्दिन आदि विद्वानों ने भी किया है[3]।

## राजशेखर

'सर्वभाषाविचक्षण' एवं 'सर्वभाषाचतुर'[4] महाकवि राजशेखर का जन्म यायावर कुल में हुआ था। इनके पिता का नाम दुर्दुक एवं माता का नाम शीलवती था। इनके पितामह महाराष्ट्रचूडामणि अकालजलद थे[5]। इन्होंने अवन्तिसुन्दरी नाम की चौहानवंशी विदुषी क्षत्रिय ललना से विवाह किया था[6]। इन्होंने अपने को वाल्मीकि, भर्तृमेण्ठ और भवभूति का अवतार माना है[7]। ये कान्यकुब्ज नरेश महेन्द्रपाल के यहाँ आचार्य रूप में रहते थे[8]। शिरो-

१. भावप्रकाशन पृ० २८१–८२।

२. प्राच्या विदूषकादीनाम्——। (नाट्यशास्त्र, अध्याय १८, ३८ वाँ श्लोक)

३. शौरसेनीमधप्राच्यामवन्तीं कर्हिचित् पठेत्।
एवा एव वणिक् श्रेष्ठि बालकाश्च विदूषकाः ॥ ( नाटकलक्षणरत्नकोश )

४. कर्पूरमञ्जरी, प्रथम जवनिकान्तर।

५. तदकालजलदस्य महानुभावस्य……। ( विद्धशालभञ्जिका, प्रथम अङ्क )

६. चाहुआणकुलमौलिमालिआ राअसेहरकइंदगेहिणी।
भत्तुणो किदिमवंतिसुंदरी सा पउंजइदुमेदमिच्छदि ॥
( कर्पूरमञ्जरी, प्रथम जवनिकान्तर, ११ )

७. बभूव वल्मीकभवः कविः पुरा ततः प्रपेदे भुवि भर्तृमेण्ठताम्।
स्थितः पुनर्यो भवभूतिरेखया स वर्तते सम्प्रति राजशेखरः ॥
( बालरामायण १।१६ )

८. रघुकुलतिलको महेन्द्रपालः सकलकलानिलयः स यस्य शिष्यः।
( विद्धशालभञ्जिका, प्र० अ०, ६ )

टोनी के शिलालेख से ज्ञात होता है कि महेन्द्रपाल ने ९०३ ई०—९०७ ई० तक राज्य किया[१]। अतएव राजशेखर का स्थितिकाल ९०० ई० के लगभग सिद्ध होता है। पुनः कुछ अन्य तथ्यों से भी इनके काल-निर्णय में सहायता मिलती है। एक ओर राजशेखर ने अपनी काव्यमीमांसा में उद्भट (८०० ई०) एवं आनन्दवर्धन (८९० ई०) का उल्लेख किया है। दूसरी ओर यशस्तिलक चम्पू (९५९ ई०), 'तिलकमञ्जरी' (१००० ई०) और 'व्यक्तिविवेक' (११५० ई०) में भी राजशेखर का उल्लेख है। इस प्रकार राजशेखर दसवीं शती के प्रारम्भ में हुए थे, ऐसा सिद्ध होता है।

इनके बनाए हुए निम्न ग्रंथ हैं—(i) काव्यमीमांसा, (ii) भुवनकोष (iii) बालरामायण, (iv) बालभारत, (v) कर्पूरमञ्जरी, (vi) विद्धशालभञ्जिका। काव्यमीमांसा के अवलोकन से इनकी अद्वितीय प्रतिभा का पता चलता है। यह प्रायः कवियों की शिक्षा का ग्रंथ है। 'भुवनकोष' कदाचित् भूगोल का ग्रन्थ था। बालरामायण दस अङ्कों का नाटक है। इसका दशम अङ्क भौगोलिक वर्णनों से ओत-प्रोत है। बालभारत के केवल दो ही अङ्क उपलब्ध हुए हैं। कर्पूरमञ्जरी चार अङ्कों का सट्टक है। सम्पूर्ण ग्रंथ प्राकृत भाषा में लिखा गया है। इसमें राजा चण्डपाल और कुन्तलराजकुमारी कर्पूरमञ्जरी की प्रेमकथा का वर्णन किया गया है।

### विद्धशालभञ्जिका

राजशेखर विरचित 'विद्धशालभञ्जिका' चार अङ्कों की एक नाटिका है। इसका कथानक इस प्रकार है—लाटदेश के अधिपति नृपतिश्रेष्ठ चन्द्रवर्मा के एक पुत्री पैदा हुई। निष्पुत्र होने के कारण उसके दूतों ने मन्त्री से पुत्रोत्पत्ति की सूचना दी। उन लोगों ने उस पुत्री को पुत्रवेश में सम्राट् विद्याधरमल्ल के संवर्धनार्थ बड़े सफल ढंग से पहुँचा दिया। विद्याधरमल्ल अपने मित्र विदूषक से कहता है कि आज भोर के समय स्वप्न में कमनीय अङ्गों वाली अबला दिखलाई पड़ी। मैंने उसे पकड़ने का प्रयत्न किया किन्तु वह अपने मोती के हार को छोड़कर अन्यत्र चली गई। इधर राजा के मंत्री भागुरायण को इस रहस्य का ज्ञान था कि मृगांकवर्मन् कन्या ही है और जिसके साथ उसका पाणि-

१. Keilhorn, *Epigraphia Indica i, 171*

ग्रहण संस्कार सम्पन्न होगा वह चक्रवर्ती सम्राट् बनेगा। अतएव यह मंत्री इस बात का प्रयत्न करता है कि विद्याधरमल्ल एवं मृगांकवर्मन परस्पर प्रणयसूत्र में बँध जायें। पुनः संयोगवश राजा अपनी चित्रशाला में अपनी स्वप्नगत प्रेयसी की खुदी हुई मूर्ति ( शालभञ्जिका ) देखकर उसके गले में मोतियों का हार डाल देता है। यह प्रथम अङ्क का कथानक है। दूसरे अङ्क में रानी कुन्तलराजकुमारी कुवलयमाला का पाणिग्रहण संस्कार अपने मामा के पुत्र मृगांकवर्मा के साथ सम्पन्न करना चाहती है। इधर विदूषक के साथ राजा अपने स्वप्न की सुन्दरी मृगांकावली को प्रणय लेख पढ़ते हुए देखता है। इस प्रकार ये दोनों परस्पर अनुरक्त हो जाते हैं। तीसरे अङ्क में नायक एवं नायिका का परस्पर मिलन होता है। चौथे अङ्क में रानी हँसी करने के उद्देश्य से मृगांकवर्मा को वस्तुतः बालक ही जानकर उसे स्त्रीवेश में रखकर राजा के साथ विवाह कर देती है। किन्तु रानी स्वयं ही छली जाती है। उधर चन्द्रवर्मा का प्रधान दूत आकर सूचित करता है कि मेरे राजा ने पुत्रहीन होने के कारण मृगांकावली को पुत्र प्रसिद्ध किया। अब उन्हें पुत्र की प्राप्ति हो गई है। अन्त में रानी मृगांकावली का विवाह राजा के साथ कर देती है, कुवलयमाला का भी विवाह उनसे कर देती है। इस प्रकार इस नाटिका का कथानक अत्यन्त रोचक है।

नाटिका में शृंगार रस प्रधान होता है, अतएव 'विद्धशालभञ्जिका' भी शृंगाररस से परिपूर्ण है। राजशेखर के स्त्री-सौन्दर्य की कल्पना देखिए—

चक्षुर्मेचकमम्बुजं विजयते वक्त्रस्य मित्रं शशी
भ्रूसुभ्रस्यसनाभिमन्मथधनुर्लावण्य पण्यं वपुः।
रेखा कापि रदच्छदे च सुतनोर्गात्रे च सत् कान्तिना
मैना वर्णयिता स्मरो यदि भवेद्वैदग्ध्यमस्यास्ति ॥ ( प्र० अ०, ३३ )

और भी

मात्रामर्तितमण्डनभ्रु वदनं किंचित्प्रगल्भे दृशौ
स्तोकोद्भेद-निवेशितस्तनमुरो मध्यं दरिद्राति च।
अस्याः पश्चदनं घनं च कलया न्यञ्चद्भ्रेणी दृशः
रत्नंकार इव स्मरैकसुहृदा तद् यौवनेनार्पितः ॥ ( प्र० अ०, ४० )

प्रभात-वर्णन, संध्या-वर्णन, वसन्त-वर्णन और चन्द्रिका का वर्णन भी अत्यन्त सजीव है। यथा—प्रभात-वर्णन ही देखिए—

मजत्यपरवारिधिं रजतपिण्डपाण्डुः शशी
नमन्ति जलबुद्बुदद्युतिसपङ्क्तयस्तारकाः।
कुरण्टकविपाण्डुरं दधति धाम दीपाङ्कुरा-
श्चकोरनयनारुणा भवति दिक् च सौत्रामणी ॥ (च० अं०, १)

( चाँदी के गोले के समान गौरवर्ण चन्द्रमा पश्चिम समुद्र को जा रहा है, पंक्तिबद्ध तारागण पानी के बुलबुले की भाँति झुक रहे हैं। घरों के दीपक की लौ कुटज पुष्प की भाँति उज्ज्वल हो रही है। पूर्व दिशा चकोरों के नेत्रों की भाँति लाल हो रही है। )

धत्ते पद्मलता दलेप्सुरुपरि स्वं कर्णतालं द्विपः
शष्पस्तम्बरसान्नियच्छति शिखी मध्ये शिखण्डं शिरः।
मिथ्यालीढमृणालकोटिरसमाद् दंष्ट्राङ्कुरं शूकरो
मध्याह्ने महिषश्च वाञ्छति निजच्छायं महाकर्दमम् ॥ (प्र० अं० ४३)

( पद्मलता के दलने का इच्छुक हाथी दोपहर की गर्मी से व्याकुल होकर अपने ऊपर अपने बड़े-बड़े कानों को चला रहा है। घासों के रसास्वादन को त्यागकर मयूर अपने शिर को अपने पंखों के अन्दर छिपा रहा है। सुअर ने कमल की जड़ को खोद-खोदकर खाना बन्द कर दिया है। सुअर और भैंसे अपने शरीर पर लेप करने के लिए गहरे कीचड़ की इच्छा कर रहे हैं ) उपरोक्त श्लोक में पशुगण गर्मी से कितना व्याकुल हो रहे हैं, इसका कितना ही स्वाभाविक चित्रण हुआ है।

पदध्वनि से भी पदार्थ की प्रतीति कराने में राजशेखर अत्यन्त निपुण हैं।

'अमन्दमणिनूपुरक्वणनचारुचारक्रमं,
झणज्झणितमेखलं स्खलितहारहारच्छटम्। ( द्वि० अं० ६ )

इस नाटिका में लालित्य यत्र-तत्र-सर्वत्र भरा पड़ा है। इसका मंगलाचरण ही लालित्य से भरा हुआ है—

कुलगुरुरबलानां केलिदीक्षाप्रदाने परमसुहृदनंगो रोहिणीवल्लभस्य।
अपि कुसुमपृषत्कैर्देवदेवस्य जेता जयति सुरतलीलानाटिकासूत्रधारः॥

विद्धशालभञ्जिका में लोकोक्तियों एवं सूक्तियों का भी सुन्दर प्रयोग हुआ है। यथा—

भियः प्रसूते विग्दो रुणद्धि यशांसि दुग्धे मलिनं प्रमार्ष्टि ।
संस्कार-शौदर्येन परं पुनीते शुद्धा हि बुद्धिः किल कामधेनुः ॥ (प्र० अं० ८)

'न खलु अनुल्लंघितः सहकार-पुष्प-ग्रन्थिः रससर्वस्वं मुञ्चति' आदि, आदि। मुहाविरों का भी प्रयोग दर्शनीय है—'वरं तत्कालोपनतस्तित्तिरः, न पुनर्दिवसान्तरितो मयूरः' 'पदरिष्टमधिरूढा कारवल्ली-वल्लरी किमुच्यते कटुकत्वं प्रति'। ( क्रमशः प्र० अं०, च० अं० )

इनकी इस नाटिका में यद्यपि प्रवाह की शिथिलता पायी जाती है, तथापि इसमें भावों को अत्यन्त ही प्रभावोत्पादक ढंग से व्यक्त किया गया है। आँसुओं के गिरने का कैसा अनूठा वर्णन है—

अन्तस्तारातरलितजलाः स्तोकमुत्पीडभाजः
पक्ष्माग्रेषु प्रसृतपृषतः कीर्णधाराः क्रमेण ।
चित्तातङ्कं निज-गरिमतः सम्यगाख्यन्त्यो
निर्यान्त्यस्याः कुवलयदृशो बाष्प-वारां प्रवाहाः ॥ ( तृ० अं० २४ )

( *नील कमल के समान नेत्रों वाली इस सुन्दरी के आँसू पहले पुतलियों से तरल-भाव को प्राप्त हुए, क्रमशः थोड़ा सा दबाव पड़ने से बरौनियों के अग्रभाग पर बूँदों के रूप में फैल गए। तदनन्तर परस्पर गुँथ कर एक धारा में परिवर्तित हो गए और अब अपनी गुरुता से आन्तरिक पीड़ा को सम्यक् प्रकार से प्रकट करते हुए प्रवाह के रूप में बाहर निकल रहे हैं।* ) इसी प्रकार से और भी बहुत से उदाहरण दिए जा सकते हैं। इन सब बातों को देखते हुए निम्न उक्ति यथार्थ ही प्रतीत होती है—

पातुं श्रोत्र-रसायनं रचयितुं वाचः सतां सम्मता
व्युत्पत्ति परमामवाप्तुमवधिं लब्धुं रस-स्रोतसः ।
भोक्तुं स्वादुफलं च जीवित-तरोर्यद्यस्ति ते कौतुकं
तद् भ्रातः ! शृणु राजशेखर कवेः सूक्तीः सुधास्यन्दनीः ॥ ( प्र० अं० ७ )

प्रथम अङ्क में राजा की यह उक्ति "अहो ! गाढत्वम् ! अहो ! शिखरिणी पाठः ! अहो ! युक्ति-युक्ता वाचः ! अहो ! हृद्या वैदर्भी रीतिः ! अहो ! माधुर्यं पर्याप्तम्। अहो ! निष्प्रमादः प्रसादः" । पूर्णरूप से विद्धशालभञ्जिका नाटिका पर भी लागू होता है।

---

# श्लोकानुक्रमणिका


अ

अकङ्कणमकुण्डलं धरसि ७५
अत्रान्तरे ललितहार १२
अन्तस्तारातरलितजलाः ८७
अमन्दमणिनूपुरक्वणनचारुचारिक्रमं ४५
अयि तव विद्याधरमल्लदेव ५८
अयि पिबत चकोराः ७७
अस्याः स्वेदाम्बुबिन्दुच्युततिलकतया ४६
अहो वपुःश्रीर्लिखितुर्जनस्य २४
आ गंगापातपूतप्लुतनलिनतलात् ११९
आलिखितामिव चेतः १०

इयं चरणकुङ्कुमच्छुरितकुट्टिमा ४८
इह विचकिलचापे सन्दधत् ९९
इह हि नववसन्ते १९

उ

उत्तालालकभञ्जनानि कबरीभारेषु ४४
उत्तंसः केकिपिच्छैर्मरकतवलयश्यामले ७२
उपप्राकाराग्रं प्रहिणु नयने २०

क

कण्ठे मौक्तिकमालिकाः स्तनतटे ७८
कथय किमिह बाले १२
कथं ते तरुणस्फुटितशुक्तिसंपुट ५१
कथन्नु त्वया ध्यायन्ते ५८
कन्येति सूचयति वेषविशेष २४
कारुभिः कारितं तेन ७
कार्णाटो युद्धनाट्ये चतुरतरमतिः ११८
किमु परमपरैः परोपकार ३
कुन्दलतायां विमुक्त २
कुलगुरुवचनानां १
क्रमपरिणतरेखामांसलैरङ्ग २५
क्रमसरलितकण्ठप्रक्रमव्याभासितोरु ६४
क्वथितदुग्धमुग्धकरतरलित ७३
क्व पातव्या ज्योत्स्ना १३

ग

गर्भं ग्रन्थिषु वीरुधां सुमनसो १५
गोनासाविनियोजितापत्र २

च

चतुर्मेचक्रमम्बुजं विजयते २३
चञ्चलचरणचङ्क्रमचारुक्रम ४५
चन्द्रं चन्दनकर्दमेन लिखितं ५३
चन्द्रो जडः कदलिकाण्डमकाण्डशीत ४३
चेलाञ्चलेन चलहारलतामकाण्डे ४६

ज

जनानन्दश्चन्द्रो लसति ७३
जाने स्वप्नविधौ ममाद्य १०
जलार्द्रैः संस्थानं बिसकिसलयैः ९६
जातः सम्प्रति मे कुलैकतिलकः ११४
डोलालीलाः श्वसितमलतश्रुपी १०१

त

तद्वक्त्रं यदि मुद्रिता शशि-कथा ८
तनुलग्ना इव ककुभः ७२
तरङ्गसदृशोऽङ्गने पततु ८९
तरुणीं कुलश्रियमिव शनैरेव ३

तस्मिन् पञ्चशरे स्मरे भगवता ३६
तापोऽम्भः प्रसृतिम्पचः प्रचयवान् ५४
तारान्दः पुरवान् विपत्स्यपि शाली १००
तालीदलं यदकठोरतरं यदत्र ८४

द

दृशा दग्धं मनसिजं १
देवीसौरभकथापितं न शमिता १८
देव्या निधायोरसि वामपादं ६६
द्विपैर्मौक्ति पुराणमौक्तिकमणि ६

ध

धत्ते पद्मलता दलेन्दुरुपरि स्वं ३२

न

नखदलितहरिद्राग्रन्थिगौरे ७९
नयनयुगलेन सुतनोर्वदनजित ११०
न स्वप्नान्नुभवस्य कश्चिदपरः २०
निस्सृत्य ना प्राक् परिकल्पिताऽभूत् १०३
निविडकपटकितकञ्चुकार्थं ५२
निर्वद्धासरसीवपिण्डकरणं ५६
नो मालतीदाम विमर्दयोग्यं ६६

प

पाणि मेद्रुणतो विशीर्णशिरसः ८५
पातुं श्रोत्ररसायनं रचयितुं ४
प्रणालीदीर्घस्य प्रतिकलमपारस्य ११३
प्रियाविरहमहोष्मभ्रमं ८२
प्रेयान् मे दन्तिदन्तप्रवरदृदुरयं ११९

ब

बाणान् संहर मुञ्च कार्मुकलतां १४

भ

भवनभुवि सृजन्तस्तार १११
भार्या दासश्च पुत्रश्च निर्धनाः ११६
भिन्दानः सुन्दरीणां पतिषु ७

म

मन्दादरः कुसुमपत्रिषु पेलवेषु ३७
मयि शिशिरतरोपचारयोग्यं ९१
माद्यन्नर्तितमण्डनश्च वदनं २८
मानो यासां न खण्डितः ५
मुखवाऽनङ्गः कुसुमविशिखान् ८७
मूलं वालधि-वीरुधां सुरमदो ९७
मृणालमेतद्वलयीकृतं मया ८२

य

यत् पश्यन्ति हरिणपाङ्गनयनि १०१
यथाशीतलपाकपाण्डुवदनं ५०
यद् भ्रूलते तरलिते २९
यन्मन्मथावितर्कैककोदरदळ ७३
यस्मान्नुशिक्षितमितो रसाला नगीना २०
यस्य कृते वदसि रुजा ८८
ये दोलाकेलिकारा मनसि मृगदृशो १८
येनोत्पलानि च शशी च २६
ये पूर्वं पयसुचिसुप्तसुहृदो ७४

र

रजनिचरमयामे प्रादिशन्ती ९५

ल

लंकातोरण मालिकातरलिनो १९
लाटीकम्पनविभ्रमैरथपयैर्नृत्यांगिनीः १०४
लाटेन्द्रचन्द्रवर्मा धरणितिलकः ४

व

वक्त्रश्रीजितलज्जितेन्दुयदिदं ५७
वामाङ्गं पृथुलस्तनस्तवकितं १२०
विधत्ते सोल्लुण्ठं कलरदिह ८५
विलीयेन्दुः साक्षादमृतरसवापी ३६
विशन्तीनां घातुं अयनविनिवेशैः ३२
व्यजनमरुतः श्वासश्रेणी ८३
प्रभञ्जनपरवातीर्धि रजतपिण्डपाण्डुः ९२

### श


शिक्षयसे कथं खलु प्रसरत् ५८
शिखामगिरितोऽस्गस्तिलकयत्यं ४८
शीतांशुर्विषसोदरः फणभृतां ८३
श्यामां श्यामलिमानमानयत भोः ६१
श्रियः प्रसूते विपदो रुणद्धि ५


### स


सद्यश्छिन्नपङ्कपिच्छिलमिव ७३
सपदि सखीभिर्निभृतं १५
सा कापि स्वप्नविधौ दृष्टा च ११
सा दुग्धमुग्धमधुरच्छवि २७
साम्यं सम्प्रति सेवते विचकिलं १६
सुतनुरियमितस्ततश्च चित्रे ३०
सुरनमरशिखरपद्मविलासिनी १८
सूतिर्दुग्धसमुद्रतो भगवतः ७३
सैरन्ध्री करकृष्टकङ्कणसर ५५
सौधादुद्विजते त्यजत्युपवनं द्वेष्टि ६१
स्मरशरधिनिकाशं कर्णपाशं ४६
स्वकण्ठकाण्डात् सुदृशोऽवतार्य १०३
स्वप्नः किमेष किमु १२
स्वस्ति श्रीमग्निपुर्यां तुहिनकर ११७


### ह


हरन्ति हृदयानि यच्छूवगदीतका ९६
हारोऽयं केरलस्त्रीविहसितशुचिभिः ११




॥ श्रीः ॥

# विद्धशालभञ्जिका

## हिन्दीव्याख्योपेता

### प्रथमोऽङ्कः

कुलगुरुरबलानां केलि-दीक्षा-प्रदाने
परमसुहृदनङ्गो रोहिणी-वल्लभस्य ।
अपि कुसुम-पृषत्कैर्देवदेवस्य जेता
जयति सुरतलीलानाटिका-सूत्रधारः ॥ १ ॥

अपि च—

दृशा दग्धं मनसिजं जीवयन्ति दृशैव याः ।
विरूपाक्षस्य जयिनीस्ताः स्तुवे वाम-लोचनाः ॥ २ ॥

---

स्त्रियों को रति-क्रीडा का मन्त्र देने में उनके कुलक्रमागत गुरु, रोहिणी-वल्लभ चन्द्रमा के परम मित्र, कुसुम-शरों से देवदेव शंकर जी को भी जीतने वाले और संभोग-लीलारूपी नाटिका के सूत्रधार कामदेव की सर्वश्रेष्ठ हैं ॥ १ ॥

और भी—

( शङ्कर जी के द्वारा ) दृष्टि से जला दिये गये काम को ( अपनी ) दृष्टि से ही ( पुनः ) जो जीवित कर देती हैं, ( इस प्रकार ) शंकर जी को परास्त कर देने वाली उन परम सुन्दरियों की मैं स्तुति करता हूँ ॥ २ ॥

( पुनः समाधाय )—

गोनासाविनियोजितायतजरत्सर्पाय बद्धौषधिः
कण्ठस्थाय विषाय वीर्यमहते पाणौ मणीन् बिभ्रती ।
भर्तुर्भूतगणाय गोत्रजरतीनिर्दिष्टमन्त्राक्षरा
रक्षत्वद्रिसुता विवाहसमये ह्रीता च भीता च वः ॥ ३ ॥

नान्द्यन्ते सूत्रधारः—( नेपथ्याभिमुखमवलोक्य ) न जाने का पुनरद्य श्री-युवराजदेवस्य परिषदाज्ञा ? नेपथ्ये गीयते—

कुन्दलदाए विमुक्क-मअरन्दरसाए वि चञ्चरीअओ ।
पणअप्परूढ-पेम्मभरभञ्जन-काअरभावभीअओ ॥ ४ ॥

( कुन्दलतायां विमुक्तमकरन्दरसायामपि चञ्चरीकक: ।
प्रणयप्ररूढप्रेमभरभञ्जनकातरभावभीरुकः ॥ ४ ॥ )

तरुणीं तरट्टिअं णिअ पिअं विअ चारुपसूणदिट्ठिअं ।
रक्खइ णमइ धुणइ परिरम्भइ चुम्बइ चूदलट्ठिअं ॥ ५ ॥

---

( पुनः समाहित होकर )

विवाह के समय ( वर शंकर जी को भयंकर उपकरणों से युक्त देखकर ) लजाई और डरी हुई पार्वती जी, जिन्होंने शंकर जी के वाहन बैल के नथुनों में ( नकेल के रूप में ) लगाये गये दीर्घकाय पुराने साँप का प्रतीकार करने के लिए ओषधि बाँध ली, ( शिव जी के ) कण्ठ में स्थित विष के प्रतीकारार्थ हाथ में मणियाँ धारण कर लीं तथा भूतगण के निवारणार्थ जिन्हें कुल की बूढ़ी स्त्रियों ने मन्त्राक्षर सिखा दिया, आप लोगों ( दर्शकों अथवा पाठकों ) की रक्षा करें ॥ ३ ॥

नान्दी समाप्त होने पर सूत्रधार—( नेपथ्य की ओर देखकर ) मैं नहीं जानता कि आज श्री युवराजदेव की सभा की क्या आज्ञा है ? नेपथ्य में गाया जा रहा है—

कुन्दलता के मकरन्द रस को त्याग देने पर भी प्रणय-प्रेमाधिक्य के भङ्ग होने की शंका से सशंकित भ्रमर, [कुरुभी की भाँति समृद्ध, सुन्दर पुष्परूपी

( तरुणी कुचभिियमिव शनैरेष चारुप्रसूनकदृष्टिम् ।
रक्षति नयति महते परिरभते चुम्बति चूतयष्टिम् ॥ ५ ॥ )

सूत्रधारः ( आकर्ण्य ) अये ! यायावरेण दौहिकिना कविराजशेखरेण विरचिताया विद्ध-शालभञ्जिका-नामनाटिकाया वस्तूपक्षेपो गीयते । ( विभाव्य ) तन्मन्ये तदभिनये श्रीयुवराजदेवस्य परिषदाज्ञा । तदहमपि मन्त्रिणो भागुरायणस्य प्रतीकवृत्या शिष्यैर्विहितचारुनाम्नोऽन्तेवासिनो हरदासस्य भूमिकां सम्पादयामि ।

( आकाशे )—सखे सोमदत्त ! किमात्थ ? तदकालजलदस्य प्रणप्तुस्तस्य गुण-गणः किमिति न वर्ण्यते ? तत्रैव शृणु—

किमु परम्परैः परोपकारव्यसननिधेर्गुणितैर्गुणैरमुष्य ।
रघुकुलतिलको महेन्द्रपालः सकलकलानिलयः स यस्य शिष्यः ॥ ६ ॥

आकर्णय च गोष्ठीगरिष्ठस्य कृष्णशङ्करवर्मणो वाचः—

---

दृष्टिवाली रसाल की शाखा को धीरे से आकर अपनाता है, आदर करता है, हृदय से लगाता है और चूमता है ॥ ४–५ ॥

सूत्रधार—( सुनकर ) अये ! यायावर में उत्पन्न दुहिक ( दुर्दुक ) के पुत्र कविराजशेखर-विरचित विद्धशालभञ्जिका का वस्तूपक्षेप ( संक्षेप में नाटक का सम्पूर्ण वृत्तान्त ) गाया जा रहा है । ( समझ कर ) सो मैं यह समझता हूँ कि उसका अभिनय करने के लिए श्री युवराज देव की सभा की आज्ञा है । तो मैं भी मन्त्री भागुरायण, शिष्यों ने जिनका प्रतीकात्मक नाम चारु रक्खा है—के शिष्य ( चारायण ) हरदास की भूमिका ( अभिनय ) का सम्पादन करूँ ।

( आकाश ) में सखे सोमदत्त ! क्या कहते हो ? अकालजलद के प्रपौत्र ( राजशेखर ) का गुण-वर्णन क्यों नहीं करते ? उसी विषय में सुनो—रघुकुलतिलक, सकलकलाओं के आगार, महेन्द्रपाल जिनके शिष्य हैं, परोपकार के व्यसनी इन ( राजशेखर ) के प्रकृष्ट गुणों से बढ़कर और क्या है ॥ ६ ॥

गोष्ठी-गरिष्ठ ( विद्वत्-सभा में सर्व-श्रेष्ठ ) कृष्णशंकर वर्मा के वचनों को

पातुं श्रोत्ररसायनं रचयितुं वाचः सतां सम्मता
व्युत्पत्तिं परमामवाप्तुमवधिं लब्धुं रसस्रोतसः ।
भोक्तुं स्वादुफलं च जीवितत रोर्यद्यस्ति ते कौतुकं
तद् भ्रातः ! शृणु राजशेखरकवेः सूक्तीः सुधास्यन्दिनीः ॥ ७ ॥

( निष्क्रान्तः )

इति प्रस्तावना

( ततः प्रविशति हरदासः )

हरदासः—( सशिरःकम्पम् ) अहह ! प्रज्ञाप्रकर्षः सर्वेषामुपरि वर्तते । तदुक्तम्—

श्रियः प्रसूते विपदो रुणद्धि यशांसि दुग्धे मलिनं प्रमार्ष्टि ।
संस्कारशौचेन परं पुनीते शुद्धा हि बुद्धिः किल कामधेनुः ॥ ८ ॥

तदिदं चास्मद्गुरोश्चरितेषु परस्पन्दत्ते । तथा हि—
लाटेन्द्रश्चन्द्रवर्मा नरपतितिलकः कल्पिता तेन पुत्री
निष्पुत्रेणैकपुत्रः कथितमपि तया मन्त्रिणे तस्य चारैः ।

---

सुनो—यदि तुम कर्णों के लिए रसायन पीना, सज्जन-सम्मत वचनों की रचना, परम विशिष्ट ज्ञान को प्राप्त करना, रस-स्रोत की पराकाष्ठा को पाना ( वहाँ तक पहुँचना ), जीवनरूपी वृक्ष के मधुर फल का आस्वादन करना चाहते हो तो भाई ! राजशेखर कवि का अमृत-वर्षिणी सूक्तियों को सुनो ॥ ७ ॥

( रंग मञ्च से चला गया )

इति प्रस्तावना ।

( तदनन्तर हरदास प्रविष्ट होता है )

हरदास—( सिर कँपाते हुए ) अहह ! प्रकृष्ट बुद्धि सबसे उत्तम है । कहा गया है—सम्पत्ति वैभवों को उत्पन्न करती है, विपत्तियों का अवरोध करती है, यश-प्राप्ति कराती है, पाप को विनष्ट करती है और संस्कारों को शुद्ध कर परम पवित्र करती है । ( इस प्रकार ) शुद्ध बुद्धि निश्चय ही कामधेनु है ॥ ८ ॥

यह हमारे गुरु के चरितों में पूर्ण रूप से मिलता है । यथा—लाट प्रदेश के अधिपति नृपतिश्रेष्ठ चन्द्रवर्मा के एक पुत्री पैदा हुई । निष्पुत्र होने के कारण उसके दूतों ने मन्त्री से पुत्रोत्पत्ति की सूचना दी । उस पुत्री को पुत्रवेश में

तस्मात् पुत्रावकल्पच्छलत इह महाराजसन्दर्शनार्थं
तेनानीतास्ति निरुपधि दधता साधु षाड्गुण्यचक्षुः ॥९॥

(आकाशे) अये ! चारायण ! किमात्थ ?

अन्तेउरिकासहस्सपरिवारस्स महाराअस्स किं तीए विणा विसूरदित्ति?
(अन्तःपुरिकासहस्रपरिवारस्य महाराजस्य किं तया विना विसंवति।)

इं प्रति मा मैवम्। अत्र किंचन मंत्रबीजमस्ति, तत् कार्यसिद्धावाविर्भविष्यति।

(नेपथ्ये) पच्चूससुहपडिबुद्धस्स सुप्पभादं देवस्स। संपदं खु—
(प्रत्यूषसुखप्रतिबुद्धस्य सुप्रभातं देवस्य। सांप्रतं खलु)—

माणो जाण ण खण्डिदो ससि अरुक्केरेण वित्थारिणा
हुंकारा णवपंचमस्स वि चिरं जासु ट्ठिदा कुंठिदाः।
पच्चूसाणिअदोलणेण ललणा मोत्तूण माणग्गहं
चूडाचुंबिदवल्लहग्गचलणा वट्टन्ति ताः संपदम् ॥ १० ॥

(मानो यासां न खण्डितः शशिकरोत्करेण विस्तारिणा
हुङ्काराः नवपञ्चमस्यापि चिरं यासु स्थिताः कुण्ठिताः।

---

सम्राट् (विद्याधर मल्ल के संदर्शनार्थ बड़े सफल ढंग से राजनीति[1] के षड्गुणरूपी नेत्र रखने वाले उन्होंने (भागुरायण ने) यहाँ मँगवा लिया ॥ ९ ॥

(आकाश में) अरे चारायण ! क्या कह रहे हो ! महाराज के रनिवास में हजारों रानियाँ हैं। उस (कन्या) के बिना उनको क्या दुःख !

उनके प्रति ऐसा मत कहो। इसमें कोई रहस्य है जो कार्य-सिद्धि के अनन्तर प्रकट होगा।

(नेपथ्य में) तड़के सुख से जगे हुए देव को प्रभात सुखकर हो। इस समय—

जिन (मानिनी) स्त्रियों का मान चन्द्रमा की (उद्दीपक) किरणों से खण्डित नहीं हुआ, जिन पर कोकिल की हुङ्कार कुण्ठित रही—कुछ प्रभाव न डाल सकी, उनका प्रातःवेला के वायु-संचार से मान-भङ्ग हो गया और अब

---

१—राजनीति के छः गुण निम्न हैं—सन्धि, विग्रह, यान (चढ़ाई), आसन (विश्राम), द्वैधीभाव और संश्रय।

प्रत्यूषानिलदोलनेन ललना मुक्त्वा नु मानग्रहं
चूडाचुंबित वल्लभाग्र चरणा वर्तन्ते ताः सांप्रतम् ॥ १० ॥ )

( पुनस्तत्रैव ) भो भो वंदि-विंदारआ मंतिविणिम्मिदमहाराअवास-घरपेरंतवासी महमल्लओ तुह्मे भणदि को विअ कालो विज्जाहरमल्लदेवस्स विबुधस्स । ता कत्तो पभादभोआवलिं ण गायधत्ति ।

( भो भो वन्दिवृन्दारकाः, मन्त्रिविनिर्मापितमहाराजवासगृहपर्यन्तवासी महामल्लको युष्मान् भणति क इव कालो विद्याधरमल्लदेवस्य विबुधस्य, तत् कस्मात् प्रभातभोगावलिं न गायथ ? )

( तत्रैव )—

जय जयोज्जयिनीभुजङ्ग ! सुप्रभातं भवतः । सम्प्रति हि—

द्वित्रैर्व्योम्नि पुराणमौक्तिकमणिच्छायैः स्थितं तारकै—
र्ज्योत्स्नापानभरालसेन वपुषा सुप्ताश्चकोराङ्गनाः ।

---

( मान छोड देने के कारण ) उनके मस्तक प्रियतमों के चरण चूम रहे हैं—उन्होंने मान त्याग कर प्रियतमों के आगे आत्मसमर्पण कर दिया ॥ १० ॥

( पुनः यहीं )

हे हे वन्दी जनो ! मन्त्री द्वारा बनवाये गये महाराज के वासगृह के पास ही रहने वाले महामल्लक तुम लोगों से कह रहे हैं—महापण्डित विद्याधरमल्ल देव को लगे अधिक समय हो गया । क्यों तुम लोग प्रभातविषयक गान नहीं गाते हो ?

( यहीं ) हे उज्जयिनी के स्वामी ! प्रभात आप को मंगलकारी हो । इस समय—

पुराने मोती और मणियों की सी कान्ति वाले दो-तीन तारे आकाश में स्थित हैं ( दिखाई दे रहे हैं ), चकोरियाँ चन्द्रिका को छककर पीने के कारण शरीर के अलसा जाने से सो गई । रसयुक्त मधु के छत्ते की छवि वाला चन्द्रमा अस्ताचल पर अस्त को प्राप्त हो गया । प्राची दिशा विद्रुम-

यातोऽस्ताचलमस्तमुद्रसमधुच्छत्रच्छविश्चन्द्रमाः
प्राची बालबिडाललोचनरुचां जाता च पात्रं ककुप् ॥ ११ ॥

अपि च—

भिन्दानः सुन्दरीणां पतिषु रुषमयं हर्म्यपारावतेभ्यो
वाचालत्वं ददानः कवयितृषु गुणं प्रातिभं सन्दधानः ।
प्रातस्त्यस्तूर्यनादः स्थगयति गगनं मांसलः पांसुतल्पा-
दस्वल्पादुत्थितानां नरवरकरिणां शृंखलाशिञ्जितेन ॥ १२ ॥

हरदासः—महत्येव प्रभाते प्रबुद्धो देव इति मंत्रि-मंत्र-प्रभाव एवैषः ।

यतः—

कारुभिः कारितं तेन कृत्रिमं स्वप्नहेतवे ।
सुषिरस्तम्भसञ्चारं नृपतेर्वासमन्दिरम् ॥ १३ ॥

तदहमपि सुषिरस्तम्भप्रवेशसंचारापसारं वासगृहनिर्मितवतां तथा-

---

बालक के लोचनों की कान्ति को प्राप्त हुई—बिडाल-बालक के नेत्रों के रंग की हो गई ॥ ११ ॥

और भी—

तुरही अथवा मृदङ्ग का यह प्रातःकालीन गंभीर स्वर सुन्दरियों के पति-विषयक क्रोध को विदीर्ण करता, महल के कपोतों को वाचालता देता, कवियों में प्रतिभासम्बन्धी गुणों को युक्त करता—उनकी काव्य-प्रतिभा को उद्दीप्त करता हुआ, धूल-शयन से उठे, राजा के, हाथियों की शृङ्खला की खनखनाहट से गगन-मण्डल को भर दे रहा है ॥ १२ ॥

हरदास—बड़े ही तड़के महाराज जग गये, यह मंत्री के मंत्र का ही प्रभाव है । क्योंकि—

उस ( मंत्री ) महाराज के वास-मन्दिर को शिल्पियों द्वारा छिद्रों से युक्त स्तम्भों के कारण ( वायु, ध्वनि आदि का ) सञ्चार वाला बनवाया है ॥ १३ ॥

तो मैं भी छिद्रों से युक्त स्तम्भों के कारण जिसमें ( वायु, ध्वनि आदि का ) प्रवेश, संचार और अपसार होता है, ऐसे वास-गृह का जिन्होंने निर्माण

विधां रत्नैश्चतुष्किकां च करिष्यतां शिल्पिनां मन्त्रिसमादिष्टं दापयितुं महाभाण्डागारं प्रति यास्यामि। ( इति निष्क्रान्ता )।

इति विष्कम्भकः

( ततः प्रविशति सुप्तोत्थितः सोत्कण्ठो राजा द्वारावस्थितो विदूषकश्च )

राजा—( साङ्गभङ्गमुत्थाय पठति— )

> तद्वक्त्रं यदि मुद्रिता शशि-कथा हा हेम ? सा चेद् द्युति—
> स्तचक्षुर्यदि हारितं कुवलयैस्तच्चेत् स्मितं का सुधा।
> धिक्कन्दर्पधनुर्भ्रुवौ च यदि ते किं वा बहु ब्रूमहे
> यत् सत्यं पुनरुक्त-वस्तुविरसः सर्गक्रमो वेधसः ॥ १४ ॥

विदूषकः—( उपसृत्य ) वड्ढदु भवं। ( वर्धतां भवान्। )

---

किया और रत्नों से उसी प्रकार की चतुष्किका[1] का निर्माण किया है, उन शिल्पियों को मंत्री द्वारा आदिष्ट ( धन ) दिलाने महाभाण्डागार को जाऊँगा। ( ऐसा कहकर रंगमञ्च से चला गया। )

इति विष्कम्भक

( तदनन्तर सोकर उठा हुआ शोकान्वित राजा और द्वारपरिथत विदूषक रंगमञ्च पर आते हैं। )

राजा—( अङ्गों को ऐंठता हुआ उठकर कहता है )—यदि उसका मुख ( संसार में ) है, तो चन्द्रमा का वर्णन समाप्त हुआ अर्थात् उसके मुख के सामने चन्द्रमा की शोभा व्यर्थ है। उसकी शरीर-कान्ति की तुलना में सुवर्ण निष्फल है। उसकी भौंहों के सामने कामदेव का धनुष क्या है ? अधिक क्या कहें—सचमुच अनावश्यक फालतू इन वस्तुओं का पुनर्निर्माण करने से विधाता का सृष्टिक्रम व्यर्थ सा लगता है ॥ १४ ॥

विदूषक—( निकट जाकर ) आप फलें-फूलें।

---

१—चतुष्किका—चार खम्भों पर टिका हुआ कमरा अथवा पुष्करिणी ( तालाब )

राजा—( तदेव पठति )

विदूषकः—अहो ! अपुव्वो कोवि पाभादिओ अज्झयणविही पिअ-वअस्सस्स । ( अहो ! अपूर्वः कोऽपि प्राभातिकोऽध्ययनविधिः प्रियवयस्यस्य । )

राजा—( तथैव ) ।

विदूषकः—अहो अस्स हिअअक्खेवो ता किं णु खु एदं । ( विचिन्त्य ) भोदु अणुबन्धिस्सं । णहु अणुप्पीडिओ सहआरपिट्ठ-गंठो रस-सव्वस्सं मुञ्चदि । ( पुरतः स्थित्वा ) परिणामफुट्टिअं विअ दाडिमफलं फुट्टणभूइट्ठं वट्टदि मे हिअअं कोदूहलेण, ता जधापत्थुदं आचक्खं—तो कज्ज-रहस्सेण संभावेदु मं पिअवअस्सो । ( अहो अस्य हृदया क्षेपः । तस्मात् किं नु खल्वेतत् । भवतु अनुभन्त्स्यामि अनुबन्धं करिष्यामि । न खलु अनुत्पीडितः सहकारपृष्ठग्रन्थिः रस-सर्वस्वं मुञ्चति । परिणाम स्फुटितमिव दाडिमी फलं स्फुटनभूयिष्ठं वर्त्तते मे हृदयं कौतूहलेन, तस्मात् यथाप्रस्तुतं आचक्षाणः कार्यरहस्येन संभावयतु मां प्रिय वयस्यः । )

राजा—( तदभिमुखमवलोक्य ) अये चारायण ! सखे ! कथं न कथ-यामि,-लघूभसुहृत्सञ्चारितरहस्यं हि चेतः -संविभक्तचिन्ताभारमिव विष्यति ।

---

राजा—( उसी श्लोक को पढ़ता है । )

विदूषक—अहो ! प्रिय सखा का प्राभातिक पाठ का ढंग कुछ अपूर्व सा है ।

राजा—( उसी प्रकार पढ़ता है । )

विदूषक—अहो ! इनका हृदय कैसा विक्षिप्त सा है ? तो क्या बात है । ( सोचकर ) अच्छा, सम्बन्ध स्थापित करूँ जिससे प्रस्तुत का कथन करता हुआ प्रिय सखा मुझे रहस्य से परिचित कराये । आम की पृष्ठ ग्रन्थि ( ढेंपी ) बिना दबाए रस नहीं निकालती । कौतूहल से मेरा हृदय पकने पर फट जाने वाले अनार के समान फटा जा रहा है ।

राजा—( उसकी ओर देखकर ) अये चारायण ! सखे ! क्यों न कहूँगा ? मित्र से रहस्य प्रकट कर देने से चिन्ता-भार बँट सा जाता है और इस प्रकार मन हल्का हो जाता है ।

विदूषकः—अवहिदोह्मि ( अवहितोऽस्मि )

राजा—जाने स्वप्नविधौ ममाद्य चुलकोत्सेक्यं पुरस्तादभूत्
प्रत्यूषे परिवेषमण्डलमिव ज्योत्स्नासपत्नं महः ।
तस्यान्तर्नखनिम्लुपीकृतशरच्चन्द्रप्रभैरङ्गकै-
र्दृष्टा काव्यबला बलात् कृतवती सा मन्मथं मन्मथम् ॥ १५ ॥

विदूषकः—भोः सुट्ठु क्खु तुमं महिलालंपडो जादो जा सा वए णम्मदामज्जणुत्तिण्णा दिट्ठा कुवलअमाला णाम जाव तग्गदं किं पि अणुसंधेमि दाव एसो अवरो गंडस्स उवरि फुडिउब्भिदो । हुं तदो तदो । ( भोः सुष्ठु खलु त्वं महिला लंपटो जातः । या सा त्वया नर्मदा मज्जनोत्तीर्णा दृष्टा कुवलयमाला नाम यावत्तद्गतं किमप्यनुसन्दधामि तावदेषोऽपरो गण्डस्योपरि स्फोटिकोद्भेदः । हुम् ततस्ततः । )

राजा—ततश्च ।

आलिखितामिव चेतः फलकतलेऽस्मिन् विकल्पवर्तिकया ।
बालां स्मरचित्रगतां विलोक्य जातोऽस्मि तद्बन्दी ॥ १६ ॥

( पुनस्तद्वक्त्रमित्यादि पठति )

---

विदूषक—मैं स्थिरचित्त हुआ ।

राजा—मुझे भली भाँति ज्ञात है—आज भोर के समय स्वप्न में मण्डलाकृति तथा चन्द्रिका से प्रतिद्वन्द्विता करने वाली दीप्ति मेरे सामने प्रकट हुई । उसके अन्दर नखों से साफ किये गये शरद् के चन्द्रमा की प्रभा के समान कमनीय अंग वाली अबला दिखाई पड़ी, जिससे बलपूर्वक मन्मथ ( कामदेव ) को सचमुच मन्मथ ( मेरी बुद्धि को नष्ट कर देने वाला ) कर दिया ॥ १५ ॥

विदूषक—अच्छा, तुम स्त्री-लंपट हो गये । जो तुमने नर्मदा में स्नान करके निकली कुवलयमाला ( स्त्री ) देखी, उसके विषय में अब तक कुछ अनुसन्धान करूँ तब तक यह दूसरी आपत्ति । हूँ ! इसके बाद ।

राजा—इसके बाद ( कामदेव चित्रकार ने ) मेरे इस मन रूपी चित्रपट पर विकल्प की तूलिका से उसे अंकित कर दिया । कामदेव ( चित्रकार ) की चित्रगता उस बाला को देखकर मैं अब उसका बन्दी बन गया हूँ ॥ १६ ॥

( पुनः उसी उपर्युक्त श्लोक को पढ़ता है । )

विदूषकः—तदो ( ततः )

राजा—शृणु श्रवणामृतम् , गण्डूपय मधु, पिब नयनामृतम् ।

हारोऽयं केरलस्त्रीविहसितशुचिभिः पङ्क्तिभिर्मौक्तिकानां
सद्यः पाण्मासिकानां मम मदिरदृशा दत्तचन्द्रोदयश्रीः ।
सोत्कण्ठं कण्ठदेशाज्झटिति कुचतटादो नमो-मन्मथाये-
त्यस्तो यन्मध्यरत्नं छुरयति ककुभः कौङ्कुमीभिः प्रभाभिः ॥ १७ ॥

विदूषकः—( यज्ञोपवीतं परिमृश्य ) सुक्कसकुसरज्जुकक्कसद्दारस्स मे बम्हणस्स वअणेण सच्चसिविणत्तणं दे होदु । ( स्वगतम् ) अहो दासीए पुत्त ! सिविणइंदजालिअ ! जाणासि महा-मदीणं वि मदिविब्भमं कादुं ( प्रकाशम् ) तदो । ( शुष्ककुशरज्जुकर्कशदारस्य मम ब्राह्मणस्य वचनेन सत्यस्वप्नत्वं ते भवतु । अहो दास्याः पुत्र ! स्वप्नेन्द्रजालिक ! जानासि महामतीनामपि मतिविभ्रमं कर्तुम् ततः । )

राजा—ततश्च ।

---

विदूषक—इसके बाद ।

राजा—कानों के लिए अमृत ( मधुर ) सुनो, मधु का आचमन करो, नयनामृत पियो ।

अभी पके मोतियों का यह हार केरल प्रदेश की स्त्री के हास सी श्वेत लड़ियों से जिसकी चन्द्रोदय की सी शोभा को मेरे मदिर नेत्रों ने ग्रहण किया, ( नायिका द्वारा ) 'ओश्म् नमो मन्मथाय—' ऐसा पढ़कर उत्कण्ठापूर्वक, शीघ्रता से कुच के ऊपर से ( हटाकर ) कण्ठदेश से ( निकालकर ) डाल दिया गया, जिसका मध्यरत्न कुंकुम की प्रभा से दिशाओं को छुरित कर रहा है ॥१७॥

विदूषक—( यज्ञोपवीत स्पर्श कर ) कुश की रस्सी की तरह कर्कश पत्नीवाले मुझ ब्राह्मण के वचन से तुम्हारा स्वप्न सत्य हो । ( स्वगत ) अहो दासीपुत्र ! इन्द्रजालिक स्वप्न ! तू बड़े-बड़े बुद्धिमानों को भी विभ्रम में डालता है । ( प्रकाश ) इसके बाद ।

राजा—इसके बाद

कथय किमिह बाले ! का त्वमित्युल्लपंस्ता
झटिति किल दुकूलस्याञ्चले धारयामि ।
अगमदथ निकेतात् काप्यसौ सारयन्ती
नव-कुवलयमालामांसलैर्दृष्टिपातैः ॥ १८ ॥

विदूषकः—अध एकपल्लंकगदाए देवीए किं पडिवण्णं ? ( अथैकपर्यङ्कगतया देव्या किं प्रतिपन्नम् ? )

राजा—

अत्रान्तरे ललितहारलतानितम्ब-
संबाहनस्खलितवेगतरङ्गिताङ्गी ।
देवी व्यपास्य शयनं धृतमानतन्तु-
रन्तःपुरं गतवती सह सौविदल्लैः ॥ १९ ॥

विदूषकः—अहो ! दे अणागरिअत्तणं किंत्ति तुए पुरदो भवीअ णाणुणीदा देवी ? केच्चिरं वा चन्दे पसादिदकरे अविसट्ठकंदोट्टा णीलुप्पलिणी चिट्ठदि । ( अहो ते अनागरिकत्वं किमिति त्वया पुरतो भूत्वा नानुनीता देवी ? कियच्चिरं वा चन्द्रे प्रसादितकरे अविसष्टोत्पला नीलोत्पलिनी तिष्ठति । )

---

हे बाले ! यहाँ, यहाँ क्यों, तू कौन है ? ऐसा कहते हुए मैं शीघ्र ही उसका वस्त्राञ्चल पकड़ता हूँ । ( इतने में ) कुवलयमाला मांसल दृष्टिपात से निर्गम करती हुई घर से निकली ॥ १८ ॥

विदूषक—उसी शय्या पर देवी भी तो थीं, उन्होंने क्या किया ?

राजा—इस बीच में बधन पर ललित हार की लड़ियों के रहने के कारण देवी का गमन-वेग बाधित हो जाता था, अतएव कम्पित शरीर वह शय्या त्याग करके मान धारण कर अन्तःपुर के अनुचरों के साथ अन्तःपुर में चली गईं ॥ १९ ॥

विदूषक—आपकी अनागरिकता भी कैसी है ! आपने सामने जाकर देवी को प्रसन्न क्यों नहीं किया ? चन्द्रमा के करों ( किरणों, हाथों ) के फैलाने पर नीलोत्पलिनी ( कुमुदों का समूह ) कब तक अविकसितकुमुद रहेगी ?

राजा—( सखेदस्मितम् ) तदनुध्यानपरतन्त्रचेतसा धारयितुं न पारिता किं पुनरनुनेतुम् ।

विदूषकः—सच्चं एव्व एदं किदं णडे दिट्ठे मुंडिदे उवविट्ठो पइ मुंडिदोत्ति । ( सत्यमेव एतत्कृतम्—नटे दृष्टे मुण्डिते उपविष्टः पतिर्मुण्डित इति । )

राजा—( सखेदस्मितम् ) भगवत्याशे ! सत्यम् प्रतिहतासि । ननु विचारय चिरम्—

क्व पातव्या ज्योत्स्ना भृतभुवनगर्भाऽपि तृषितै-
र्मृणाली-तन्तुभ्यः सिचयरचना कुत्र भवतु ।
क्व वा पार्यामोदो वत वकुलदाम्नां परिमलः
कथं स्वप्नः साक्षात् कुवलयदृशं कल्पयतु ताम् ॥ २० ॥

( स्मृतिमभिनीय हृदयदेशमवलोक्य च )

स्वप्नः किमेष किमु संविदियं तु साक्षा-
ज्ज्ञानं किमेतदुभयात्मकमन्यदेव ।

---

राजा—( खेद और मुस्कराहट के साथ ) उस ( स्वप्न में देखी गई सुन्दरी ) के अनुचिन्तन में मैं उसे ( देवी को ) पकड़ भी नहीं सका, फिर अनुनय करने की क्या बात ।

विदूषक—नट को मुण्डित देखकर पति भी मुड़ाकर बैठा, इस ( लोकोक्ति ) को तुमने सच कर दिया ।

राजा—( खेद और स्मित के साथ ) हे भगवति आशे ! सचमुच तुम कभी विनष्ट नहीं होती । देर तक सोचो—

भुवन के अन्दर फैली चाँदनी को प्यासे कहाँ पी पाते हैं ? कमल-नाल के तन्तुओं से वस्त्र-रचना कहाँ हो सकती है ? मौलसिरी पुष्पों की गन्ध कहाँ नापी या बाँधी जा सकती है ? स्वप्न साक्षात् ( सत्य ) कैसे हो सकता है ? कमलों के समान नेत्र वाली उस सुन्दरी की आप कल्पना कीजिए ॥ २० ॥

( स्मृति का अभिनय कर तथा हृदय को देखकर )

क्या यह स्वप्न है ? अथवा साक्षात् सत्य प्रतीति है ? अथवा क्या एक दूसरा ही उभयात्मक ( सत्यासत्य-मिश्रित ) ज्ञान है ? जो वह चञ्चल और

यद् दृश्यते न खलु सा तरलायताक्षी
कण्ठप्रदेशमधिरोहति चैष हारः ॥ २१ ॥

विदूषकः—मण्णे णिशापिणद्धेण णिअहारेण विप्पलद्धोसि। (मन्ये निशा-पिनद्धेन निजहारेण विप्रलब्धोऽसि।)

राजा—( मदनाकूतमभिनीय )

बाणान् संहर मुञ्च कार्मुकलतां लक्ष्यं सव त्र्यम्बकः
के नामात्र वयं शिरीषकलिकाकल्पं यदीयं मनः।
तत् कारुण्यपरिग्रहात् कुरु दयामस्मिन् विधेये जने
स्वामिन्! मन्मथ! तादृशं पुनरपि स्वप्नाद्भुतं दर्शय ॥ २२ ॥

विदूषकः—एसो सिविणअलड्डएहिं मोदएहिं गामं उवणिमंतेसि। ता एहि गदुअ देवीं पसादेह्म। वरं तक्कालोपणदो तित्तिरोण उण दिअहंतरिदो मोरो। (एष स्वप्नलब्धैर्मोदकैर्ग्रामम् उपनिमन्त्रयसे। तस्मादेहि देवीं प्रसादयावः। वरं तत्कालोपनतस्तित्तिरः, न पुनर्दिवसान्तरितो मयूरः।)

---

बड़े-बड़े नेत्रों वाली सुन्दरी दीख नहीं पड़ती और यह हार मेरे कण्ठप्रदेश में स्थित है ॥ २१ ॥

विदूषक—मैं समझता हूँ कि रात में पहने हुए अपने ही हार द्वारा तुम छले गए हो।

राजा—( कामावेश को प्रकट कर )

बाणों को बटोर लो, धनुष त्याग दो। वह शिव जी तुम्हारा लक्ष्य बन चुके हैं, तो हमारी, जिसका मन शिरीष-कलिका की भाँति ( कोमल ) है, क्या गणना! तो दयावान् होने के नाते इस सेवक पर दया करो। हे स्वामिन् मन्मथ! वैसा ही अद्भुत स्वप्न पुनः दिखाओ ॥ २२ ॥

विदूषक—यह तो स्वप्नलब्ध मोदकों से ( इसे खाने के लिए ) गाँव भर को बुलावा दे रहे हो। तो आओ, हम दोनों चलकर देवी को प्रसन्न करें। न नौ नगद न तेरह उधार।

राजा—यदभिरुचितं भवते ।

विदूषकः—पणअपणमंतसामंतसहस्सअं अत्थाणमंडवमग्गम् उज्झीअ इमिणा खिडक्किआ दुवारेण पमोअउज्जाणं पविसिअ गच्छह्म । [ तथा कुरुतः ] ( प्रणयप्रणमत्सामन्तसहस्रकमास्थानमण्डपमार्गमुज्झित्वा अनेन गवाक्षद्वारेण प्रमोदोद्यानं प्रविश्य गच्छावः । )

(नेपथ्ये) सुखाय वसन्तावतारो भवतु देवस्य । संप्रति हि—

गर्भग्रन्थिषु वीरुधां सुमनसो मध्येऽङ्कुरं पल्लवा
वाञ्छामात्रपरिग्रहः पिकवधूकण्ठोदरे पञ्चमः ।
तस्मात् त्रीणि जगन्ति जिष्णु दिवसैर्द्वित्रैर्मनोजन्मनो
देवस्यापि चिरोज्झितं यदि भवेदभ्यासवश्यं धनुः ॥ २३ ॥

सपदि सखीभिर्निभृतं विरहवतीस्त्रातुमत्र भज्यन्ते ।
सहकारमञ्जरीणां शिखोद्गतग्रन्थयः प्रथमे ॥ २४ ॥

राजा—अये ! सुरभेरम्भः । सैवेयं मन्मथसैन्यसामग्री ।

---

राजा—जो आपको पसन्द हो ।

विदूषक—विनय एवं श्रद्धा से प्रणाम करते हुए सहस्रों सामन्त हैं, अतः दरबारवाले मार्ग को छोड़कर इस गवाक्ष-द्वार से प्रमोदोद्यान में प्रवेशकर हमदोनों चलें ।

( नेपथ्य में ) देव को वसन्त का आगमन सुखकर हो । इस समय—

लताओं की गर्भग्रन्थियों में पुष्पों के मध्य में अंकुर और पल्लव एवं कोकिलवधू के कण्ठ के अन्दर पंचम स्वर लगभग उत्पन्न हो गया है, केवल इच्छामात्र चाहिए । मनोज देव का चिरकाल से परित्यक्त तीनों जगत् को जीतने वाला धनुष भी कदाचित् दो-तीन दिन में अभ्यास-वश्य हो जाय—अभ्यास से काम देने लगे ॥ २३ ॥

सखियाँ तत्काल गुप्त-रीति से विरहिणियों की रक्षा करने के लिए आम्र-मञ्जरियों के अग्र-भाग में निकली ग्रन्थियों को सर्वप्रथम उपयोग में लाती हैं ॥ २४ ॥

राजा—अये ! सुरभि का आरम्भ ! वही कामदेव की सैन्य-सामग्री है ।

विदूषकः—वंदिवअणसुव्वमाणसिसुभावो उअवणदीसंतत्थोअवित्थारो सुरहि समयारंभो । ता किं ण वण्णिज्जइ । ( वन्दिवचनश्रूयमाणशिशुभावः उपवनदृश्यमानस्तोकविस्तारः सुरभिसमयारम्भः । तस्मात् किं न वर्ण्यते । )

राजा—तदनन्तर

> साम्यं सम्प्रति सेवते विचकिलं षाण्मासिकैर्मौक्तिकै-
> र्बाह्लीकीरदनच्छदारुणदलैः पत्रैरशोकोऽञ्चितः ।
> भृङ्गीलंघितकोटिकिंशुकमिदं किंचिद्धि वृन्तायते
> माञ्जिष्ठैर्मुकुलैश्च पाटलितरोरन्यैव काचिल्लिपिः ॥ २५ ॥

( विचिन्त्य )

> सा कापिस्वप्नविधौ दृष्टा च मधुश्च यन् समायातः ।
> वदिदं मम लीढमधोरनुपानं वप्तदुग्धेन ॥ २६ ॥

विदूषकः—(परिक्रामितकेन) कलमकूरउक्करपंडरेसुं सिंदुवारमंजरीपुंजेसुं

---

विदूषक—वन्दी जनों के वचनों से जिसका शिशु-भाव सुना जा रहा है, उपवन में जिसका थोड़ा सा विस्तार दिखाई पड़ रहा है, ( उसी ) वसन्त के समय का आरम्भ है। तो क्यों न वर्णन किया जाय।

राजा—तो इसके बाद यहाँ—

इस समय विचकिल ( एक प्रकार की मल्लिका या चमेली ) पुष्प पके मोतियों से समता कर रहा है। बाह्लीकी ( बाह्लीक [ बलख देश की ] स्त्री ) के ओठों की भाँति अत्यन्त अरुण पत्तों से अशोक वृक्ष नम्र हो गया है। यह पलाश पुष्प, जिसकी सर्वोत्कृष्टता भृङ्गी द्वारा ( उसके पास न आकर ) तिरस्कृत की गई, कुछ-कुछ वृन्तायमान ( वृन्तों से युक्त ) हो रहा है मजीठ की तरह लाल कलियों से पाटलिद्रुम ( पाडर या पाटला ) की एक अपूर्व शोभा है ॥२५॥

( सोचकर )

( उधर ) स्वप्न में मैंने उस सुन्दरी को देखा और ( इधर ) वसन्त भी आ गया, यह मधु पीने के बाद गर्म दूध का पीना हो गया ॥ २६ ॥

विदूषक—( घूमकर )

कलम ( धान्य विशेष ) के भात के ढेर सा श्वेत सिन्दुवार ( सँभालू या

तक्कालकप्पिदघिअमंजिट्ठेसुं असोअत्थवएसुं, णिज्जिद-मंजिट्ठमसूरमणहरेसुं, माहवीकुसुमेसुं, दधिसरिच्छेसुं णोमालिआमुअलेसुं, दरावत्तिददुद्ध-मुद्धेसुं विचइल उपफुल्लपुप्फेसुं, णीसेसपसवसंपदं वज्जीअ उवमाणेसुं सज्जदि मे दिट्ठी । ( कलमकुरोत्करपाण्डरेषु सिन्दुवारमञ्जरीपुञ्जेषु, तत्काल-कल्पितघृतमञ्जिष्ठेषु अशोकस्तवकेषु, निर्जितमञ्जिष्ठमसूरमनोहरेषु माधवीकुसुमेषु, दधिसदृशेषु नवमल्लिकामुकुलेषु, दरावर्तितदुग्धमुग्धेषु विचकिलोत्फुल्लपुष्पेषु, निःशेषप्रसवसंपदं वर्जयित्वा उपमानेषु सज्जति मे दृष्टिः ।

राजा—अत्र हि किलोचितोपमानाभिनिवेशिनी ते जिह्वा ।

विदूषकः—( अग्रतो निर्दिश्य ) रंगगणं लदा-णच्चकीणं, वाहिआलीमल-आणिलतुरंगस्स, वारित्थाणं वंमहमहवारणस्स, संकेदसदणं णीसेस-कुसुमाणं, पीऊसवरिसं हिअअस्स पमदुज्जाणं । ता इमं णिव्वण-अंतो इदो एदु पिअवअस्सो । ( रंगागणं लतानर्तकीनां, वाहिरालीमलयानिल-तुरङ्गस्य, वारिस्थानं मन्मथमहावारणस्य, संकेतसदनं निरशेषकुसुमानां, पीयूषवर्षं हृदयस्य प्रमोदोद्यानम् । तस्मादिदं निर्वर्णयन्नित एतु प्रियवयस्यः । )

---

निर्गुण्डी ) के मंजरी-पुंजों, तत्काल तैयार किये गए घृत सा ईषद्रक्त अशोक के गुच्छों, लाल रंग को मात करने वाले मसूर से मनोहर वासन्ती के पुष्पों, दधि सी श्वेत नवमल्लिका की कलियों, ( श्वेतता में ) शंख और दूध को भ्रमित और मुग्ध बना देने वाले विचकिल ( एक प्रकार की मल्लिका ) के खिले हुए पुष्पों के विषय में सम्पूर्ण कुसुमसौन्दर्य एवं समृद्धि को त्याग कर केवल उपमानों पर मेरी दृष्टि जाती है ।

राजा—तुम्हारी जिह्वा सचमुच उचित उपमानों में अभिनिवेश करती है—उचित उपमान कहती है ।

विदूषक—लता-रूपिणी नर्तकियों की रंगभूमि, मलयानिलरूपी तुरङ्ग की वाहिराली ( दौड़ने का मैदान ), मन्मथरूपी मतवाले हाथी का ( जल-क्रीडार्थ ) जल-कुण्ड, सभी कुसुमों का संकेत स्थान ( परस्पर मिलने का स्थान ), हृदय को आनन्द देने वाला ( यह ) प्रमोदोद्यान है । अतः इसे भलीभाँति देखते हुए प्रिय सखा इधर आयें ।

राजा—( पवनस्पर्शमभिनीय )

ये दोलाकेलिकाराः मनसि मृगदृशां मान तन्तुच्छिदो ये
सद्यः शृङ्गारदीक्षाव्यतिकरगुरवो ये च लोकत्रयेऽपि ।
ते कण्ठे लोलयन्तः परभृतवयसां पञ्चमं रागराजम्
यान्ति स्वैरं समीराः स्मरविजयमहासाक्षिणो दाक्षिणात्याः ॥२७॥

अपि च—

सुरतभरखिन्नपन्नगविलासिनीपानकेलिजर्जरितः ।
पुनरपि विरहिश्वासैर्मलयमरुन्मांसलो भवति ॥ २८ ॥

विदूषकः—एव्वं एदं

लंकातोरणमालिआतरलिणो माणोसहं सिंघली
संघाणं दविडीण वम्महमहालासिकणट्टायओ ।
कण्णाडीकुरलालितंडवभरो लाटीण लीलागुरू
उम्मत्तो मरहट्टवड्ढिदमणो चेत्तानिलो वड्ढदि ॥ २९ ॥

---

राजा—( पवन-स्पर्श का अभिनय कर )

दोला-केलि (झूला-झूलने की क्रीडा) का सम्पादन करने वाला, मृगनयनियों के मनोगत मान-तन्तु को तोड़ने वाला, तीनों लोक में प्रेम-दीक्षा के व्यतिकरों ( अड़चनों ) का ( निवारक ) गुरु, पिकों के कण्ठ में रागराज पंचम को गति प्रदान करने वाला एवं कामदेव की विजय का महासाक्षी दक्षिणानिल स्वच्छन्द बह रहा है ॥ २७ ॥

और भी

संभोगातिरेक के कारण श्रान्त सर्पिणी के द्वारा ( श्रान्ति-निवारणार्थ देर तक ) पान किये जाने से क्षीण हुआ मलयानिल विरहीजनों के ( दीर्घ ) साँसों से पुनः हृष्ट-पुष्ट हो रहा है ॥ २८ ॥

विदूषक—लंका के बहिर्द्वार पर स्थित मालाओं को हिलाने वाला, सिंहली कामिनियों का मानौषध ( मानभङ्ग करने के लिए औषध-स्वरूप ), द्रविड़ी युवतियों के कामकृत्य का नर्त्तापक ( संचालक एवं प्रेरक ) कर्णाटी

( लङ्कातोरणमालिकातरलिनो मानौषधं सिंहली-
संघानां द्रविडीनां मन्मथमहालास्यैकनर्त्तापकः ।
कर्णाटीकुरलालिताण्डवकरो लाटीनां लीलागुरु
रुन्मत्तो महाराष्ट्रीवर्धितमनाश्चैत्रानिलो वर्धते ॥ २९ ॥ )

( संस्कृतमाश्रित्य )

इह हि नववसन्ते मञ्जरीपुञ्जरेणु-
च्छुरणधवलदेहाबद्धहेलं चरन्ति ।
तरलमलिसमूहा हारिहुंकारिकण्ठा
बहुलपरिमलाली सुन्दरं सिन्दुवारम् ॥ ३० ॥

राजा—( किञ्चिद्विहस्य ) सखे ! संस्कृतेऽपि प्रगल्भसे ।

विदूषकः—तुमं वि अह्मारिसजणजोग्गे पाउदमग्गे णिवडिदोसि । ता एहि फलिहसिलामंदिरं महामंतिकारिदं केलिकेलासं पेक्खिदुं गच्छह्म । ( इति परिक्रामतः ) ( त्वमपि अस्मादृशजनयोग्ये प्राकृतमार्गे निपतितोऽसि । तस्मादेहि स्फटिकशिलामंदिरं महामंत्रिकारितं केलिकैलासं प्रेक्षितुं गच्छावः ।

कहिं उण कोंची-केंकारसुन्दरो सद्दो क पुनः क्रौञ्ची- केङ्कारसुन्दरः शब्दः । )

---

कुरलियों को ताण्डव सिखाने वाला, लाटी ललनाओं का लीलागुरु एवं महाराष्ट्री महिलाओं के मन को बढ़ाने वाला उन्मत्त चैत्रानिल बढ़ रहा है ॥ २९ ॥

इस नव वसन्त में मंजरियों के पराग के लेप से धवलदेह, मोहक और हुंकारयुक्त कण्ठ वाले अलि-समूह सुन्दर एवं अत्यन्त सुगन्धमय सिन्दुवार की ओर जा रहे हैं ॥ ३० ॥

राजा—( कुछ हँसकर ) सखे ! तुम संस्कृत में भी निपुण हो ।

विदूषक—तुम भी तो हम ऐसे लोगों के योग्य प्राकृत भाषा के मार्ग पर निपतित हो । तो आओ महामन्त्री के बनवाये स्फटिक-शिलामन्दिर—केलि-कैलास को देखने चलें । यह क्रौञ्ची-केङ्कार सुन्दर शब्द कहाँ ।

राजा—( समाकर्ण्य तदनुसारेणोर्ध्वमवलोक्य )

उपप्राकाराग्रं प्रहिणु नयने तर्कय मना-
गनाकाशे कोऽयं गलितहरिणः शीतकिरणः।
सनाबद्धग्रासैरुपवनचकोरैरनुसृतः
किरञ्ज्योत्स्नामच्छां नवलवलिपाकप्रणयिनीम् ॥ ३१ ॥

विदूषकः—कहिं सो ( क्व सः )

राजा—अयमयम् (सविस्मयमवलोक्य) कथं न दृश्यते, किं पुनरिदम्।
( वितर्क्य )

यन्मञ्जुशिञ्जितमितो रशना-मणीनां
यद्भ्रामसौरभ-घटादलयो वलन्ते।
यद्गीतयश्चरदलङ्कृतयश्च लीला-
दोलाविलासतरलस्तदयं मुखेन्दुः ॥ ३२ ॥

---

राजा—( सुनता हुआ और उसके अनुसार ऊपर की ओर देखकर )

( विदूषक को सम्बोधित कर ) तनिक चहारदीवारी के ऊपर दृष्टि डालो। तनिक सोचो यह कौन सा ( अपूर्व ) चन्द्रमा है, जिसकी स्थिति आकाश में नहीं है और न जिसके अङ्क में मृग ही है, ( चन्द्रिका का पान करने के लिए ) ग्रास रोक कर उपवन के चकोर जिसकी ओर आकृष्ट हैं, जो स्वच्छ निर्मल ज्योत्स्ना छिटका रहा है ॥ ३१ ॥

विदूषक—वह कहाँ है?

राजा—यह, यह देखो। ( विस्मयपूर्वक देखकर ) अब क्यों नहीं दिखाई देता है, तो फिर यह क्या है? ( सोचकर )

इस करधनी की मणियों की जो मधुर झनकार हो रही है, श्वास की सुगन्ध के दल से भौंरे जो आकृष्ट होते जा रहे हैं, जो ये गीत ( सुनाई पड़ रहे हैं ), अलङ्कार जो हिल-डुल रहे हैं, तो अवश्यमेव यह ( किसी सुन्दरी का ) मुख-चन्द्र है जो झूले के आगे-पीछे आने-जाने से तरल ( कभी निकट, कभी दूर ) दिखाई देता है ॥ ३२ ॥

विदूषकः—किण्णु क्खु एदं। सच्चं तुए जाणिदं जदो हिंदोलिआजुअलसिहराइं इदो दीसंति। (किन्नु खल्वेतत्! सत्यं त्वया ज्ञातं यतो हिन्दोलिकायुगलशिखरे इतो दृश्येते।)

राजा—(पुनर्दृष्ट्वा) सखे! अयमसावाश्चर्यश्चन्द्रमाः।

विदूषकः—णिरणुक्कोसोक्कण्ठलोअणेहिं अह्मेहिं चन्दो खे लक्खीअदि। (निरनुक्रोशोत्कण्ठलोचनैरस्माभिश्चन्द्रः खे लक्ष्यते।)

राजा—(निपुणं निरूप्य) सखे! दिष्ट्या वर्धसे, स्वप्नदृष्टजनमुखपद्मसंवादिनी लावण्यलक्ष्मीः।

विदूषकः—आः कीदिसी सा (आः कीदृशी सा)

राजा—यादृशी परिपाकपाण्डुराणां शरकाण्डानाम्।

विदूषकः—ननु करिकलभदन्तच्छेदेसु वि सा अत्थि ज्जेव। [विचिन्त्य] चिरविरहिअहिन्दोलिआसद्दत्तणेण जाणिज्जदि अवतिण्णा सा हिन्दोलिआए। ता एहि अग्गतो गच्छह्म। [इति परिक्रामतः] (ननु करिकलभदन्तच्छेदेष्वपि साऽस्त्येव। चिरविरहितहिन्दोलिकाशब्दत्वेन ज्ञायतेऽवतीर्णा सा हिन्दोलिकातः। तस्मादेहि अग्रतो गच्छावः।)

---

विदूषक—यह क्यों कर सम्भव है? तुमने ठीक-ठीक जान लिया क्योंकि हिंडोले के दोनों सिरे यहाँ से दिखाई पड़ रहे हैं।

राजा—(पुनः देखकर) सखे! यह चन्द्रमा तो आश्चर्यजनक है।

विदूषक—भली भाँति खूब अघाकर उत्कण्ठ लोचनों से हम चन्द्रमा को आकाश में देखें।

राजा—(सम्यक् निरूपण कर) सखे! भाग्य से तुम बढ़ रहे हो (तुम्हारी प्रसन्नता का विषय है।) यह सौन्दर्यलक्ष्मी स्वप्न में देखी हुई सुन्दरी के मुख कमल की शोभा से बिल्कुल मिलती-जुलती दिखाई पड़ती है।

विदूषक—अरे वह कैसी है?

राजा—पके हुए सरकण्डों के समान गौर वर्ण।

विदूषक—युवक-हाथी के दाँतों में भी वह (गोराई) होती है। हिंडोले का शब्द अब बन्द हो गया, जान पड़ता है कि वह हिंडोले से उतर गई। तो आओ आगे चलें।

एदं तं केलिक्केलासं। ता उवसप्पदु पिअवअस्सो। [ तथा कुरुतः ]
( एतत् केलिकैलासम्, तस्मादुपसर्पतु प्रियवयस्यः। )

राजा—उद्दण्डडिण्डीरपिण्डपरिपाण्डुरेण महसाऽतिकैलासमेवेदम्।

विदूषकः—पिअ वअस्स इदो दाव आलिहिदफलिहगब्भभवणभित्तिचित्तकम्मम्मि णिवेसीअदु दिट्ठी। एस दाव देवो देवीए समं वासगिहणीवेसी आलिहिदो। एसा वि तंबुलकरंडवाहिणी णाअवल्ली। एसा वि चामरग्गाहिणी पभंजणिआ। एसो वि जलकमंडलुओ णाम वामणओ। एसो वि मंदुरामक्कडो टप्परकण्णो णाम। ( प्रियवयस्येतस्तावद् आलिखितस्फटिकगर्भभवनभित्तिचित्रकर्मणि निवेश्यतां दृष्टिः। एष तावद्देवो देव्या समं वासकाभिनिवेशी आलिखितः। एषापि ताम्बूलकरण्डवाहिनी नागवल्ली, एषापि चामरग्राहिणी प्रभञ्जनिका, एषोऽपि जलकमण्डलुको नाम वामनः, एषोऽपि मन्दुरामर्कटष्टप्परकर्णो नाम। )

राजा—सखे ! त्वमेपोऽभिलिखितः।

विदूषकः—( सक्रोधम् ) णाहं जाणिदो आलिहिदुं। बम्हणी जाणादि जादिसोहं, सा मं भणदि तुमं पच्चक्खो कामदेवो त्ति। ( नाहं ज्ञातुं आलिखितुं, ब्राह्मणी जानाति यादृशोऽहम्। सा मां भणति त्वं प्रत्यक्षः कामदेव इति। )

---

यह केलिकैलास है, तो प्रिय सखा धीरे-धीरे चलें। ( वैसा करते हैं )

राजा—घनीभूत समुद्र फेन से अत्यन्त उज्ज्वल आभा से यह वास्तविक कैलास को मात कर रहा है।

विदूषक—प्रिय वयस्य ! इधर स्फटिक से बनी हुई अन्तर्गृह की दीवारों पर बनाये गये चित्रों पर तो दृष्टि डालो। यह आप हैं—आपका चित्र है, जिसमें आप देवी के साथ शयन-गृह में अभिनिविष्ट दिखाये गए हैं। यह पानदान लिए रहनेवाली नागवल्ली है, यह चँवर डुलाने वाली प्रभंजनिका है। यह जलकमण्डलुक वामन है। यह मन्दुरामर्कट टप्परकर्ण है।

राजा—सखे! तुम यह चित्रित हो।

विदूषक—( सक्रोध ) यह मेरा चित्र नहीं ज्ञात होता। ब्राह्मणी ( मेरी स्त्री ) जानती है—जैसा मैं हूँ। वह मुझसे कहती है कि तुम साक्षात् कामदेव हो।

राजा—अए किमुपवने शुको वदति ।

विदूषकः—किं विअ ? ( किमिव ? )

राजा—अस्ति भवान् देवः, किं पुनर्भृङ्गरिटिः ।

विदूषकः—को दुज्जणवअणाणं कण्णं देइ । ( अङ्गुल्या निर्दिशन् ) एसा उण सोहासमुदयेण उवहसन्ती देवीं अपुव्वा कावि आलिहिदा । ( को दुर्जन-वचनानां कर्णं ददाति । एषा पुनः शोभासमुदयेनोपहसन्ती देवीमपूर्वा कापि आलिखिता । )

राजा—इयमपूर्वेव किं पुनरस्माकं न पुनरनङ्गस्य । ( सम्यग् विलोक्य ) सैवेयमस्मन्मनःसारङ्गशशिलेखा । अहो रूपसंपदेतस्याः—

चक्षुर्मेचकमम्बुजं विजयते वक्त्रस्य मित्रं शशी
भ्रूसूत्रस्य सनाभिमन्मथधनुर्लावण्यपण्यं वपुः ।
रेखा कापि रदच्छदे च सुतनोर्गात्रे च तत् कामिनी-
मेनां, वर्णयिता स्मरो यदि भवेद्वैग्ध्यमभ्यस्यति ॥ ३३ ॥

---

राजा—अरे क्या उपवन में तोता बोलता है ? ( अर्थात् तुम असत्य और निरर्थक बकते हो ) ।

विदूषक—क्यों ?

राजा—आप हैं तो भृङ्गरिटि क्या है ?

विदूषक—कौन दुष्टों की बातों पर ध्यान दे ? यह कोई अपूर्व सुन्दरी चित्रित है, जो शोभाधिक्य से देवी को भी लज्जित कर रही है ।

राजा—यह अपूर्व ही है, न इससे हमारा, न कामदेव का कुछ लाभ । ( भली भाँति देखकर ) यह तो वही है ( उसी का चित्र है ) जो हमारे मन रूपी मृग की चन्द्र-रेखा है । अहो ! कैसा उत्कृष्ट रूप है । इसके श्यामनेत्र नील कमल को पराजित कर रहे हैं, चन्द्रमा इसके मुख का और कामदेव का धनुष भौंहों का मित्र है । शरीर रूप का बाजार ( आगार ) है । सुन्दरी के ओठ पर अपूर्व ( मुस्कान ) की रेखा है । कामदेव यदि नैपुण्य का कुछ दिन अभ्यास करे तो कदाचित् इस सुन्दरी का वर्णन करने में समर्थ हो सके ॥ ३३ ॥

विदूषकः—(स्वगतम्) का उण एसा देवी-परिवारे। (विचिन्त्य) भोदु, कोदूहलेण देवी ओल्लागदं णिअमादुलमाउअं मिअंकवम्माणं वारंवारेण विरइदमहिलावेसं कारेदि। तं च सुणिअ अण्णाअपरमत्थेहिं चित्त-करेहिं तधा ज्जेव चित्ते आलिहिद त्ति तक्केमि। ता ण चित्तं फोलइस्सं। भमदु दाव पिअवअस्सो। (का पुनरेषा देवी-परिवारे। भवतु, कौतूहलेन देवी ओल्लागतं निजमातुलमातुकं मृगाङ्कवर्माणं वारंवारं विरचित-महिलावेषं कारयति। तच्च श्रुत्वाऽज्ञातपरमार्थैश्चित्रकरैस्तथैव चित्रे आलिखितेति तर्कयामि। तस्मान्न चित्रं स्फोटयिष्यामि। भ्रमतु तावत् प्रियवयस्यः।)

राजा—यथाह प्रियवयस्यः—

कन्येति सूचयति वेष-विशेष एव
यन्नीलचोलकवती लिखिताऽत्र चित्रे।
पाणिग्रहात् प्रभृति तु प्रमदाजनस्य
नीवीनिवेशसुभगः परिधानमार्गः ॥ ३४ ॥

(विमृश्य)

अहो वपुःश्रीर्लिखितुर्जनस्य स्वाकारसंवादि यदत्र चित्रम्।
इदं च पौरन्ध्रमवैमि कर्म रेखानिवेशोऽत्र यदेकवारः ॥ ३५ ॥

---

विदूषक—(अपने मन में) देवी के परिवार में यह कौन हो सकती है! अच्छा, देवी ओल्लागत अपने मामा के लड़के मृगांकवर्मा को बार बार स्त्री का वेष धारण कराती रहती हैं। उसी को स्त्री समझ कर, सच बात को बिना जाने चित्रकारों ने उसका उसी रूप में चित्रण कर दिया—मेरी समझ में ऐसा आता है। तो मैं रहस्योद्घाटन नहीं करूँगा। प्रिय सखा इसी प्रकार भ्रम में पड़ा रहे। (स्पष्ट कहता है) वेष-भूषा से यह कन्या मालूम पड़ती है।

राजा—जैसा प्रिय सखा कह रहे हैं (सही है) इसका विशेष वेष ही बता रहा है कि यह कन्या है क्योंकि चित्र में नीले वर्ण की चोली पहिने हुए चित्रित की गई है। पाणि-ग्रहण के बाद से तो स्त्रियों के पहिनने का ढंग नीवी की सजावट से सुन्दर हो जाता है—वे नीवी के बन्धन पर विशेष ध्यान रखने लगती हैं ॥३४॥

(सोचकर)

अहो! कैसा शरीर-सौन्दर्य है! यह चित्र तो ऐसा बन पड़ा है कि मालूम होता है कि चित्रकार ने अपना ही रूप चित्रित कर दिया है। मैं समझता हूँ—

( सम्यग् विभाव्य ) तदियं मकरध्वजवैजयन्ती काऽपि स्वयमेव स्वं लिखितवतीति निर्णीयते ।

विदूषकः—सच्चं एदं, जदो गरिट्ठजणगोट्ठीसु इत्थं करिआ सुणीअदि । जादिसो चित्तअरो तादिसी चित्तअम्मरूअसोहा, जादिसो कई तादिसो कव्वबन्धछाअ त्ति । ( सत्यमेतत्, यतो गरिष्ठजनगोष्ठीष्वित्थं कारिका श्रूयते । यादृशश्चित्रकरस्तादृशी चित्रकर्मरूपशोभा, यादृशः कविस्तादृशी काव्य-बन्धच्छायेति । )

राजा—युज्यते, आकृतिमनुगृह्णन्ति गुणाः । अपि च सखे ! चारायण !

क्रमपरिणतरेखामांसलैरङ्गभागै-
  र्लघुरपि लिखितेयं लक्ष्यते पूर्णमूर्तिः ।
अयमपि सुकुमारः सात्त्विकानां निवेश-
  श्चतुरमसृणमुग्धं भावमाविष्करोति ॥ ३६ ॥

---

यह काम किसी सुगृहिणी का है । उसका इतना अधिक अभ्यास है कि रेखाओं को केवल एक बार ही खींच देने से काम पूरा हो गया—दुबारा उसे ठीक करने के लिए रेखायें नहीं खींचनी पड़ीं ॥ ३५ ॥

( भलीभाँति सोचकर ) तो यह कोई कामदेव की पताका अर्थात् परम सुन्दरी है, जिसने स्वयं ही अपने को चित्रित किया है—इसी निर्णय पर पहुँचता हूँ ।

विदूषक—यह बात बिलकुल सच है । विद्वानों की गोष्ठियों में ऐसा सुना जाता है कि जो जैसा चित्रकार वैसा ही उसका चित्र, जैसा कवि वैसा ही उसका काव्य ।

राजा—ठीक है, गुण निस्सन्देह आकृति के अनुरूप होते हैं । और सखे चारायण ! सभी अंग क्रम से परिणत रेखाओं से मांसल हैं, जिससे लघुरूप में चित्रित भी पूर्ण मूर्ति दिखाई पड़ती है । सात्त्विक भावों के सुन्दर संनिवेश से मनोज्ञ एवं स्निग्ध मुग्धभाव ( सीधापन ) स्पष्ट प्रकट हो रहा है ॥ ३६ ॥

विदूषकः—इदो देवी मज्जनवदिअरे घरे सपरिवारा आलिहिदा। ( इतो देवी मज्जनव्यतिकरे गृहे सपरिवारालिखिता। )

राजा—इदमेव रूपरत्नं सम्भावयावस्तावत्।

विदूषकः—इहावि सा अत्थि ज्जेव्व। ( इहाऽपि साऽस्त्येव।)

राजा—( आत्मगतम् ) एकं चक्षुरनेकत्र सा। ( विदूषकं प्रति ) क्वासौ ?

विदूषकः—इअमिअं ( इयमियम् )

राजा—( विलोक्य सोत्कण्ठम् )

येनोत्पलानि च शशी च मृणालिकाश्च
रम्भादलञ्च कमलानि च निर्मितानि।
नूनं स एव मृगशावदृशोऽपि वेधाः
संचितक्रमो यदयमेकतया चकास्ति ॥ ३७ ॥

विदूषकः—( स्तम्भे शालभञ्जिकां विलोक्य ) इअं वि सच्चं ज्जेव। ( इयमपि सत्यैव। )

---

विदूषक—इधर देखिये, स्नानागार में देवी परिजन—समेत चित्रित की गई है।

राजा—हम दोनों पहले इसी रूप-रत्न ( जिसका निर्देश पहले किया जा चुका है, जो देवी के सौन्दर्य को भी मात कर रहा है ) पर विचार करें।

विदूषक—यहाँ भी वह है।

राजा—( अपने मन में ) मेरी अकेली दृष्टि, और वह अनेक जगह है। ( विदूषक से ) कहाँ है वह ?

विदूषक—यह, यह।

राजा—देखकर उत्कण्ठापूर्वक।

जिस विधाता ने नीलोत्पल, चन्द्रमा, मृणालिका, कदली-पत्र और कमलों को रचा है, उसी ने इस मृगनयनी का भी निर्माण किया है तभी तो उस विधाता का उक्त सभी वस्तुओं के रचने का सारा अनुभव इकट्ठे ही यहाँ इस रमणी में झलक रहा है ॥ ३७ ॥

विदूषक—( खम्भे पर मूर्ति देखकर ) यह भी ठीक ठीक वही है

राजा—इयमपि साऽस्मद्विलोचनचकोरचन्द्रिका। (विलोक्य सोत्कण्ठम्)

सा दुग्धमुग्धमधुरच्छविरङ्गयष्टि-
स्ते लोचने तरुणकेतकपत्रदीर्घे।
कम्बोर्विडम्बनकरश्च स एव कण्ठः
सैवेयमिन्दुवदना मदनायुधं वा ॥ ३८ ॥

( सवितर्कम् )

न स्वप्नानुभवस्य कश्चिदपरः सब्रह्मचारी मम
स्यात्संकल्पकृतश्चकास्ति मनसः कस्येव रेखाक्रमः।
तन्मन्ये क्व चिदस्त्यसौ कुवलयच्छायामुपा चक्षुषा
यस्मादस्यपरिग्रहादिह दृशौ दीर्घे समावासिते ॥ ३९ ॥

( विभाव्य ) भवतु, पुनर्योग्यस्थानविन्यासमासादयतु स्वप्नहारः, संचरतु शालभञ्जिकारूपाया अप्येतस्याः कण्ठमूलम्, अलंकरोतु बालविचकिलवल्ली कोरकनिकुरम्ब इति। ( तथा करोतु )

---

राजा—यह भी वही, हमारे नेत्ररूपी चकोरों की चन्द्रिका है। ( देखकर उत्कण्ठापूर्वक )।

दूध से भी बढ़कर स्निग्ध शोभा वाला वही छरहरा अङ्ग है, नवीन केतकी-पत्र की भाँति दीर्घ वही नेत्र हैं, शंख को लज्जित करने वाला वही कण्ठ है, यह वही चन्द्रमुखी या मदनास्त्र है (जिसे देखने से कामपीडा होती है।) ॥३८॥

( सवितर्क )

स्वप्न में मैंने जो अनुभव किया है, उसके समान और कोई अनुभव नहीं हो सकता है। किसके मन के संकल्पों से बनाया हुआ यह रेखाओं का क्रम शोभित हो सकता है। कुवलयों की कान्ति को चुराने वाले नेत्रों के द्वारा जिसके सादृश्य का ग्रहण करके ये आँखें दीर्घ एवं उसके सदृश हो गई हैं, मैं तो मानता हूँ कि वह है कहीं पर अवश्य।

( सोच-समझकर ) अच्छा तो यह स्वप्नहार योग्य स्थान पर रख दिया जाय। मूर्तिरूपा इस ( सुन्दरी ) के कण्ठमूल को, विचकिल नवलता को कली-वृन्द की भाँति, अलंकृत करें।

विदूषकः—इदो वि चित्तगदा स ज्जेव। (सोल्लासम्) णिअंकप्पडि-बिम्बणालाहिं विप्पलद्धम्हि। अयं उण पच्चक्खो पुण्णिमा चन्दो। (इतोऽपि चित्रगता सैव। भो मृगाङ्कप्रतिबिम्बनालाभिर्विप्रलब्धोऽस्मि। अयं पुनः प्रत्यक्षः पूर्णिमाचन्द्रः।)

राजा—क्व पुनरसावस्मन्नयनामृतवर्तिः।

विदूषकः—इयमियम्। या हरिणंकखण्डपंडरेहिं तिरिच्छेहिं दिट्ठिच्छडाकडक्खेहिं विच्छुरेदि दिम्मुहाइं, पाणिसंचलणेण विच्छुरेदि कंकेल्लिपल्लवाइं, चरणचालणेण विरएदि पंकेरुहसंकासमाउलाइं भमरजालाइं। (इयमियम्। या हरिणाङ्कखण्डपाण्डरैस्तिर्यग्भिर्दृष्टिच्छटा-कटाक्षैश्छुरयति दिङ्मुखानि, पाणिसंचलनेन विच्छुरयति कङ्केलिपल्लवानि, चरणचालनेन विरचयति पङ्केरुहाशङ्काकुलानि भ्रमरजालानि।)

राजा—भवदाशंसिता सत्यस्वप्नतेव संवृत्ता। (विलोक्य) सैवेयं सञ्जीवनौषधिर्मकरध्वजस्य विशल्यकरणौषधिर्मे हृदयोद्भेदस्य।

(विभाव्य)

मात्रानर्तितमण्डनभ्रु वदनं किंचित्प्रगल्भे दृशौ
स्तोकोद्भेदनिवेशितस्तनयुगो मध्यं दरिद्राति च।

---

विदूषक—इधर भी यही चित्रित है। अरे चन्द्रमण्डल द्वारा मैं धोखे में पड़ गया, वास्तव में यह प्रत्यक्ष पूर्णिमा का चन्द्र है।

राजा—कहाँ है वह हमारे नेत्रों की अमृतवर्तिका।

विदूषक—यह, यह। जो चन्द्रखण्ड की भाँति श्वेत एवं निर्मल तिरछे नेत्र के कटाक्षों से दिशाओं को चमत्कृत कर रही है, पाणि-संचलन से अशोक के पल्लवों को विच्छुरित कर रही है तथा जिसके चरण-संचालन से भौंरों को कमल की शङ्का हो रही है।

राजा—आप ने जैसा पहले कहा था, वास्तव में स्वप्न सत्य हो गया। (देखकर) यह वही कामदेव की संजीवनौषधि है, मेरे हृदय के घाव को विशल्य (कष्टरहित) करने वाली औषधि है।

(सोचकर)

उसके नेत्र कुछ धृष्ट हैं एवं वक्षस्थल में स्तनों का थोड़ा थोड़ा उभार हुआ है। उसका कटिभाग क्षीण है, नितम्बस्थल स्थूल है। उस मृग नयनी के सुन्दर

अत्या यज्जघनं घनं च कलया प्रत्यङ्गमेणीदृशः
सत्यंकार इव स्मरैकसुहृदा तद् यौवनेनार्पितः ॥४०॥

विदूषकः—उल्लसिदभूलदेण उदंगुलिकरकमलेण च अमुणा संट्ठाणेण किं पि कुणंती एसा चिट्ठदि । (उल्लसितभ्रूलतेन उदङ्गुलीककरकमलेन चामुना संस्थानेन किमपि कुर्वत्येषा तिष्ठति ।)

राजा—यद् भ्रूलते तरलिते यदुदङ्गुलीकः
पाणिः पुरो यदपि चक्षुरलग्नलक्ष्यम् ।
उन्मुद्रिताधरदलं च यदास्यमस्या—
स्तत्कार्यकर्मणि निषक्तमवैमि चेतः ॥ ४१

विदूषकः—एवं एदं जदो पुरदो इमाए अद्धलिहिदा अक्खरावली चिट्ठदि । (एवमेतत् यतः पुरतोऽस्या अर्धलिखिता अक्षरावली तिष्ठति ।)

राजा—वाचयति—

विधत्ते सोल्लेखं कतरदिह नाङ्गं तरुणिमा ।

(विमृश्य) अहो ! गाढत्वम् । अहो ! शिखरिणीपादः । अहो !

---

शरीर को मानो कामदेव के अनन्यमित्र यौवन ने सत्यङ्कार (काम को पूरा करने के लिए जमानत के रूप में पेशगी दी हुई रकम) के रूप में अर्पित किया ॥४०॥

विदूषक—इसकी भौंहें उल्लसित हैं, गतिशील कर-कमलों की उँगुलियाँ ऊपर उठी है। ऐसी स्थिति में यह कुछ करती हुई मालूम होती है।

राजा—मैं समझता हूँ कि इसका मन किसी काम के करने में लीन है क्योंकि इसकी भौंहें चञ्चल हैं, हाथ की उँगुलियाँ ऊपर की ओर उठी हैं, नेत्र किसी लक्ष्य पर लगा नहीं है (अर्थात् सामने की ओर न देखकर नीचे की ओर देख रही है) अधर-दल खिला हुआ है ॥ ४१ ॥

विदूषक—ऐसा ही है, क्योंकि इसके सामने आधा लिखा वाक्य है।

राजा—बाँचता है—

तारुण्य किस अङ्ग को सुन्दर नहीं बना देता है।

(सोचकर) अहो ! कैसी गम्भीरता है, कैसा सुन्दर शिखरिणी का चरण

सूक्तियुक्ता वाचः । अहो ! हृद्या वैदर्भी रीतिः । अहो ! माधुर्यं पर्याप्तम्। अहो निष्प्रमादः प्रसादः ।

विदूषकः—ता उचिदवाले अभिसरीअदु सुन्दरी पिज्जदु णअणंज-लिसंपुडेहिं पुण्णिमाचंदो, पूरिज्जंतु कण्णकुहराइं सुहासिदरसायणेहिं णच्चावीअदु रहस्सुत्थंभिदहत्थो मअणणट्टवओ । (तस्मादुचितकालेऽ भिसिर्यतां सुन्दरी । पीयतां नयनाञ्जलिसम्पुटैः पूर्णिमाचन्द्रः । पूर्यन्तां कर्णकुहराणि सुभाषितरसायनैः । नर्त्यतां रहस्योत्तंभितहस्तो मदननर्तकः । )

राजा—( पदान्तरे स्थित्वा, चतुर्दिशमवलोक्य ) अहो ! दयिताद्वैतं वर्तते। तथाहि—

सुतनुरियमितस्ततश्च चित्रे गुणगुरुरत्नं च शालभञ्जिकेयम् ।
स्थितमिव सुतनोर्वपुश्चतुर्धा स्मरशरतापरुजं विभज्य सोढुम् ॥४२॥

तदेहि, समुपसृत्य सुभाषितेन श्रवणे कृतार्थयावः । न खलु व्यापार-मन्तरेण करकलितापि शुक्तिर्विमुञ्चति मौक्तिकानि इति ।

( उभौ परिक्रामतः )

विदूषकः—( पुरतः सरन् भीत्या आस्फोटं नाटयित्वा ) भो ओसर ओसर, भूदंतरं क्खु किं पि एदं, ता इमिणा पडिकुविदद्देवीभूलदाभंगकुडिलेन

---

है, कैसी सूक्ति युक्त वाणी है । अहो ! कितनी मनोहर वैदर्भी रीति है । अहो ! पर्याप्त माधुर्य है । अहो ! कैसा विशुद्ध प्रसाद गुण है ।

विदूषक—तो उचित अवसर पर सुन्दरी के निकट चलिये । नेत्रों से पूर्णिमा चन्द्र का पान कीजिए । कर्णकुहरों को सुभाषित रसायनों से पूर्ण कीजिए । रहस्य से उत्तंभितहस्त मदन नर्तक को नचाइये ।

राजा—( एक पद की दूरी पर खड़ा होकर, चारों ओर देखकर ) दो युगल सुन्दरियाँ उपस्थित हैं । इधर यह सुन्दरी और उधर चित्र में गुणगरिमा पूर्ण यह मूर्ति, मानों कामदेव के बाण-जन्य संताप को अलग-अलग बाँट कर सहने के लिए इस सुन्दरी का शरीर चार प्रकार में हो गया है ॥ ४२ ॥

तो आओ, निकट चलकर मधुर वचन से कर्णों को कृतार्थ करें । बिना उद्योग के हस्तगत सीप भी मोतियों को बाहर नहीं निकालती ।

( दोनों घूमते हैं )

विदूषक—हटो, हटो । यह तो कोई भूत है, तो मैं क्रुद्ध हुई देवी की भौंहों

डकट्ठेण तडित् ताडयिस्सं ता पेक्ख मे पुरिस आरम्। (भो अपसरापसर भूतान्तरं खलु किमप्येतत्। तत्मादनेन परिकुपितदेवीभ्रूलतामङ्गकुटिलेन दण्डकाष्ठेन तडिति ताडयिष्यामि तत् पश्य मे पुरुषकारम्।)

राजा—तर्हि मालतीमुकुलैर्दुकूलं कल्पयिष्यसि।

विदूषकः—ता किं णु क्खु एदं (तस्मात् किन्नु खल्वेतत्)

राजा—सखे! तर्कयामि स्फटिकभित्तेः परतः स्थितया स्वच्छभावादितः सुव्यक्तयाऽनया भवितव्यम्। तदेहि, केलिकैलासपश्चिमेनैनां सम्भावयामः (तथा कुरुतः)

विदूषकः—तुरिदतरमवक्कन्ता सा, जदो असमंजसा इदो देवीवासभवणाहिमुही पअपंती दीसइ। (त्वरिततरमपक्रान्ता सा, यतोऽसमञ्जसा इतो देवीवासभवनाभिमुखी पदपंक्तिर्दृश्यते।)

राजा—हृदय! स्वस्ति भवते। एनामनुवर्तता स्मर्तव्या वयम्।

(नेपथ्ये) जय जय त्रिलिङ्गाधिपते! सुखाय मध्यन्दिनं भवतु भवतः। सम्प्रति हि—

---

के समान टेढ़े इस डण्डे से इसे 'तड़' से पीटूँगा। मेरा पौरुष देखो।

राजा—उस अवसर पर मालती की कलियों से वस्त्र बनाओगे—मालती कुञ्ज में घुसकर छिप जाओगे।

विदूषक—तो फिर यह क्या है?

राजा—सखे! मैं सोचता हूँ कि स्फटिक की दीवाल के दूसरी ओर खड़ी सुन्दरी दीवार के स्वच्छ होने से इधर सुव्यक्त हो रही है। तो आओ केलिकैलास के पीछे से इसका परिचय प्राप्त करें। (वैसा करते हैं)

विदूषक—वह अभी अभी भग गई क्योंकि देवी के वास-भवन की ओर अस्पष्ट पद-चिह्न दिखाई देते हैं।

राजा—मित्र! आपका कल्याण हो। इस सुन्दरी का अनुगमन करते हमें याद रखियेगा।

(नेपथ्य में) त्रिलिङ्गाधिपति की जय हो। दोपहर की वेला आप के लिए सुखकर हो। इस समय—

घत्ते पद्मलता दलेष्वुपरि स्वं कर्णतालं द्विपः
शष्पस्तम्बरसान्नियच्छति शिखी मध्येशिखण्डं शिरः ।
मिथ्यालीढमृणालकोटिरभसाद् दंष्ट्राङ्कुरं शूकरो
मध्याह्ने महिषश्च वाञ्छति निजच्छायं महाकर्दमम् ॥४३॥

अपि च

विशन्तीनां स्नातुं जघनविनिवेशैर्मृगदृशां
यदम्भः संप्राप्तं प्रमदवनवाप्यास्तटभुवम् ।
गभीरे तन्नाभीकुहरपरिणाहाध्वनि सरत्
कुहूङ्कारस्फारं रचयति च नादं भ्रमति च ॥४४॥

विदूषकः—भो, देवीए भवणं गदुअ मज्झण्णसंझं णिव्वत्तिअ तिस्सा पउत्तिं लब्भीअदु। (भोः, देव्याः भवनं गत्वा मध्याह्नसन्ध्यां निर्वर्त्य तस्याः प्रवृत्तिर्लभ्यताम्।)

इति श्रीबालकविकविराजराजशेखरविरचितायां विद्धशाल-
भञ्जिकाख्यनाटिकायां प्रथमोऽङ्कः ।



पद्मलता के दलने का इच्छुक हाथी दोपहर की गर्मी से व्याकुल हो अपने ऊपर अपने बड़े बड़े कानों को चला रहा है, घासों के रसास्वादन को त्यागकर मयूर अपने सिर को अपने पंखों के अन्दर छिपा रहा है। सुअर ने कमल की जड़ को खोद खोद कर खाना बन्द कर दिया है और भैंसा अपने शरीर पर लेप करने के लिए गहरे कीचड़ की इच्छा कर रहा है ॥ ४३ ॥

और भी

स्नान के निमित्त प्रवेश करती हुई मृगनयनियों के जघन प्रदेश तक जल में जाने पर प्रमद-वन की बावली का जल पहले तो धक्के से तट-भूमि की ओर चला गया। तदनन्तर उन मृगनयनियों की गम्भीरनाभि में वेग से घुसता हुआ उच्च स्वरित 'कुहू' ध्वनि करता और चक्कर काटने लगता है ॥

विदूषक—भोः, महारानी के भवन में चलकर मध्याह्नकालीन सन्ध्योपासन कर उस सुन्दरी का वृत्तान्त जानें।

प्रथम अङ्क की हिन्दी व्याख्या समाप्त



# अथ द्वितीयोऽङ्क.

( ततः प्रविशतः सम्मुखीने चेट्यौ )।

एका—(परिक्रम्य इतरामञ्चले विधार्य) हला तरंगिए ! हिअअ-पडिट्ठि-दराअक्खरायिअ लक्खीअसि । जदो संमुहागदं पि मं अणालंविय थिदासि । ( हला तरंगिके, हृदयप्रतिष्ठितराजाक्षरेव लक्ष्यसे । यतः सम्मुखगता-मपि मामनालम्ब्य स्थितासि । )

द्वितीया—( समालिङ्गय ) सहि कुरंगिए ! मा कुप्प, गौरी मे कुप्पदु, जइ तं मए दिट्ठासि अण्णहिअअत्तणेण । ( सखि कुरंगिके ! मा कुप्य, गौरी मे कुप्यतु यदि त्वं मया दृष्टासि अन्यहृदयत्वेन ।

कुरङ्गिका—सहि ! कीदिसं अण्णहिअअत्तणं । ( सखि ! कीदृशमन्य-हृदयत्वम् ? )

तरङ्गिका—तादिसं, जादिसेण तुह वि पुरदो मंतअंतीए वि उक्कंपदि विअ मे हिअअं । ( तादृशं, यादृशेन तथापि, पुरतो मन्त्रयमाणाया अपि उत्कम्पत इव मे हृदयम् )



---

( इसके बाद दो दासियाँ एक दूसरे के आमने-सामने प्रवेश करती हैं )

एक—( घूमकर दूसरी का अञ्चल पकड़कर )

हे तरंगिके ! मालूम होता है कि तुम्हारे हृदय में राजा की मूर्ति प्रतिष्ठित है, जिसके ध्यान में तुम लीन हो । इसीलिए यद्यपि मैं सामने आई, तथापि तुमने बात-चीत नहीं की ।

दूसरी—सखि कुरंगिके ! नाराज न हो ! मुझ पर देवी जी कोप करें यदि मैंने तुमको अन्यमनस्क भाव से देखा हो ।

कुरङ्गिका—सखि अन्यमनस्कता कैसी होती है ?

तरङ्गिका—वैसी, जैसे तुम्हारे भी सामने गुप्त बातों को कहते हुए मेरा हृदय काँपता सा है ।

करग्गकड्डणुव्विलं उत्तरिज्जम् । उभअकरअलइअंगुलोपरिग्गहणमुक्कत्थट्ट-सट्ठाणो उद्धारिज्जइ थण-मण्डलाहि ईसांदोलिओ हारो । परिपाडिसमुण्ण-मिअभुअलअं परप्परं करग्गेहिं कड्ढिज्जइ कमसिठिलसंकाडभाओ कञ्च-णकडओ । कमसो सरंत संजमणकुडिलं आमूलचुम्बिअणिअम्बो उरज्जइ णहपरिपाडितरलिओ एसो चिउरपासो । सरलतरलंगुलिविवरंधिअगिं-मुक्ककुडिलविणिवेसो कापिज्जइ उज्जलाहभुअ-थअणम्मि अलकाणं णिउरंबो । करकमलकणिट्ठंगुलिणहसिहरोल्लिहिअतवलिसत्थिअअं पट्टो-रिज्जइ पुणरत्तमंगलस्स थलाहि णिअंबंसुअं । पुडमोयालिप्पपिअ-चाणिसं-पुडमंपिहिआसु धारासु दरदन्तसमूहपहारासु हरथं णच्छिज्जइ एत्थ तह मणो हरइ वारविलासिणीणं दइअसहिदाणं गिहाअरह्सोभग्गसणो मज्जणारंभो । ( दोलालताभिकुञ्चनतरलाङ्गुलिदीर्घाम्बरणादपहार्यते । वलयितकर-युगलाञ्चितनूपुराभरणम् । करयुगलनिबिडपीडितपर्यन्तविनिर्गताञ्चलमद्गुलाला मुच्यते सरभससखीप्रवीक्षितेव कनककञ्चुलिका ) । ( मणि) खचितोदराग्रविकल्लन-कंचुकस्थगितस्तनभरादपनीयते ऊर्ध्वकराग्रकर्षणाद्व्यत्यस्तमुत्तरीयम् । उभयकरपल्ल-वितागुलिपरिग्रहणमुक्तकण्ठसंस्थानः उद्धार्यते स्तनमण्डलाद् दरान्दोलितो हारः । परिपाटिसमुन्नमितभुजलतं परस्परं कराग्रैः कृष्यते क्रमशिथिलितकटभावः काञ्चन-कटकः । क्रमशः सरत्संयमनकुटिल्मामूलचुम्बितनितम्बो विकीर्यते । (नख) परिपाटि-

---

करके खींचकर व्यत्यस्त उत्तरीय हटाया जा रहा है । दोनों हाथों की पल्लवाकार अँगुलियों द्वारा कण्ठस्थान को छोड़ देने वाले एवं किञ्चित् आन्दोलित हार, स्तन-मण्डल से ऊपर उठाया जा रहा है । परिपाटी ( कंकण उतारने का ढंग ) से भुजाओं को उन्नमित करते हुए परस्पर दोनों हाथों से क्रमशः पीडा-भाव को कम करने वाला काञ्चन-कटक ( सोने का कंगन ) उतारा जा रहा है । क्रमशः बन्धन ढीला होने से मूल-पर्यन्त नितम्बदेश को छूने वाला कुटिल केश, जो नख-चिह्नों की श्रेणियों पर लहरा रहा था, अब विकीर्ण किया जा रहा है । सरल और चञ्चल अँगुलियों के छिद्रों में आए हुए निर्मुक्त एवं कुटिल विन्यास वाले अलकों का समूह कान्तिमान् और सुन्दर मुख पर मुरझाता जा रहा है । करकमलों की कनिष्ठांगुलि के नखों के शिखरों से लिखित त्रिवली और

तरलित एव चिकुरपाशः। सरन्वितरलांशुकविनराचितनिर्मुक्तकुटिलविनिवेशः समीक्रियते कर्दसम्पातुतलदने अलकानां निकुरंबः। करकमलकनिघातुलितधिसरोलिखितविवलितविभ्रमम् उन्मुच्यते पुनरुक्तनंगलाय बगासितम्रांशुकम्। प्रथमावतीर्णप्रियगामिनीपुरस्सरं डितासु धारासु दरदत्तमुहूर्तहारासु हस्तोऽर्प्यते क्षणार्द्धम्। इह तथा मनो हरति वासगृहविलासिनीनां दयितसहितानां ग्रीष्मापराह्णसौभाग्यदोषसंसूचनो मज्जनारम्भः।)

राजा—( समाकर्ण्य ) एवमेवैतत्।

> इह विचकिलचापे न्यस्य पाटलास्त्रं,
> त्रिभुवनजयलीलालालसः कौतुकेन।
> दिवसगमनकेलिस्नायिनीनां वधूना-
> मधिवसति मनोभूर्मानसादङ्गमङ्गम्॥७॥

विदूषकः—भो सुणाहि दाव, अन्तरिदो पिअकहासु अदिक्कन्तपओसवुत्तन्तो। जदो सिविणअदंसणदिअहादो पहुदि देवी पुणो पुणो पमज्जदि। तदणुवंधेण पिङ्गलिआ वि वड्ढणी दिणे दिणे मंतेइ। ( भोः शृणु तावत्,

---

चाँद में स्थित नितम्बांशुक बलपूर्वक पुनर्नमन के लिए हठात् खोला जा रहा है। पहले ठहरे हुए प्रिय के पानिसंपुट से पीडित एवं सामूहिकरूप से जिनमें किञ्चित् प्रहार किया गया था, ऐसी धाराओं में थोड़ी देर के लिए हाथ अर्पित किया जा रहा है। यहाँ पर प्रियतमों के साथ रहने वाली धारविलासिनियों के सौभाग्य की सूचना देने वाला ग्रीष्मापराह्णमज्जन मन को मोह रहा है।

राजा ( सुनकर ) ऐसा ही है।

(७) विनोदार्थ विचकिल पुष्प के धनुष पर पाटलपुष्प का बाण चढ़ाकर त्रिभुवन को जीतने की क्रीडा करने का इच्छुक कामदेव, ग्रीष्मऋतु की आसन्न सन्ध्यावेला में जलक्रीडा करने वाली युवतियों के मानस से निकल कर, उनके अङ्ग-अङ्ग में निवास करता है ॥ ७ ॥

विदूषक—अरे सुनो तो—प्रियजनों की ही चर्चा में गत सायंकाल का

अन्तरितः प्रियकथया अतिक्रान्तप्रदोषवृत्तान्तः यतः स्वप्नदर्शनदिवसात् प्रभृति देवी पुनः पुनः प्रसन्नति । तदनुबन्धेन पिङ्गलिकापि ब्राह्मणी दिने दिने मन्त्रयते । )

राजा—युज्यते। यदरिष्टमधिरूढा कारवल्ली-वल्लरी विमुच्यते कटुत्वं प्रति न कापि महती वार्ता। किन्तु—

*तारान्तः पुरवान विवर्त्यपि शशी नो नेत्रपातैरौत्वः*
*श्रोत्रस्वस्त्ययनं कृतो न च मया वैयात्रकः पञ्चमः ।*
*तन्वङ्गयाः स्मरता दृशौ तव इसते साचि सञ्चारिते*
*नो पीतश्च सविभ्रम-प्रणयिनीगण्डूपधारं मधु ॥ ८ ॥*

विदू०—एदो वि कामिणो उम्मत्ता विअ मे पडिभासन्ति । जदो सच्चं दाव सुन्दरीअ थन-णिरीक्खणगमणादिहिं किं वि विआरिज्जन्ति । ता कहेदु, किं एदं ? ( एतेऽपि कामिन उन्मत्ता इव मे प्रतिभासन्ते। यतः सत्यं तावत् सुन्दर्याः स्तन निरीक्षणगमनादिभिः कियन्ते विक्रियन्ते । तस्मात् कथयतु, किमेतत् ? )

---

वृत्तान्त सुनाना ही भूल गया। स्वप्नदर्शन के दिन से ही महारानी बहुत सजती हैं। उनके अनुबन्ध से पिंगलिका ब्राह्मणी भी प्रतिदिन मन्त्रणा देती है।

राजा—उचित ही है। एक तो करेला दूसरे नीम पर चढ़ा, तो फिर उसकी कडुआहट का क्या कहना। कोई महत्त्वपूर्ण बात नहीं है किन्तु—

उस सुन्दरी के इधर-उधर तिरछे चलाये गए नेत्रों को स्मरण करते हुए मैंने आकाश में तारा ( पत्नी ) युक्त चन्द्रमा को नेत्रों से नहीं देखा, कोयल का मधुर पञ्चम स्वर कानों से नहीं सुना तथा हाव-भावयुक्त ललना के हाथों से मदिरा नहीं पी ॥ ८ ॥

विदूषक—ये कामीजन भी मुझे पागल से प्रतीत होते हैं, जो सुन्दरियों के शरीर, दृष्टि-पात तथा चाल आदि देखकर कुछ विकृत हो जाते हैं। तो बताओ यह क्या है?

राजा—किमत्र मां पृच्छसि, तत्रभवन्तं रतिपतिं पृच्छ—

यत् पश्यन्ति झटित्यपाङ्गसरणिद्रोणीजुषा चक्षुषा
वल्गन्ति क्रमकम्पितोभयभुजं यन्नाम वामभ्रुवः ।
भाषन्ते च यदुक्तिभिः सवक्रिमं वैदग्ध्यमुद्रात्मभि-
स्तद्देवस्य रसायनं रसविधिं मन्ये मनोजन्मनः ॥ ९ ॥

विदूषकः—भो ताए उण अज्जवत्तीणा अत्थि कविवत्ता ?
( भोस्तस्याः पुनरद्यवर्त्ती नास्ति कापि वार्ता ? )

राजा—सखे ! अस्ति कथ्यते । यतो गतन्याह्नः सायं समये विचक्षणा सत्वनेनइवस्थां निवेदितवती ।

विदूषकः—कदरेहिं अक्खरेहिं ? ( कतरैरक्षरैः ? )

राजा—

डोलालोलाः श्वसितमरुतश्चक्षुषी निर्झराभे
तस्याः शुष्यत्तगरकुसुमापाण्डरा गण्डभित्तिः ।
तद्गात्राणां किमिह कियद् ब्रूमहे दुर्बलत्वं
येनामभे प्रतिपदुदिता चन्द्ररेखाऽप्यवन्ती ॥ १० ॥

---

राजा—इस विषय में मुझसे क्या पूछते हो, श्री कामदेव जी से पूछो । कुटिल भौं वाली सुन्दरियाँ तिरछे नेत्रों से जो देखती हैं, जिनसे भुजाओं को हिलाती जो चलती हैं, चातुर्य पूर्ण उक्तियों से जो मधुर बोलती हैं—मैं समझता हूँ, यह सब कामदेव जी के लिए प्रीति-विवर्धक रसायन है ॥ ९ ॥

विदूषक—अरे, उस सुन्दरी के सम्बन्ध में आज भी कोई नई खबर है ?

राजा—सखे, है, कहता हूँ । गत दिवस की सन्ध्या को विचक्षणा ने उसकी यह सही अवस्था बताई ।

विदूषक—किन अक्षरों में ?

राजा—सुनो—

उसकी दीर्घ साँसें हिंडोले की तरह लम्बी आती-जाती हैं, नेत्र निर्झर की भाँति बहते रहते हैं एवं उसके कपोल सूखते हुए तगर के पुष्प की भाँति पीले हो गये हैं । उसका शरीर कितना दुर्बल हो गया है—क्या कहूँ, उसके सामने तो प्रतिपद की चन्द्ररेखा भी मोटी हो रही है ॥ १० ॥

विदूषकः—तदो तदो ? ( ततस्ततः ? )

राजा—ततश्च

नागवल्लिरधिरोहतु पूगं रात्रिरेणतिलकेन समेतु ।
त्वामसौ व्रजतु किन्नरकण्ठी कार्मुकं वहतु पैत्रमनङ्गः ॥ ११ ॥

विदूषकः—विअक्खणावअणादो जाणीअदि पाणिपीडणा पुरदो पाविओ अप्पा । ( विचक्षणावचनात् ज्ञायते पाणिपीडनात् पुरतः प्रापित आत्मा । )

राजा—स च चतुष्पदीपर्यवसितः श्लोकः प्राभृतीकृतः ।

विदूषकः—ता पसादं कदुअ पढदु पिअवअस्सो ।
( तस्मात् प्रसादं कृत्वा पठतु प्रियवयस्यः । )

राजा—( पठति )

विधत्ते सोल्लेखं कमपि न तनुं तरुणिमा
तथापि प्रागल्भ्यं किमपि चतुरं लोचनयुगे ।

---

विदूषक—उसके बाद ?

राजा—उसके बाद

यह किन्नर के समान मधुर कण्ठ वाली तुम्हें वो प्राप्त हो जाय तो जैसे पान की बेल सुपारी के वृक्ष पर चढ़ जाय, रात्रि चन्द्रमा से युक्त हो जाय अथवा कामदेव अपना बिजली धनुष धारण कर ले ॥ ११ ॥

विदूषक—विचक्षणा के कहने से तो मालूम होता है कि पाणिग्रहण के पहले ही उसने आत्मसमर्पण कर दिया ।

राजा—उसने एक चार-पदों का श्लोक उपहार-स्वरूप भेजा है ।

विदूषक—तो कृपा कर प्रिय मित्र पढ़ें ।

राजा—( पढ़ता है )

यों तो युवावस्था जिस अङ्ग को विशेष सौन्दर्यपूर्ण नहीं कर देती, तथापि नेत्रों में एक अपूर्व चातुर्यपूर्ण प्रगल्भता ला देती है। नेत्रों से जिसे देखा गया—तत्काल उसके मनोगत समस्त भावों को वे स्पष्ट

यदादत्ते दृश्यादखिलमपि भावव्यतिकरं
मनोवृत्तिं द्रष्टुः प्रथयति च दृश्यं प्रतिजनम् ॥ १२ ॥

किञ्च—

स्वकण्ठकाण्डान् सुदृशोऽवतार्य,
स्वप्नेऽर्पितो यो मम कन्धरायाम् ।
पुनर्मया तत् कुचसीम्नि मुक्तो,
हारः स तु प्राभृतमद्य जातः ॥ १३ ॥

विदूषकः—भो किं चि रहस्सं पुच्छीअसि। (भोः किञ्चिद्रहस्यं पृच्छ्यसे।)

राजा—कथ्यते ।

विदूषकः—मिअंकावली कुवलअमालाणं किं अंतरं? ( मृगाङ्कावली-कुवलयमालयोः किमन्तरम् ? )

राजा—आस्ताम् , पर-कलत्रं हि सा वर्तते ।

विदूषकः—भो परिथव, अणभिण्णोऽहम् । जेण सण सालभञ्जा अद्धभज्जेति भणिदा । ता कहेसु केत्तिअं अंतरं मिअंकावली-कुवलअ-

---

लेते हैं और जिसने देखा—उसकी भी मनोवृत्ति को देखे गये मनुष्य से ये बता देते हैं। इस प्रकार दोनों ( द्रष्टा और दृश्य ) की परस्पर एक दूसरे को अपने-अपने हृद्गत भावों को गुप्तरूप से बतलाने में ये नेत्र बड़े सहायक होते हैं ॥१२॥

और

सुनयना ने अपने कण्ठ से उतार कर जो हार मेरे गले में स्वप्न में अर्पित किया था, मैंने उसे पुनः जो उसके कुचप्रदेश पर डाल दिया—वह उस समय मेरी तरफ से भेंट—स्वरूप हो गया ॥१३॥

विदूषक—कुछ रहस्य की बात पूँछता हूँ ।

राजा—कहूँगा ।

विदूषक—मृगाङ्कावली और कुवलयमाला में क्या अन्तर है ?

राजा—रहने दो, वह ( कुवलयमाला ) परायी स्त्री है ।

विदूषक—राजन् ! साले की स्त्री अपनी आधी स्त्री कही गई है, क्या मैं

सखे, पुनर्निरूपय, तदनुपपन्नमिव, तामेवेमां यदुतास्मान् देवी परिणाययिष्यति।

विदूषकः—ण क्खु दिट्ठे अणुववण्णं णाम। ( पुरो दर्शयन् ) संबंधिणी-चेटीओ दीसंदि आअच्छंतीओ। ( न खलु दृष्टे अनुपपन्नं नाम। सम्बन्धि-नीचेट्यो दृश्यंते आगच्छन्त्यः। )

राजा—का पुनस्ते सम्बन्धिनी?

विदूषकः—देवी।

राजा—( विहस्य ) तदेहि चित्रशालिकामधितिष्ठावः ( तथा तिष्ठतः )

( ततः प्रविशन्ति नेपथ्यपटलकहस्तश्चेट्यः। सर्वाः परिक्रामितकेन )

एका—हला कुरंगिके! कहिं उण महाराओ पेक्खिदव्वो। ( हला कुरंगिके! क्व पुनर्महाराजः प्रेक्षितव्यः। )

द्वितीया—सहि, तरंगिए जहिं आसण्ण-विवाहकोऊहलहलहलाफु-रिदो जणो दीसइ। ( सखि तरंगिके, यत्राऽऽसन्नविवाहकौतूहलहल-हल-स्फुरितो जनो दृश्यते। )

---

सखे! देवी उसी सुन्दरी के साथ मेरा जो विवाह करेंगी—अभी तक यह हुआ नहीं, पता लगाओ—क्या बात है।

विदूषक—( सामने की ओर दिखाता हुआ ) सम्बन्धिनी और दासियाँ आती हुई दिखाई दे रही हैं।

राजा—तुम्हारी सम्बन्धिनी कौन?

विदूषक—महारानी जी।

राजा—तो आओ हम तुम चित्रशाला में बैठें। ( दोनों वहाँ बैठते हैं )

( इसके बाद हाथ में शृंगार-सामग्री की टोकरी लिए दासियाँ रंगमञ्च पर आती हैं )।

( सभी घूमने का अभिनय कर )

एक—कुरंगिके! महाराज कहाँ मिलेंगे?

दूसरी—जहाँ ऐसा आदमी दिखाई देता हो, जिसके हृदय में विवाह निकट होने से कौतूहलवश हड़कम्प मची हो।

अम्बा—अइ मुलक्खणे किं विअ लक्खणं मन्तीअदि । जदो सहस्साणं पाणि ग्गाहिदस्स को विअ कोउहल्लहल्लओ। ( अइ सुलक्षणे ! किमिव लक्षणं मन्त्र्यते । यतः सहस्राणां पाणि गृहीतस्य क इव कौतूहल-हल्लकः ! )

अम्रा—पिअवअस्से, विअक्खणासि किं णु क्खु अणभिण्णासि कंदप्पचरिआणं जं दाणीं णवं णवं कोउहलं कामि-जणे । ( प्रियवयस्ये ! विचक्षणासि, किन्तु खल्वनभिज्ञासि कन्दर्पचरितानाम् ? यदिदानीं नवं नवं कौतूहलं कामिजने । )

विचक्षणा—( पुरतोऽवलोक्य ) एस भट्टा पंडरपरिक्खामो पभाहपुण्णिमाचन्दो विअ सणिच्चरगुणओ अज्जचारायणदुदिओ चित्तसालादुआरदेसे दीसइ । ( एष भर्ता पाण्डुरपरिक्षामः प्रभातपूर्णिमाचन्द्र इव शनैश्चरानुगत आर्यचारायणद्वितीयश्चित्रशालाद्वारोद्देशे दृश्यते । )

कुर०—( उपसृत्य ) जेदु भट्टा । देवी विण्णवेदि, आमण्णं विवाहलग्गं । ता इमं विवाहणेवच्छमंगलं करिअ अधिट्ठीअदु विवाहचउक्किया। ( जयतु भर्ता । देवी विज्ञापयति, आसन्नं विवाहलग्नं तस्मादिदं विवाहनेपथ्यमंगलं कृत्वाऽधिष्ठीयतां विवाह-चतुष्किका । )

---

अम्बा—अरी सुलक्षणे ! यह कौन सा लक्षण बता रही है । जिसने हजारों के साथ विवाह किया, उसे कौतूहलवश क्या हड़कम्प होगी ।

अम्रा—प्रिय सखि ! नाम से तो तुम विचक्षणा हो किन्तु कामदेव के चरितों को बिल्कुल नहीं जानती हो । अरे, ऐसे अवसर पर कामी पुरुष में नया नया कौतूहल होता है ।

विचक्षणा—( सामने देखकर ) पीले और दुर्बल स्वामी जो, शनैश्चर सहित प्रभात कालीन पूर्णिमा के चन्द्र के समान, आर्य चारायण के साथ चित्रशाला के द्वार पर दिखाई पड़ रहे हैं ।

कुरंगिका—( निकट जाकर ) स्वामी की जय हो ! महारानी जी कह रही हैं—विवाह-लग्न निकट है, तो आप विवाह के समय का शुभ वस्त्राभूषण धारण कर विवाह की चौकी पर बैठें ।

राजा—यथाह देवी, शान्तम्, यदादिशति देवी ।

विदू०—( आत्मानं निर्दिश्य ) संबंधिजणाणुरूवं भुज्जं किं पि किदं ? ( सम्बन्धिजनानुरूपं भोज्यं किमपि कृतम् ? )

दास्यः—अरं दइस्सामो । ( अरं दर्शयामहे । )

विदू०—किं विअ तं । ( किमिव तत् । )

कुरं०—जं कंकेल्लितरू दोहले लहइ । जं वा भअवं तिणअणो । सीसे समुव्वहइ । ( यत् कङ्केल्लितरुर्दोहदे लभते, यद्वा भगवांस्त्रिनयनः शीर्षे समुद्वहति । )

विदू०—( दण्डकाष्ठमुद्यम्य ) दासीओ महराअपिअवअस्सं पिंगलिआ बह्मणीं सिसुत्तणवल्लहपंडिअं सिसुअदिण्णविज्जं चाराअणबह्मणं अहिक्खिवध । ता इमिणा तुह्मारिसचेडीअणचित्तकुडिलेण दंडकट्ठेण भुअगजणजुगुच्छिआइं वअणाइं करिस्सं । ( दास्यः, महाराजप्रियवयस्यं पिङ्गलिकाब्राह्मणीशिशुत्ववल्लभपण्डितं शिशुदत्तविद्यं चारायणब्राह्मणमधिक्षिपथ । तदनेन युष्मादृशचेटीजनचित्तकुटिलेन दण्डकाष्ठेन भुजगजनजुगुप्सितानि वदनानि करिष्यामि । )

---

राजा—जैसा देवी जी कह रही हैं—शान्तम्-( अरे नहीं ) जैसा देवी का आदेश है ।

विदूषक—( अपने को निर्दिष्टकर ) सम्बन्धीजनों के अनुरूप कुछ भोजन भी तैयार किया है ?

सभी दासियाँ—अर (पहिये की नाभि और नेमि के बीच की लकड़ी) देंगी ।

विदूषक—यह क्या ?

कुरङ्गिका—अशोक वृक्ष जो दोहद के समय पाता है ( अर्थात् चरणाघात ) अथवा भगवान शंकर जिसको शिर पर धारण करते हैं (अर्धचन्द्र—अर्थात् गला पकड़ कर निकाल देना )

विदूषक—दासियो ! जो महाराज का प्रिय मित्र, पिंगलिका ब्राह्मणी का बचपन से ही प्रेमी पण्डित और जिसने बच्चों को विद्या दी, उस चारायण ब्राह्मण का तुम तिरस्कार कर रही हो । तो तुम्हारी ऐसी दासियों के चित्त की भाँति कुटिल ( टेढ़े ) इस डण्डे से तुम लोगों का मुँह कुचल दूँगा ।

तर—मरिसेदु मरिसेदु अज्जो। संबंधिओत्ति देवीविलासिणीओ वक्करं करेन्ति। ( मर्षयतु मर्षयत्वार्यः। सम्बन्धिक इति देवीविलासिन्यश्चोद्यं कुर्वन्ति। )

अन्या—अलं वक्करेण, दुव्वासो अज्जचाराअणो। ( अलं चोद्येन, दुर्वासा आर्यचारायणः। )

विदू०—( विहस्य ) संपदं एव्व सुवासो हुविस्सदि। ता विवाहमहूसवं करेम्ह। सुलक्खणे हारलट्ठिए कलअण्ठि वसन्तलए लवंगिए कामकेलि हारकेलि मिअंकप्पहे रहंगि सामलंगि बउलावलि पहुणो अवसर विअक्खणं करं संकेण-बंधेण विरएध विवाहदिक्खं। ( सांप्रतमेव सुवासा भविष्यति। तस्माद् विवाहमहोत्सवं कुर्मः। सुलक्षणे, हारयष्टिके, कलकण्ठि, वसन्तलते, लवङ्गिके, कामकेलि, हारकेलि, मृगाङ्कप्रभे, रथाङ्गि, श्यामलाङ्गि, बकुलावलि, प्रभोरवसरविचक्षणं करं कंकणबन्धेन विरचयत विवाह-दीक्षाम्। )

( सर्वा उपसृत्य रत्नवासःकंकणकुसुमादिकमुपनयन्ति )

राजा—नाट्येन परिधत्ते।

विदूषकः—( तदुपनिष्टेन समालम्भनादिनात्मानं मण्डयति। )

---

चरहिका—आर्य क्षमा करें, क्षमा करें। आप सम्बन्धी हैं, इसलिए महारानी की दासियाँ हँसी कर रही हैं।

अन्या—हँसी बन्द करो, आर्य चारायण दुर्वासा हैं ( १—दुर्वासा की तरह क्रोधी, २—बुरे वस्त्रों वाला )

विदूषक—( हँसकर ) अभी ही सुवासा ( सुन्दर वस्त्रों वाला ) हो जायेगा। तो आओ हम लोग विवाहोत्सव करें। सुलक्षणे! हारयष्टिके! कलकण्ठि! वसन्तलते! लवङ्गिके! कामकेलि! हारकेलि! मृगांकप्रभे! रथाङ्गि! श्यामलाङ्गि! बकुलावलि! स्वामी के अवसर विचक्षण हाथ को कङ्कन-बन्धन से सुशोभित कर विवाहार्थ दीक्षित करो।

( सब दासियाँ पास आकर रत्न, वस्त्र, कङ्कण एवं कुसुम आदि रखती हैं )

राजा—( अभिनय के साथ धारण करता है। )

विदूषक—( उनके उपयोग से बची लेपनादि सामग्री से अपना मण्डन करता है। )

विच०—भोदिओ किं विलम्बेण, आरम्भरमणिज्जाइं कल्लाणाइं होन्ति। ता एत्थ गाएध णच्चध। ( भवत्यः किं विलम्बेन, आरम्भरमणीयानि कल्याणानि भवन्ति, तस्मादत्र गायत नृत्यत। )

विदू०—भो एदाणं मज्झे अहं वि गाइस्सं णच्चिस्सं अ। (भो एतासां मध्ये अहमपि गास्यामि नर्तिष्यामि च। )

राजा—यदभिरुचितं भवते।

( विदूषकेण सह सर्वा नृत्यन्ति गायन्ति च )

( नेपथ्ये )

हंहो सुलक्खणामिस्साओ, किं विलंबेण, आणेध महाराअं सपरिवारा देवी संपत्ता ज्जेव। ( अहो सुलक्षणामिश्राः, किं विलंबेन, आनयत महाराजम्, सपरिवारा देवी संप्राप्तैव। )

तरं:—इदो इदो एदु महाराओ। [ सर्वे परिक्रामन्ति ] ( इत इत एतु महाराजः। )

( ततः प्रविशति यथानिर्दिष्टा देवी, कुलमुकेन मृगाङ्कावली [ कुवलयमाला च )

---

विचक्षणा—तुम लोग देर क्यों कर रही हो, शुभं शीघ्रं कुर्यात्। तुम लोग गाओ, नाचो।

विदूषक—मित्र! इनके बीच में भी गाऊँगा, नाचूँगा।

राजा—जो आपको अच्छा लगे।

( विदूषक के साथ सब नाचती-गाती हैं )

( नेपथ्य में )

अरे सुलक्षणा आदि चेटियो! क्यों देर कर रही हो। महाराज को ले आओ। अनुचर-अनुचरियों समेत महारानी आ ही रही हैं।

तरङ्गिका—महाराज इधर, इधर आयें। ( सब घूमते हैं। )

( इसके बाद यथानिर्दिष्ट देवी, कपूरेश्वर के मृगाङ्कावली और कुवलयमाला )

देवी—( सस्मितं ) वच्छे कुवलअमाले, पेच्छ अत्तणो भट्टिणो सिलिट्ठं महिलावेसं । ( वत्से कुवलयमाले ! पश्याऽऽत्मनो भर्तुः श्लिष्टं महिलावेषम् । ) [ कुवलयमाला वक्रमुखी हसति ]

राजा—( स्वगतम् )

दिवस इवास्मि सताप- सेन्दुर्वदनेन रात्रिवच्चैषा ।
इदमपि चान्तररचितं रक्तांशुकमावयोः सन्ध्या ॥ १५ ॥

देवी—अज्जउत्त, उग्घाडीअदु मुहं स्स, उदेदु भवणगब्भे चंदो । ( आर्यपुत्र ! उद्घाट्य मुखमस्याः उदेतु भवनगर्भे चन्द्रः । )

राजा—( उपविश्य तथा कृत्वा स्वगतम् )

नयनच्छलेन सुतनोर्वदनजितशशिनि मुखे विभोर्व्याधात् ।
नासानालनिबद्धं स्फुटितमिवेन्दीवरं द्वेधा ॥ १६ ॥

देवी—वच्छे मिअंकावलि, कुण तारामेलअं, वित्थारेअ कुवलअसंथरं । ( वत्से मृगाङ्कावलि ! कुरु तारामेलनम्, विस्तारय कुवलयसंस्तरम् ) ।

---

देवी—( हँसकर ) वत्से कुवलयमाले ! अपने पति द्वारा गृहीत महिलावेष देखो । ( कुवलयमाला उसकी ओर मुख करके हँसती है )

राजा—( स्वगत )

मैं तापयुक्त दिन-सा हूं और यह मुख के कारण चन्द्रयुक्त रात्रि की भाँति है । इन दोनों के बीच यह लाल वस्त्र सन्ध्या की भाँति है ॥ १५ ॥

देवी—आर्यपुत्र ! इसका मुख खोलो, भवन के भीतर चन्द्रमा उदित हो जाय ।

राजा—( बैठकर वैसा करके स्वगत )

( इस सुन्दरी के ) मुख से पराजित चन्द्रमा में, कुवलयु ( चन्द्रमा ) के ( इस पराजय के ) व्याघात के कारण, नेत्रों के बहाने मानो नासारूपी नाल से जुड़े हुए दो नीले कमल विकसित हो गये हैं ॥ १६ ॥

देवी—वत्से मृगाङ्कावलि ! तारामेलन करो, कमल ( नेत्रों ) को फैलाओ ।

मृगां०—( लज्जावशादितस्ततश्चक्षुषी निधाय चिरमूर्ध्वमवलोकयति )।

राजा—( विलोक्य स्वगतम् )—

भवनभुवि सृजन्त्यस्फारहारावतारं
दिशि दिशि विकिरन्तः केतकानां कुरम्बम्।
वियति विरचयन्तश्चन्द्रिकां मुग्धमुग्धां
यत नयननिपाताः सुभ्रुवो विभ्रमन्ति ॥ १७ ॥

विदूषकः—( जनान्तिकेन ) एसा सा कुवलअमाला तुमं तिरिच्छेहिं अच्छीहिं पिअदिव्व। ( एषा सा कुवलयमाला त्वां तिर्यग्भिरक्षिभिः पिबतीव। )

राजा—एवमेतत्—

प्रणालीदीर्घस्य प्रतिकलमपाङ्गस्य सुहृदः
कटाक्षव्याक्षेपाः शिशुशफरफालप्रतिभुवः।
दधानाः सर्वस्वं कुसुमधनुषोऽस्मान् प्रति सखे!
नवं नेत्राद्वैतं कुवलयदृशः संदधति च ॥ १८ ॥

---

मृगाङ्कावली—( लज्जावश इधर-उधर आँखें घुमाकर देर तक ऊपर की ओर देखती है। )

राजा—( देखकर स्वगत )

भवनभूमि पर मुक्ताहार का सृजन करते, प्रत्येक दिशा में केतकी पुष्प-राशि बिखेरते एवं आकाश में गौर मनोहारिणी चन्द्रिका विरचित करते हुए इस सुन्दरी के नेत्र घूम रहे हैं—प्रीति-द्योतक हाव-भाव कर रहे हैं ॥ १७ ॥

विदूषक—( जनान्तिक से ) कुवलयमाला तुमको तिरछे नेत्रों से पी-सी रही है।

राजा—हाँ ऐसा ही है—

नीले कमल के समान नेत्रवाली इस सुन्दरी के नाले की भाँति लम्बे अपाङ्ग के मित्र कटाक्षों के व्याक्षेप शफरी मछली के बच्चों के समान हैं। इसके नवीन नेत्र अनुपम हैं। ये कटाक्ष, कामदेव के सर्वस्व नवीन अनुपम नेत्र को ( बाण की भाँति ) धारण कर, हमें लक्ष्य बनाकर सन्धान कर रहे हैं ॥ १८ ॥

किं पुनः परकलत्रमेषा ।

विदूषकः—लेहासत्तिए तुह एव्व एसा । (रेखा-शक्त्या तवैवैषा ।)

देवी—(जनान्तिकं कुवलयमाला प्रति) पेच्छ अत्तणो भत्तारं अज्ज-उत्तेण परिणिज्जमाणं । (प्रकाशं) संपदं भामरीओ कुणउ महाराओ, दिज्जंतु अज्जपज्जलिदे हुदवहम्मि लाजाओ । (पश्याऽऽत्मनो भर्तारम् आर्यपुत्रेण परिणीयमानम् । साम्प्रतं भ्रामरीः करोतु महाराजः, दीयन्तामाज्य-प्रज्वलिते हुतवहे लाजाः ।)

राजा—(परिणीयोपविशति)।

प्रतिहारी—(प्रविश्य) देव, देवीमादुलस्स चन्दवम्मस्स पहाणदूदेण सह अज्जभाउराअणो दुवारे चिट्ठदि । (देव ! देवीमातुलस्य चन्द्रवर्मणः प्रधानदूतेन सहाऽऽर्यभागुरायणो द्वारे तिष्ठति ।)

राजा—(देव्या मुखमवलोकयति)

देवी—अविलंबिदं पविसदु । (अविलम्बितं प्रविशतु ।)

प्रतिहारी—(निष्क्रान्तः)

---

किन्तु यह तो पराई स्त्री है ।

विदूषक—रेखा की शक्ति से—भाग्यबल से तुम्हारी ही यह है ।

देवी—(कुवलयमाला से फुसफुसा कर) आर्यपुत्र द्वारा परिणीयमान अपने पति को देखो । (उच्चस्वर से) अब महाराज भाँवरें डालें, घृत से प्रज्वलित अग्नि में लावा (खीलें) डालें ।

राजा—(विवाह करके बैठता है)

प्रतिहारी—(प्रवेश करके) देव ! महारानी के मामा चन्द्रवर्मा के प्रधान दूत के साथ आर्य भागुरायण द्वार पर खड़े हैं ।

राजा—(महारानी का मुख देखता है ।)

देवी—अविलम्ब अन्दर आयें ।

प्रतिहारी—(चला गया)

( ततः प्रविशतो भागुरायणो दूतश्च )

उभौ—जयतु जयतु त्रिलिङ्गाधिपो देवः ।

भागु—इहो लाटाधिपतेर्दूतः ।

राजा—उपविश ! निवेद्यतामपि कुशलं चन्द्रवर्मणः ?

दूतः—देवानुग्रहेण

देवी—कुशलं मामुलाणीए हारलदाए ? ( कुशलं मातुलान्या हारलतायाः ? )

दूतः—अथ किम् ?

देवी—अवि सुमेरदि मे गुरुजणो । ( अपि स्मरति मे गुरुजनः । )

दूतः—आत्मापि विस्मर्यते ? ( देवीं प्रति ) मातुलपुत्रजन्मना दिष्ट्या वर्धसे । ( सर्वे हर्षं नाटयन्ति ) संदिष्टं चास्मत्स्वामिना—

तिःसुतुना प्राक् परिकल्पिताऽभून्मया मृगाङ्कावलिरेकपुत्रः ।
पुत्रावकम्पच्छलनोऽथ सेयमानायिता वः सचिवोत्तमेन ॥ १९ ॥

---

( इसके बाद भागुरायण और दूत प्रविष्ट होते हैं )

दोनों—त्रिलिङ्गाधिप देव की जय हो ।

भागु०—इधर ये लाटाधिपति के दूत हैं ।

राजा—बैठो, चन्द्रवर्मा का कुशल क्षेम बताओ।

दूत—आपके अनुग्रह से सम्यक् कुशल है ।

देवी—मामी हारलता कुशल से हैं ?

दूत—हाँ !

देवी—क्या मेरे गुरुजन मुझे स्मरण करते हैं ?

दूत—क्या अपने को भी भूला जाता है ?

( देवी के प्रति ) मामा के पुत्र-जन्म के लिए तुम्हें बधाई है । ( सभी हर्ष का अभिनय करते हैं ) हमारे स्वामी ने सन्देश दिया है—

पहले पुत्र-हीन होने से मैंने मृगाङ्कावली को पुत्र प्रसिद्ध किया, और तुम्हारे सचिव पुत्र-वेश में ही उसे यहाँ तुम्हारे पास ले आये ॥ १९ ॥

जातः सम्प्रति मे कुलैकतिलकः पुत्रस्तदेषा त्वया
भव्या कान्तिमती कलासु कुशला केलि-प्रिया नीतिभूः ।
दैवज्ञोदितचक्रवर्तिगृहिणीभावा मृगाङ्कावली
देया कस्यचिदिन्दुसुन्दरयशःपूतस्य पृथ्वीपतेः ॥ २० ॥

भागु०—( स्वगतम् ) फलितं नो नीतिपादपलतया धिया ।

विदू०—( हस्तमुद्यम्य ) भो दिण्णा परिणीदा अ एसा । किं ण पेक्खसि-पओट्ठसट्ठिदरत्तसुत्तकंकणं पिअवअस्सस्स मिअंकावलीए अ, मण्डिदं दीक्खिदं वरं इत्थिअं अ । [ सर्वे विस्मयन्ते ] ( भो दत्ता परिणीता चैषा । किं न पश्यसि प्रकोष्ठसंस्थितरक्तसूत्रकंकणं प्रियवयस्यस्य मृगांकावल्याश्च । मण्डितं दीक्षितं वरं स्त्रियञ्च । )

देवी—( जनान्तिकम् ) पेक्खह देव्व-दुव्विलसिदाइं । जं मए केलिक्कमेण अलिअं परिकप्पिदं तं सच्चत्तणेण परिणदं । भोदु एव्वं दाव । ( प्रकाशम् ) मादुलसन्देसमंतरेण वि मए परिणाविदा एव्व एसा । ( पश्य दैव-दुर्विलसितानि । यन्मया केलिक्रमेणालीकं परिकल्पितं तत् सत्यत्वेन परिणतम् । भवत्वेवं तावत् । मातुलसन्देशमन्तरेणापि मया परिणायितैवैषा । )

---

अब मेरे एक कुल-तिलक पुत्र हो गया, अतः तुम इस सुन्दरी, कला-कुशला, केलि-प्रिया, नीतिज्ञा मृगाङ्कावली का विवाह चन्द्र के समान उज्ज्वल यश से पवित्र किसी राजा के साथ कर दो । इसके विषय में दैवज्ञों ने यह बताया है कि यह चक्रवर्ती की गृहिणी होगी ॥२०॥

भागु०—( स्वगत ) हमारी नीति वृक्ष पर आरूढ बुद्धि-लता पल्लवी हो गई ।

विदूषक—( हाथ उठाकर ) अरे यह दे दी गई और विवाहित भी हो गई । क्या प्रियमित्र की और मृगाङ्कावली की कलाई में बँधे लाल डोरे के कङ्कण और सजाये-सँवारे एवं दीक्षित वर-वधू को देख नहीं रहे हो ?

देवी—( फुसफुसाकर ) दैव का नटखटपना तो देखो । जो कुछ मैंने विनोदार्थ झूठ-मूठ किया, उसे उसने सत्यरूप में परिणत कर दिया । अच्छा ऐसा ही सही । मामा के सन्देश के बिना भी मैंने इसका विवाह कर ही दिया ।

दूतः—देवि, भवादृशीनां बुद्धयो यदृच्छयापि प्रवृत्ताः कार्यमनुरुन्धानाः परिणमन्ति।

विदू०—(जनान्तिकेन) भो, देवी एव्व पुरो ववसिदा। (भो देव्येव पुरो व्यवसिता।)

राजा—तथैव। अनुगुणं हि दैवं सर्वस्मै स्वस्ति करोति।

देवी—(जनान्तिकेन) हला अह्मे कज्जवाहिरिल्लीओ, एदाणं उण साणुबंधाणं रसपपंचो। (हला, वयं कार्यवाह्याः, एतयोः पुनः सानुबन्धयो रसप्रपञ्चः।)

मेखला—जधा एव्व देवीए महानुभावत्तणं अंगीकिदं तह एव्व णिव्वाहं करीअदु। किं गदे सलिले सेतु-बंधेण? किं वा वुत्ते विआहे णक्खत्त-परिक्खाए? (यथैव देव्या महानुभावत्वमङ्गीकृतं तथैव निर्वाहः क्रियताम्। किं गते सलिले सेतुबन्धेन। किं वा वृत्ते विवाहे नक्षत्रपरीक्षया?)

विदू०—अहो अमच्चचूडामणे, अहिणवचाणक्क, भअवं भाउराअण, एसा वि कुवलअमाला पिअवअस्सस्स एव्व, जदो महामुणिणो एव्वं भणंति—(अहो अमात्यचूडामणे! अभिनवचाणक्य! भगवन् भागुरायण! एषापि कुवलयमाला वयस्यस्यैव। यतो महामुनय एवं भणन्ति)

---

दूत—देवि! आप ऐसी देवी की बुद्धि अपनी मनमानी में प्रवृत्त होकर परिणामतः अनुकूल सिद्ध होती है।

विदूषक—(फुसफुसाकर) अरे देवी पहले ही तत्पर हो गई।

राजा—हाँ, ऐसा ही है। अनुकूल दैव सबका कल्याण करता है।

देवी—(फुसफुसाकर) अरे, हम तो केवल कार्य के साधन हैं, इसमें वास्तव में अविच्छिन्न एवम् परस्पर अनुबद्ध इनका प्रेम-विस्तार मुख्य है।

मेखला—महारानी ने जैसे महानुभावता अङ्गीकार किया है, वैसे ही इसका निर्वाह भी करें। पानी के न रहने पर पुल बाँधना व्यर्थ है अथवा विवाह हो जाने पर नक्षत्र देखना बेकार है।

विदूषक—हे अमात्यशिरोमणे! अभिनव चाणक्य! भगवन् भागुरायण! यह कुवलयमाला भी मित्र की ही है। क्योंकि महामुनि लोग कहते हैं—

भज्जा दासो अपुत्तो अ णिद्धणा सअला वि ते ।
जं टे समभिगच्छन्ति जस्स दे तस्स तं घणं ॥ २१ ॥
( भार्या दासश्च पुत्रश्च निर्धनाः सकला अपि ते ।
यं ते समभिगच्छन्ति यस्य ते तस्य तद्धनम् ॥ २१ ॥ )

दूतः—अहो ! स्मृति-वैशद्यं नर्मसचिवस्य चारायणस्य ।

भागु०—यथाह चारायणः । किं त्वनेनैव कङ्कणादिना देवी परिणाययत्वेनामपि ।

विदू०—जह समत्थेदि महामच्चो । ( यथा समर्थयते महामात्यः । )
( कुवलयमालाया हस्तं गृहीत्वा राजहस्ते विनिवेश्य ) एसा सालभञ्जा अद्धभज्जत्ति वुच्चदि भवदो उण सअल-भज्जा संवुत्ता । [ सर्वे हसन्ति । ]
( एषा श्यालभार्या अर्धभार्येति उच्यते, भवतः पुनः सकलभार्या संवृत्ता । )

देवी—( सविलक्षं स्मयते )

विदू०—( चेटीः प्रति ) भोदीओ ! णच्चध, गायध अहं पि णच्चिस्सं गाइस्सं । जदो विआहे संपदं संवुत्तं । [ तथा कुर्वन्ति ] ( भवत्यो नृत्यत गायत, अहमपि नर्तिष्यामि गास्यामि च, यतो विवाहे सांप्रतं संवृत्तम् )

---

भार्या, दास और पुत्र ये सब बेचारे निर्धन जिसके पास जाते हैं और जिसके हो जाते हैं, उसके वे धन होते हैं ॥ २१ ॥

दूत—अहो, क्रीडा सचिव चारायण की स्मरण शक्ति की स्वच्छता

भागु०—चारायण ठीक ही कह रहे हैं, क्यों न इसी कङ्कण आदि से देवी कुवलयमाला को भी ब्याह दें ।

विदूषक—( कुवलयमाला का हाथ पकड़कर राजा के हाथ पर रखकर ) यह साले की पत्नी आधी भार्या समझी जाती है और आपकी तो यह पूर्ण भार्या हो गई ।

देवी—( विस्मय एवं लज्जापूर्वक मुस्कराती है )

विदूषक—( दासियों से ) आप लोग गाइये, नाचिये । मैं भी गाऊँगा और नाचूँगा क्योंकि विवाह अब सम्पन्न हो गया ।

मृगां०—( अवनार्य सहर्षम् ) कुवलअमाले ! परिरभसु मं, कलत्तं भविअ सवत्ती संवुत्ता । ( कुवलयमाले ! परिरंभस्व मां, कलत्रं भूत्वा सपत्नी संवृत्ता । )

मागु०—( दक्षिणाक्षिस्पन्दं सूचयित्वा जनान्तिकेन ) न जाने किं पुनर्हर्ष-कारणम् ।

( प्रविश्य ) प्रतिहारी—देव ! वच्छाहिव ! सेणावदिणो आअदो कुरंगओ लेहहत्थओ दुआरे चिट्ठइ । ( देव ! वत्साधिप ! सेनापतेरागतः कुरंगको लेखहस्तो द्वारे तिष्ठति । )

मागु०—प्रवेश्यताम् ।

प्रतिहारी—तथा । ( निष्क्रान्ता )

ततः प्रविशति कुरङ्गकः । ( प्रणम्य ) जेदु भट्टा । ( जयतु भर्ता )—

( लेखं प्रक्षिपति । )

मागु०—( गृहीत्वा वाचयति )

स्वस्ति श्रीमत्त्रिपुर्यां तुहिन-कर सुनाबीचिवाचालितायां
देवं केयूरवर्षं विनयनतशिराः सर्वसेनाधिनाथः ।

---

मृगाङ्कावली—( ढाँककर सहर्ष ) कुवलयमाले ! मुझे हृदय से लगाओ, पत्नी होकर अब सपत्नी हो गई ।

मागु०—( दाहिनी आँख का फड़कना सूचित कर फुसफुसाते हुए ) न जाने अब दूसरा हर्ष का कौन सा कारण होगा ।

प्रतिहारी—( प्रवेश कर ) हे वत्साधिप देव ! सेनापति के पास से आया हुआ कुरंगक हाथ में पत्र लिए द्वार पर खड़ा है ।

मागु०—अन्दर ले आओ

प्रतिहारी—बहुत अच्छा ( निकल गया )

( इसके बाद कुरंगक मञ्च पर आता है ) ( प्रणाम करके ) स्वामी की जय हो ।

( पत्र देता है )

मागु०—पत्र लेकर बाँचता है ।

नर्मदा नदी के लहरों से प्रतिध्वनित त्रिपुरी नगरी में केयूरवर्ष महाराज को, सेनापति श्रीवत्स वात्सगुल्मि विनयपूर्वक माथा झुकाकर सुरज चर्नो को

श्रीवत्सो वारसगुल्मिर्मुरजजनवधूलोचनैरर्च्यमाने
पादद्वन्द्वारविन्दे प्रणमति रचयन्नञ्जलिं मूर्ध्नि भक्त्या ॥ २२ ॥

श्रेयोऽन्यत्कार्यं च लिख्यते—कलचुरिकुलैकतिलकस्य प्रसादेन, भागुरायणस्य मतिवैशद्येन मादृशां च पदातिलवानामादेशनिर्वहणेन प्राचीप्रतीच्युदीचीदिग्विलग्नेन सर्व एव राजानश्चण्डवृत्तयो दण्डोपनताः स्थिताः, केवलमवाचीश्रिति-पतयो दृप्यन्ति स्म। तत्रापि विनिवेद्यते। तत्कुल्यापहृतराज्यः कुन्तलाधिपतिर्वीरपालो नाम देवं शरणमागतो देवादेशाच्च तं पुरस्कृत्य वयं पयोष्णी-परिसरे समावासिताः। तत्र च—

कार्णाटो युद्धनाट्ये चतुरतरमतिः सिंहलः सिंहकर्मा,
पाण्ड्यश्चण्डासियष्टिर्मलयनरपतिः कार्मुकप्रौढबाहुः।
आन्ध्रो नीरन्ध्रसारः समरभुवि परः कुन्तलः कुन्तशाली,
किं चान्यत् कोङ्कणाद्या अपि नरपतयः संयताः संघतिम् ॥२३॥

अत्रान्तरे तैः सहास्मदीयानामपि महान् संरम्भः प्रवृत्तः।

राजा—समरभुवि निसर्गोद्धता एव कण्टकाः।

---

वधूटियों के लोचनों से अर्चित होने वाले दोनों चरण कमलों में शिर पर अञ्जलि बाँधकर भक्तिपूर्वक, प्रणाम करता है ॥ २२ ॥

यहाँ पर कुशल है और कार्य लिखा जा रहा है—कलचुरि कुल के तिलक महाराज की कृपा से, भागुरायण की बुद्धि की विशदता से एवं मुझ जैसे अकिञ्चन पदातियों के आदेश-पालन से पूर्व, पश्चिम और उत्तर दिशाओं में रहने वाले सभी दुराचारी राजा दण्डित किए गए। केवल दक्षिण दिशा के राजा अभी गर्वित हैं। उनके बारे में भी निवेदन कर रहा हूँ—कुन्तलाधिपति वीरपाल आपकी शरण में आया। उसका राज्य अपहृत कर लिया गया है। आपकी आज्ञा से उसको आगे करके हम पयोष्णी के तट पर रहे। वहाँ युद्ध के नाटक में चतुरमति वाला कर्णाट देश का राजा, सिंहल का राजा सिंहकर्मा, पाण्ड्य का राजा, प्रचण्ड तलवार वाला मलय देशाधिपति; ये कार्मुक विद्या में निपुण हैं। आन्ध्र देश बड़ा ही बलशाली है, कुन्त से युक्त कुन्तल पृथ्वी में अद्वितीय है। कोंकण आदि देश के राजा भी एक दूसरे से मिल गए ॥ २३ ॥

इसी बीच में उन सबों के साथ हमारे सैनिकों का महान् संघर्ष हुआ।

राजा—स्वभाव से ही वीर समरभूमि के कण्टक हैं।

भागु०—वाचयति तत्र च—

प्रेयान् मे दन्तिदन्तप्रवसदसुरयं वल्लभो मे विपक्षः
कुन्तप्रोतोऽपि योऽयं सरति मम रुचिस्ताण्डवीयः कबन्धः ।
अत्रास्मत्प्रेमबद्धभ्रुकुटिमुखमिदं यस्य लूनेऽपि कण्ठे
युद्धे देवाङ्गनानामिति वर-वरणे न श्रुताः केन वाचः ॥ २४ ॥

किं च बहुना तान्विजित्यास्माभिः स्वराज्ये वीरपालोऽभिषिक्तः शेषः कुरंगकमुखादेवावगन्तव्यः ।

कुरं०—देव पट्टए घट्टस्स वि मे मुहे अत्थि ण वाणी । ( देव, पट्टके घृष्टस्यापि मे मुखेऽस्ति न वाणी । )

राजा—लेखमुखा एव लेखवाहा भवन्ति ।

भागु०—तदधुना

आ गंगापातपूतप्लुतनलिनतलात्पूर्वतस्ताम्रपर्ण्या
पूतादा दाक्षिणात्यात् तुहिनकरसुता वल्लभाद्वा प्रतीचः ।
नृत्यच्चण्डीशशुण्डाच्युतविबुधनदीनन्दिताद्वा च देवः
क्षीराम्भोधेरुदीचः खलचुरितिलको वर्तते चक्रवर्ती ॥ २५ ॥

---

भागु०—पढ़ता है । और वहाँ

कुन्त से गुँथा हुआ होने पर भी जो कबन्ध मेरी रुचि के अनुसार ताण्डव कर रहा है, कण्ठ के कट जाने पर भी हमारे प्रेम से जिसने अपनी भौंहों को टेढ़ा कर रखा है, इस प्रकार ऐसा शत्रु हमारा प्रिय है जिसका प्राण हमारे हाथियों के दाँतों से निकल गया है।' इस प्रकार वरण करने के लिए आयी हुई अप्सराओं का वार्तालाप किसने सुना है ॥ २४ ॥

और अधिक क्या, उनको जीतकर स्वराज्य में हमारे द्वारा वीरपाल का भिषेक किया गया है और शेष कुरंगक के मुख से सुनिये ।

कुरंगक—पट्ट पर रगड़ने पर भी मेरे मुख से बात नहीं निकल सकती ।

राजा—पत्र-वाहक का मुख पत्र ही होता है ।

भागु०—तो इस समय

पश्चिम में गंगा जी के उद्गम से लेकर पूर्व में ताम्रपर्णी तक, पवित्र दक्षिण प्रदेश से पश्चिमी समुद्र तक और शंकर जी की जटाओं से गिरी हुई गंगा जी के द्वारा अभिनन्दित उत्तरी क्षीरसागर तक कल्चुरितिलक ही चक्रवर्ती सम्राट् हैं ॥ २५ ॥

( राजानं प्रति अञ्जलिं बद्ध्वा ) किं ते भूयः प्रियमुपहरामि ।
राजा—अतः परमपि प्रियमस्ति ?
देवीकोपकषायितं न गमिता लब्धा मृगाङ्कावली
प्राग्गूढापि मयाद्य सा कुलपतेः पुत्री च पाणौ कृता ।
युष्मन्नीति-बलेन तस्य च महासेनापतेर्विक्रमैः
संजाता मम चक्रवर्ति-पदवी किन्नाम यत् प्रार्थये ॥ २६ ॥
तथापीदमस्तु ( भरतवाक्यं )
यावाङ्कं पृथुलस्तनस्तबकितं यावद्भवानीपतेः
लक्ष्मीकण्ठपरिग्रहव्यसनिता यावच्च दोष्णां हरेः ।
यावच्च प्रतिमाप्रसारणविधिव्यग्रौ करौ ब्रह्मणः
स्थेयासुः श्रुतिशुक्तिलेह्यमधुरास्तावत् सतां सूक्तयः ॥ २७ ॥
( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )
इति श्रीमद्बालकविकविराजराजशेखरविरचितायां
विद्धशालभञ्जिकानाटिकायां चतुर्थोऽङ्कः
नाटिका च समाप्तिमगात् ।



( राजा के प्रति हाथ जोड़कर ) आपको पुनः क्या प्रिय उपहार दूँ !

राजा—इससे भी बढ़कर कोई प्रिय है ?

रानी कोप से विकृत नहीं हुई और मृगाङ्कावली मिल गई। पहले से विवाहित कुलपति की यह पुत्री हाथ में कर ली गई है। तुम्हारी नीति-बल से और सेनापति के विक्रम से मुझे चक्रवर्ती की पदवी मिली। अब यह कौन सी वस्तु है, जिसकी प्रार्थना करूँ ॥ २६ ॥

फिर भी यह हो। ( भरत वाक्य )

जब तक शिव जी का वामाङ्ग पीन स्तनों से सवलित है, भगवान विष्णु की भुजाओं में लक्ष्मी के आलिंगन का उद्योग है, ब्रह्मा के दोनों हाथ अपनी प्रतिमा के प्रसार के लिए व्यग्र हैं, तब तक कानों को सीपी में चाटने योग्य, सज्जनों की मधुर सूक्तियाँ अमर रहें ॥ २७ ॥

( सभी चले जाते हैं। )

समाप्तश्चायं ग्रन्थः

★

# परिशिष्टम्

## पात्रालोचन

### १. विद्याधरमल्ल

नाटिका के विधानानुकूल सम्राट् विद्याधरमल्ल इस नाटिका का धीरललित नायक है। इसमें तथाविध नायक के सभी गुण विद्यमान हैं। यथा—

यह अत्यन्त ही शृंगारी है। मृगाङ्कावली के प्रति आसक्ति रखते हुए भी वह पहली रानी के प्रति अपने व्यवहार में कोई अन्तर नहीं आने देता। इसका स्वभाव अत्यन्त मृदु है एवं यह गीतादि में अनुराग रखता है। भागुरायण मंत्री के ऊपर राज्य-भार छोड़ देने से राज्य की चिन्ता से मुक्त रहता है। विद्याधरमल्ल के प्रेम में जो उन्मादकता है वह जगत् में अपूर्व ही है, जो आस्वाद्य है।

### २. विदूषक

नायक का मित्र चारायण (विदूषक) इस नाटिका का प्राण है। नाटिका में इसका मुख्य कार्य विनोद-दान ही है। यह अपने रूप एवं भाषण आदि के द्वारा हास्य की अभिव्यक्ति करता है। यह राजा के साथ भी मज़ाक करने में नहीं चूकता। ब्राह्मण जाति का होने से यह स्वभावतः पेटू एवं मधुरप्रिय है। इसे अपने मान-अपमान का भी सदैव ध्यान रहता है। बदला लेने की भावना भी इसमें पर्याप्त मात्रा में है। 'मेखला' द्वारा मिथ्या-विवाह की घटना से अपमानित होने पर यह बड़ी ही बुद्धिमत्ता से उसके साथ बदला चुकाता है।

### ३. मृगाङ्कावली

मृगाङ्कावली इस नाटिका की नायिका है। यह अनुपम सौन्दर्य से युक्त है। नायक प्रथम दर्शन में ही इसके प्रति अनुरक्त हो जाता है। यह भी नायक

को अपनी ओर आकर्षित करने में कोई कोर-कसर नहीं उठा रखती। इसीलिए ही इसने झूले पर नायक को अपना दर्शन दिया, केलिकैलास नामक वासगृह की स्फटिकमय दीवालों पर अपना तथा अपने रूप से सर्वथा मिलती-जुलता शालभञ्जिका का चित्र चित्रित कराया।

## ४. विचक्षणा

विचक्षणा एक चतुर दासी है, यह सदा नायक-नायिका के हित-अहित का ध्यान रखती है। इस पर सब विश्वास रखते हैं। इसीलिए विद्याधर का मंत्री भागुरायण आदरपूर्वक इससे राजा के गोपनीय कार्य के करने में सहायता की याचना करता है। राजा के गोपनीय कार्य को सम्पादित करने के लिए ही यह मृगाङ्कावली की प्रियसखी बन जाती है तथा राजा का काम बनाने के लिए तैयार रहती है और इस कार्य में उसे पूर्ण सफलता भी मिलती है।

# टिप्पणी ( नोट्स )

## प्रथम अङ्क

१—विद्धशालभञ्जिका ( पृ. १ )—इस नाटिका के रचयिता द्वारा नाटिका का नाम 'विद्धशालभञ्जिका' रखा गया है। नाटिका के कथानक में उसके रचयिताने केलिकैलास नामक वासगृह के स्फटिकमय स्तम्भ में नायिका की शालभञ्जिका ( मूर्ति ) जो विद्धा ( छैनी से खोद-खोद कर बनाई गई ) है—की योजना की है और नायक, नायिका की इस मूर्ति को पहिचान कर उसे हार पहिनाता है। इस स्थल से नायक का प्रेम-प्रसार और आगे बढ़ता ही जाता है अतः नाटिका के नामकरण का उपयुक्त आधार उसी शालभञ्जिका (मूर्ति) को रचयिता ने समझा और नाटिका को उपर्युक्त ( विद्धशालभञ्जिका ) संज्ञा प्रदान की।

२—अङ्क ( पृ. १ )—धनञ्जय के मतानुसार अङ्क में नायक के चरित का प्रत्यक्षरूप से निबन्धन होता है एवम् इसमें बिन्दु नामक अर्थ-प्रकृति की प्राप्ति होती है। अंक में नाटकीय अर्थ को सम्पादित किया जाता है तथा यह रस का आश्रय भी होता है।

प्रत्यक्षनेतृचरितो बिन्दुव्याप्तिपुरस्कृतः।
अङ्को नानाप्रकारार्थसंविधानरसाश्रयः॥

अंक का शाब्दिक अर्थ है—गोद, क्रोड एवम् उत्सङ्ग आदि।

बिन्दु, नायक के व्यापार तथा रसादि से अधिष्ठित यह उनके लिए उत्सङ्ग अथवा गोद का सा काम करता है अतः इसे अंक कहा जाता है।

रंगप्रवेशोसाक्षान्निर्दिश्यमाननायकव्यापारो बिन्दूपक्षेपार्थपरिमितोऽनेकप्रयोजन-संविधान-रसाधिकरण उत्सङ्ग इवाङ्कः।

३—सूत्रधार ( पृ. १ )—भारतीय नाट्यशास्त्र के अनुसार नान्दी पाठ के अनन्तर खेले जाने वाले नाटक की प्रस्तावना सुनाने वाला, 'नाटक

अभिनय करने वाले नट-वर्ग का प्रधान नेता, नाट्य के सारे सूत्र का कार्य-सञ्चालन करने वाला एवं नाट्यशाला का व्यवस्थापक सूत्रधार कहा जाता है।

४—सुधा ( पृ. ४ )—'सुष्ठु धीयते पीयते अर्प्यते सुधा' सुधा की उत्पत्ति समुद्र-मन्थन से हुई थी। विष्णुपुराण में इसका प्रसंग आया है।

५—कामधेनुः ( पृ. ४ )—कामधेनु स्वर्ग की गाय है जो सब कामनाओं को पूरी करने वाली मानी जाती है।

'न केवलानां पयसां प्रसूतिः अवेहि मां कामदुहां प्रसन्नाम्' ( रघुवंश ) यह भी समुद्र-मन्थन से निकली थी।

६—षड्गुणाः ( पृ. ५ )—राजनीति के छः गुण माने गये हैं—सन्धि, विग्रह, यान ( चढ़ाई ), आसन ( विश्राम ), द्वैधीभाव और संश्रय।

७—मन्त्रबीजम्—( पृ. ५ )—किसी मन्त्र का प्रथमाक्षर मन्त्रबीज कहा जाता है। इसे मूलमन्त्र भी कहते हैं। मन्त्र की सिद्धि और उसकी सफलता इसी पर निर्भर होती है।

८—विष्कम्भक ( पृ.८ )—'विष्कम्नाति अनुसन्धानेन वृत्तलुपष्टम्भयतीति विष्कम्भकः।' स्मृति के द्वारा कथानाग को पुष्ट बनाने वाला विष्कम्भक है। इसमें उन्हीं बातों का समावेश किया जाता है जिनको नाटक के अङ्कों में दिखलाया नहीं जा सकता। विष्कम्भक के दो भेद हैं—शुद्ध एवं संकीर्ण। शुद्धविष्कम्भक में सभी मध्यम पात्र होते हैं और वे सभी पात्र संस्कृत बोलते हैं संकीर्ण विष्कम्भक में अधम पात्र भी रहते हैं।

९. शृङ्गार ( पृष्ठ १८ )—'शृङ्गार' शब्द की रचना 'शृंग' तथा 'आर' इन दो शब्दों के योग से हुई है। 'शृंग' का अभिप्राय है—काम का उद्रेक एवं 'आर' शब्द गत्यर्थक है। आचार्य विश्वनाथ के अनुसार कामदेव के उद्भेद को 'शृङ्गार' कहते हैं।

समस्त रसों में शृङ्गार रस अत्यन्त कमनीय है। यह रसराज की संज्ञा से अभिहित किया गया है। क्योंकि इसका आनन्द प्रत्येक सहृदय एवं असहृदय, व्यक्ति उठा सकता है। इसी के स्थायीभाव रति का ही आधार जगत् के सभी प्राणियों में है।

१०. मदनायुधम् ( पृष्ठ २७ )—मदन कामदेव का नाम है। ये परम-रूपवान् माने गये हैं। पुराणों में इनके आयुध निम्न बताये गये हैं—

अरविन्दमशोकञ्च चूतञ्च नवमालिका।
नीलोत्पलञ्च पञ्चैते पञ्चबाणस्यसायकाः॥

उपर्युक्त पाँच आयुध पुष्प जाति के हैं। गुण-कर्म से मदन के आयुध निम्न हैं—

उन्मादनस्तापनश्च शोषणः स्तम्भनस्तथा।
संमोहनश्च कामस्य पञ्च बाणाः प्रकीर्तिताः॥

## द्वितीय अङ्क

११. चेटी ( पृष्ठ ३३ )—चेटी का अर्थ है—दासी विशेष। जो रहस्य को छिपा सकने में समर्थ, देश एवं काल आदि को समझने वाली तथा अहंकार और चपलतारहित होती है।

'गुप्ता दक्षा मृदुस्थिरा।'

'गुप्ता रहस्यधारणसमर्था। दक्षा देशकालसमयादिविद्. । मृदुपोज्झहं कृताः। स्थिराश्चापलवर्जिता।'

१२. प्रवेशकः ( पृष्ठ ३६ )—विष्कम्भक की सभी बातें 'प्रवेशक' में पायी जाती हैं। केवल इतना ही अन्तर है कि इसमें अधम पात्रों का ही प्रयोग होता है जो प्राकृत बोलते हैं और यह दो अंकों के बीच में ही पाया जाता है।

१३, ध्रुव १४. एवं सप्तर्षिमण्डल (पृष्ठ ४०)—ध्रुव उत्तानपाद राजा के पुत्र थे। अपनी सौतेली माँ सुरुचि से अपमानित होकर ये तपस्या के लिए वन चले गये और एक वृक्ष के नीचे बैठकर ईश्वर का ध्यान करने लगे। बीच-बीच में अनेक विघ्न पड़े किन्तु ध्रुव को कोई बाधा विचलित न कर सकी। सभी परीक्षाओं में ध्रुव सफल हो गये। इनकी सभी अभिलाषाएँ पूरी हो गईं। अपनी मनोकामना पूर्ण होने के पश्चात् ध्रुव पुनः माता के पास लौटे और अन्त में राज्य के उत्तराधिकारी भी बने।

आकाश में उत्तर की ओर एक छोटा सा तारा टिमटिमाता हुआ दिखाई देता है। यह तारा अपना स्थान कभी नहीं बदलता। पृथ्वी के उत्तरी ध्रुव से

ठीक उत्तर आकाश में यह तारा इसलिए अटल है कि ध्रुव अपनी प्रतिज्ञा पर अटल थे।

सप्तर्षियों का नाम भिन्न-भिन्न ग्रन्थों में भिन्न-भिन्न पाया जाता है। महाभारत ( १२, ३३५, २९ ) के अनुसार मरीचि, अत्रि, अङ्गिरस, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु तथा वसिष्ठ महर्षि हैं।

विवाह के समय वर-कन्या को ध्रुव तथा सप्तर्षि-मण्डल दिखाये जाने की प्रथा है। संभवतः इस प्रकार वर-कन्या पारस्परिक प्रेम को स्थिर एवं अचल बनाए रखने की प्रेरणा प्राप्त करें—यही इस प्रथा में उद्देश्य निहित है।

१५. हरिणाङ्क ( पृष्ठ ५२ )—द्वितीय अंक के श्लोक १८ में चन्द्रमा के लिए हरिणांक शब्द का प्रयोग किया गया है। संभवतः यह शब्द चन्द्र-मण्डल में बने हुए काले धब्बे की ओर संकेत करता है क्योंकि यह धब्बा हिरन के समान आकार वाले एक चतुष्पदीय पशु की आकृति का है तथा पूर्णचन्द्र में स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होता है। चन्द्रमा के लिए 'शशांक' एवं 'मृगांक' शब्द का भी प्रयोग इसी प्रकार है।

## तृतीय अङ्क

१६. दशदिशा ( पृष्ठ ७५ )—पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर ये चार मुख्य दिशाएँ हैं। पूर्व और दक्षिण के बीच का कोना 'आग्नेय', दक्षिण और पश्चिम के बीच का कोना 'नैर्ऋत्य', पश्चिम और उत्तर के बीच का कोना 'वायव्य', उत्तर और पूर्व के बीच का कोना 'ईशान' ये चार उपदिशाएँ हैं। इनके अतिरिक्त ऊर्ध्व ( ऊपर ) और अधः ( नीचे ) ये दो दिशाएँ और मानी जाती हैं। इस प्रकार कुल दस दिशाएँ हुईं।

## चतुर्थ अङ्क

१७. दोहद ( पृष्ठ १०८ )—गर्भिणी की इच्छा या अभिलाषा को दोहद कहते हैं। कविसमय के अनुसार विभिन्न वृक्षों के विकसित होने के लिए विभिन्न विधान हैं। ये ही उन वृक्षों के दोहद कहलाते हैं। यथा—'सुन्दरी के छूने से प्रियङ्गु, पान की पीक डालने से मौलसिरी, लात मारने से अशोक, देखने से तिलक, गाने से आम एवं नाचने से कचनार फूलता है।'

१८. जनान्तिक ( पृष्ठ ११२ )—नाटक में आपस में बात करने की एक मुद्रा, कर-संकेत से एक व्यक्ति को बुलाकर धीरे-धीरे बात करना 'जनान्तिक है।

१९. दक्षिणाक्षिस्पन्द ( पृष्ठ ११७ )—पुरुषों के लिए दायें अङ्ग तथा स्त्रियों के लिए बायें अङ्ग का स्पन्दन शकुन माना जाता है। इसके द्वारा प्रिय-प्राप्ति का अनुमान किया जाता है। 'नेत्रे नेत्रप्रियाः प्राप्ताः।

पुनश्च अङ्गस्फुरण के विषय में वसन्तराजीय में लिखा है—

पुंसां सदा दक्षिणदेहभागे स्त्रीणां तु वामावयवे प्रजातः।
स्पन्दः फलानि प्रदिशत्यवश्यं निहन्त्यनुक्ताङ्गविपर्ययेण॥

२०. भरतवाक्य ( पृष्ठ १२० )—नाटक का आशीर्वादात्मक अन्तिम गान 'भरतवाक्य' कहा जाता है। रूपक के अन्त में इसकी रचना अवश्य करनी चाहिए।

२१. लक्ष्मी ( पृष्ठ १२० )—कमल की विकसित पखुड़ियों पर आसीन लक्ष्मी समुद्र मन्थन से निकली थीं। ये धन की देवी हैं। इनकी उत्पत्ति का वर्णन विष्णुपुराण तथा महाभारत में मिलता है। तदनुसार लक्ष्मी ने भगवान् विष्णु का वरण किया और उन्हें अपना पति बनाया।

## सुभाषितानि

'अनुगुणं हि दैवं सर्वस्मै स्वस्ति करोति ।'

'आकृतिमनुगृह्णन्ति गुणाः ।'

'कथमिव सहकारयष्ट्यां कलकण्ठी कुंठितप्रणया भवति ।'

'कथमिव जीवतः फणिकलापशिखरः सुवर्णं प्राप्यते ।'

'किं गते सलिले सेतुबन्धेन ? किं वा वृत्ते विवाहे नक्षत्रपरीक्षया ?'

'न खलु अनुत्पीडितः सहकारपुष्पग्रन्थिः रस-सर्वस्वं मुञ्चति ।'

'न प्रेम नव्यं सहतेऽन्तरायम् ।'

'न खलु मृगलाञ्छनम् उज्झित्वाऽन्येन शशिकान्तपुत्रिकाबद्धनिर्झरा प्रहृष्यति ।'

'न विना चन्द्रं शेफालिकाया विकसन्ति कुसुमानि ।'

'न हि स्नेहो युक्तायुक्तमनुरुणद्धि ।'

'यदरिष्टमधिरूढा कारवल्ली-वल्लरी किमुच्यते कटुकत्वं प्रति ।'

'छेलसुरा एव लेखवाहा भवन्ति ।'

'वरं तत्कालोपनततित्तिरः, न पुनर्दिवसान्तरितो मयूरः ।'

'शुद्धा हि बुद्धिः किल कामधेनुः ।'

'गुप्तमन्त्रसंरक्षणं खलु कार्यसिद्धेः कारणम् ।'

## नाटकीया विषयाः

स्वगतम् — 'स्वगतं स्वहृदि स्थितम्'।

प्रकाशम् — 'प्रकाशं श्राव्यमन्येषाम्'।

अपवारितम् — 'परावृत्य रहस्याख्याऽन्यस्मै तदपवारितम्'।

जनान्तिकम् — 'त्रिपताकान्तरोऽन्येन, जल्पो यस्तज्जनान्तिकम्'।

आकाशोक्तिः — 'आकाशोक्तिः स्वयंप्रश्न-प्रत्युत्तरमपात्रकम्'।

नैपथ्यम् — 'नटानां वेषपरिग्रहस्थानम्'।

नाटिका — 'चतुरङ्का बहुस्त्रीका, नृपेशा स्त्री-महीफला।
कल्याणी कैशिकी मुख्या, ...............'॥

× × ×

'प्रेमार्द्रो वर्तनेऽन्यस्यां, नेता मुग्धाऽभिशङ्कितः।
देवी दृप्ताऽपरा मुग्धा, समधर्मा द्वयोः पुनः'॥

अङ्क — 'अवस्थायाः समाप्तिर्वा छेदो वा कार्ययोगतः।
अङ्कः सबिन्दुर्द्वयार्थः चतुर्यामो मुहूर्ततः'॥

नान्दी — 'देव-भूप-सभा-भर्तृ-मुख्यानां मङ्गलाभिधा।
नित्या रूपमुखे नान्दी, पदैः षड्भिरथाष्टभिः'।

सूत्रधारः — 'नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते।
सूत्रं धारयते यस्तु सूत्रधारः स उच्यते'॥

प्रस्तावना — 'विदूषक-नटी-मार्षैः, प्रस्तुताक्षेपिभाषणम्।
सूत्रधारस्य वक्रोक्ति-स्पष्टोक्तैर्यत् तदामुखम्'॥

विष्कम्भकः — 'विष्कब्धान्यनुसन्धानेन वृत्तमुपष्टम्भयतीति विष्कम्भकः'।

— 'अप्रत्यक्षान् अर्थान् सामाजिकहृदये प्रवेशयतीति प्रवेशकः'।

— 'त्यागी कृती कुलीनः सुश्रीको रूपयौवनोत्साही।
दक्षोऽनुरक्तलोकस्तेजोवैदग्ध्यशीलवान्नेता'॥

विदूषकः — 'विदूषको हास्यनिमित्तं भवति' ।

बीजम् — 'स्वल्पोद्दिष्टः फलप्राप्तः, हेतुर्बीजं प्ररोहणात्' ।

बिन्दुः — "हेतोश्छेदेऽनुसन्धानं, बहूनां बिन्दुराफलात्' ।

कार्यम् — 'साध्ये बीजसहकारी कार्यम्' ।

पञ्चावस्थाः — 'आरम्भ-यत्न-प्राप्त्याशा-नियताप्ति-फलागमाः ।
नेतुर्वृत्ते प्रधाने स्युः, पञ्चावस्था ध्रुव क्रमात्' ॥

पञ्चसन्धयः — 'मुखं प्रतिमुखं गर्भावमर्श-निर्वहणान्यमी ।
सन्धयो मुख्यवृत्तांशाः, पञ्चावस्थाऽनुगाः क्रमात्' ॥

# पात्र-परिचय

## पुरुष-पात्र

१. सम्राट् विद्याधरमल्ल : उज्जयिनी का स्वामी : नाटक-नायक
२. सूत्रधार : नाटकाभिनयप्रबन्धक
३. चारायण : विदूषक, राजा का मित्र
४. हरदास : राजा के मंत्री भागुरायण का शिष्य
५. भागुरायण : सम्राट् विद्याधरमल्ल का मंत्री
६. कुरङ्गक : सम्राट् विद्याधरमल्ल का पत्र-वाहक
७. दूतद्वय : लाटाधिपति के दो दूत

## स्त्री-पात्र

१. देवी : राजा की प्रथम पत्नी
२. मृगाङ्कावली : लाटदेश के अधिपति चन्द्रवर्मा की पुत्री : नायिका
३. कुवलयमाला : कुन्तलदेश के राजा चण्डमहासेन की कन्या
४. मेखला : देवी की धात्री की कन्या
५. कुञ्जरमाला : विदूषक की पत्नी
६. कुरङ्गिका : देवी की चेटी
७. तरङ्गिका : ,, ,, ,,
८. सुलक्षणा : ,, ,, ,,
९. विचक्षणा : देवी की चेटी : मृगाङ्कावली की प्रिय सखी